श्री अश्वनी कुमार दूबे

द्वारा

सादर समर्पित

ग्रा०-खलीलपुर, पो०-ब्राह्मण पुरा, जिला-मऊ

# पौरोहित्य-कर्म-प्रशिक्षक



*प्रधान सम्पादक*

**डॉ. नागेन्द्र पाण्डेय**

*विशेषज्ञ सम्पादक*

**आचार्य पं. मातादीन शर्मा**

*मुख्य सम्पादक*

**डॉ. सच्चिदानन्द पाठक**

*सम्पादक*

**डॉ. चन्द्र कान्त द्विवेदी**

**डॉ. त्रिवेणी प्रसाद शुक्ल**

**श्री जगदानन्द झा**




**उत्तर-प्रदेश-संस्कृत-संस्थानम्**

**लखनऊ**

प्रकाशक :
**डॉ. सच्चिदानन्द पाठक,**
निदेशक :
उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ

प्राप्ति स्थान :
**विक्रय विभाग :**
उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, नया हैदराबाद,
लखनऊ-226 007
फोन : 780251
ई-मेल : nidesans@sify.com

प्रथम संस्करण :
वि.सं. 2058 (2002 ई.)
प्रतियाँ : 3000
मूल्य : रु. 100/- (एक सौ रुपये मात्र)



मुद्रक : शिवम् आर्ट्स, निशातगंज, लखनऊ। दूरभाष : 782348, 782172

# प्रस्तावना

वेदों की प्राचीनता एवं उनमें गुम्फित ज्ञानराशि की विशेषता सभी विद्वद्-जन स्वीकार करते है। इस ज्ञानराशि का महत्त्व इस बात से स्वतः सिद्ध है कि इसमें समस्त सृष्टि की कल्याण-कामना के साथ ही जीवन की सम्पूर्ण आवश्यकता उपलब्धि और तेजोमय जीवन का मार्ग प्रशस्त रूप में प्रदर्शित है। इसका एक पक्ष भौतिक जीवन को सुख एवं सौन्दर्य प्रदान करता है वहीं पर दूसरा पक्ष ज्ञान से परिपूर्ण कर अनन्त के पथ पर अग्रसर करता है। इस प्रकार वेद व्यष्टि एवं समष्टि दोनों का मधुरिम मार्ग निरुपित करता है।

"ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति" एवं "सर्वं खल्विदं ब्रह्म", "तत्त्वमसि", "प्रज्ञानं ब्रह्म" इत्यादि श्रुतियों के द्वारा ब्रह्मतत्त्व का निरुपण किया गया है वहीं पर "कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतम् समा" एवं "स्वर्ग कामो यजेत्", "शत्रुवधकामः श्येनयागं यजेत्" इत्यादि श्रुतियों के द्वारा मानवोचित विविधकर्मों की विधि निरूपित की गयी है। इन्हीं दों विषयों के विभाग को ज्ञानकाण्ड तथा कर्मकाण्ड के नाम से जाना जाता है। संक्षेप में कहा जाय तो-विविध दार्शनिकतत्त्वों का विवेचन ज्ञानकाण्ड में एवं विभिन्न कामनाओं की पूर्ति के उपक्रम को कर्मकाण्ड में कहा गया है।

कर्मकाण्ड शब्द का तात्पर्य- "विविध-शास्त्रीय क्रिया कलापों के प्रतिपादक वेद भाग" से है। सामान्यतया इस शब्द का अर्थ विविध कर्मों के द्वारा मनुष्य की इष्टापूर्त्ति और उसके जीवन को सुव्यवस्थित, सुसमृद्ध एवं परिपूर्ण बनाने से है। किसी एक ही कर्म से जीवन की सम्पूर्ण आवश्यकताये पूर्ण नहीं होती हैं इसीलिए विविध काल में विविध प्रकार के कर्मों की आवश्यकता होती है। अतः कर्मों की शाखायें-प्रशाखायें विविध रूपों में वर्णित है। भगवान् मनु ने कहा है- "जन्मना जायते शूद्रः संस्काराद् द्विज उच्यते" अर्थात् प्रत्येक मानव जन्म से ही विशिष्ट गुण सम्पन्न नही होता अपितु सामान्य शिशु के रूप में ही जन्म लेता है और उस समय द्विजत्वादि वर्णभेद नहीं होते है। जब उस शिशु में विशिष्ट संस्कारों का आधान किया जाता है तभी वह सामान्य से विशिष्ट बन जाता है। अतः एव मनुष्य को सर्वाङ्गीण परिपूर्ण बनाने के लिए संस्कार जन्म कर्मों की अनिवार्यता स्वीकार की गई है।

कर्मकाण्ड शब्द कर्म तथ काण्ड इन दो शब्दों के योग से बना है। कर्म का तात्पर्य शास्त्रोक्त शुभाधायक कर्मों से है और काण्ड का अभिप्राय विविध क्षेत्रों एवं अङ्गों में विभक्त तत्तत् शाखाओं के अनुगमन में निहित है। आज आधुनिक वैज्ञानिक कालखण्ड के भारतीय समाज में पाश्चात्य संस्कृति का अतिशय प्रभाव बढ़ा है। वर्णव्यवस्था की

विश्रृंखलता के कारण आजीविका के साधन अनस्थिर हो गये और महानगरों की जीवनशैली प्राचीन परम्परा के विरुद्ध होती जा रही है। परिणामत: जो शिक्षा तथा परम्परा का ज्ञान सहजतया भारतीय बालक एवं बालिकाओं को दादा-दादी, एवं नाना-नानी से प्राप्त हो जाता था वह समाप्त प्राय: हो चुका है। आजकल की महानगरीय संस्कृति के विकास का फल है कि दिन एवं रात्री में भेद नहीं रह गया है और तत्सम्बन्धि विधि-निषेध भी अर्थ-शून्य हो चुके हैं। अब सन्ध्याकाल-उषाकाल, ब्राह्ममुहूर्त-दिनचर्या तथा निशिचर्या का महत्त्व अस्वीकरणीय हो गया है।

इस परिस्थिति में यह सहज प्रश्न उठता है कि हमें क्या करना चाहिए। हम प्राचीन शास्त्रोक्त विधिनिषेध परक परम्परा को तिलाञ्जली दे दें अथवा अपने व्यस्ततम समय में से कुछ समय परम्परा और श्रद्धा को समर्पित करें, पुन: एक यह भी पक्ष उभर कर सामने आता है कि लोक तात्कालिक फल अर्थात् वर्तमान सुख को अधिक महत्त्व देता है। वह किसी अदृश्य, काल्पनिक अथवा परोक्त परम्परा के अनुपालन में सद्य: लाभ न देख कर प्रवृत्त नहीं होता है। फिर वह प्राचीन परम्परा तथा शास्त्रविधान में क्यों प्रवृत्त हो ?

आज कल सहजता से लोक मानस में उपस्थित होता निश्चित ही इस प्रकार के प्रश्नों का तर्क सम्मत समाधान अपेक्षित है अत: इस विषय में विचार करना आवश्यक है। प्रत्येक मानव का लक्ष्य मानसिक-शारीरिक-आर्थिक-पारिवारिक, सामाजिक उन्नति को प्राप्त करना मानव संस्कृति के आरम्भकाल से ही रहा है। हम उत्तम स्वास्थ्य से परिपूर्ण अपने कर्मों के सम्पादन में सक्षम रहते हुये सौ वर्षों का दीर्घायुष्य प्राप्त करें यह कथन पहले भी स्वीकार किया गया है जैसा कि[1] "कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतम् समा" (ईशावास्योपनिषत्) कहा गया है। वैदिक ऋषि कहते हैं कि किसी प्रकार हम सौ वर्षों तक जीवित रहें यह पर्याप्त नहीं है अपितु सौ वर्षों तक दृष्टिक्षमता से युक्त आँखे हों। अभिव्यक्ति में समर्थ वाणी हों। शब्दग्रहण में समर्थ कर्ण हों अर्थात् समस्त इन्द्रियों से समर्थ हमारा सौ वर्ष का जीवन हो। जैसा कि-[2] "तच्चक्षुर्देव हितम्" इत्यादि। पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति का उद्देश्य प्राचीनकाल का सर्वश्रेष्ठ आदर्श रहा है, आज हम यदि धर्म-अर्थ-काम और मोक्ष इन पुरुषार्थ चतुष्टयों में से धर्म और मोक्ष का परित्याग कर दें तब भी अर्थ और काम की आकांक्षा रहेगी ही। आज का वर्तमान मनुष्य जिस भौतिक वातावरण में जी रहा है उसमें अर्थ तथा काम महत्त्वपूर्ण उद्देश्य बने हुये है। निश्चित ही इन दोनो की उपेक्षा नहीं की जा सकती और इनकी प्राप्ति से मनुष्य को

---

1. ईशावस्योपनिषद्
2. यजुर्वेद 36/24

सुख-संतोष तथा प्रसन्नता की अनुभूति होती है। इनके अभाव में मनुष्य का जीवन क्लेशपूर्ण एवं सन्त्रासपूर्ण अवसाद तथा वेदना को उत्पन्न करता है। अत: इन दोनों पदार्थों की प्राप्ति में किसी भी समाज को अथवा किसी भी शास्त्र को आपत्ति नही हो सकती। भेद केवल इन दोनों पदार्थों के प्राप्ति की प्रक्रिया में अन्तर्निहित है। विश्व के इतिहास में हम देखते है कि विभिन्न काल-खण्डों में जो जननेता तथा चिन्तक एवं दार्शनिक हुये उन्होंने मनुष्य समाज को सुख तथा समृद्धि देने के लिए अनेक प्रयोग किये। सभी का उद्देश्य 'सुखमय' जीवन था परन्तु उसको प्राप्त करने की विधियाँ अनेक थीं और कहीं पर तो एक दूसरे के सर्वथा विरुद्ध थीं। उदाहरण के लिए हम देखते है कि प्राचीनकाल में धर्माधारित राज्यव्यवस्था ने समाज को सञ्चालित करने की चेष्टा की। परिणामत: अनेक विरोधी धर्म उत्पन्न हो गये और सुखमय जीवन के लिए भीषण रक्तपात हुआ। यहूदी धर्म, इसाई धर्म, मुस्लिम धर्म तथा बौद्ध धर्म इसके प्रत्यक्ष उदाहरण है। साम्यवाद ने प्रत्येक नर-नारी को सुखमय जीवन प्रदान करने के लिए जिस जीवनदर्शन एवं राज्यव्यवस्था को प्रस्तुत किया उस व्यवस्था ने ही लाखों लोगों का प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप में संहार कर दिया। फिर भी वह अपने उद्देश्य में असफल ही रहा है। इसके विरुद्ध समाजवाद के चिन्तन ने मनुष्य को सुख देने के नाम पर अनगिनत युद्धों के द्वारा सामूहिक नरसंहार में पीछे नही रहा है। अमेरिका द्वारा वियतनाम, इराक एवं अफगानिस्तान इत्यादि पर किये गये आक्रमणों को किस परिपेक्ष्य में देखा जा सकता है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि हिन्दू चिन्तन के अतिरिक्त सभी प्रयोग, सम्पूर्ण मनुष्यता के हित साधन करने में असमर्थ एवं विफल है। फिर हमें महर्षि व्यास की इस उक्ति पर गम्भीरता से विचार करना हैं कि "हे मनुष्यों धर्म से ही अर्थ तथा काम की प्राप्ति हो सकती है उसे अपने जीवन में उतारों"

**उर्ध्ववाहो विरौम्येष न च कश्चिाच्छृणोति माम्।**
**धर्मादर्थश्च कामश्च स पुन: किन्न सेव्यते।।**

और यह धर्म क्या है? मात्र कृपियन्त्र को विधिपूर्वक सञ्चालित करने की क्रिया ही धर्म है जो उसी यन्त्र को सुदीर्धकाल तक क्षमता के साथ प्रयोज्य बनाये रखे, वहीं धर्म है। लोक व्यवहार में स्नान करना धर्म हैं। शुचिता का पालन धर्म है, इन्द्रिय निग्रह, परोपकार, जीवरक्षा प्राणीमात्र में एक ही सत्ता की स्वीकृति इत्यादि धर्म है। कर्मकाण्ड इन धर्मों के पालन का निर्देश करता हैं। सुखमय जीवन के लिए विहित अनुष्ठानों का निर्देश करता है। पञ्चगव्यप्राशन से हमारे शरीर में स्थित अनेक व्याधियों का शमन होना सुप्रमाणित भारतीय कर्मकाण्ड की यह अद्भुत गवेषणा, चन्दन-पुष्प, माला, पल्लव, दूर्वा धूप, इत्र आदि का दर्शन स्पर्श एवं प्रयोग आंशिक आहलाद के लिए इस युग में भी

अनिवार्य पदार्थ हैं। इसी प्रकार दधि, दुग्ध, नैवेद्य, फल, पक्वान्न, क्षीरान्न पञ्चामृत इत्यादि अनुपम भोज्य पदार्थ है जिनका संकलन सुखमय जीवन के लिए अनुपमेय है। पुनश्च संकल्प वाचन के द्वारा अनादिकाल से प्रारम्भ विशाल सृष्टि में स्वयं की सहभागिता अभिप्रेत है। मांगलिक मन्त्रों के पाठ से हमें अपने श्रेष्ठ अभिभावकों से प्राप्त होने वाला कल्याण भाव शुभकामना एवं आशीर्वाद का समुच्चय हैं विविध दैवी मन्त्रों के माध्यम से हम अदृश्य दिव्यशक्ति का स्वयं में आधान करने का प्रयत्न करते है जिसे हम ज्ञात सामान्य साधनों से नहीं प्राप्त कर सकते है। यदि हम इन दिव्य शक्तियों को काल्पनिक स्वीकार कर लें तब भी ये कल्पनायें गणतीय कल्पनाओं के समान यथार्थ तत्त्वों की प्राप्ति में निश्चित ही सहायक है। हमारा मनोबल बढ़ता है और अदृष्ट की प्रार्थना अज्ञात रूप में आत्मबल प्रदान करती है।

इस प्रकार यह सुतराम सिद्ध है कि व्यक्ति में सुख, सन्तोष कर्त्तव्यनिष्ठा तथा "सर्वे भवन्तु सुखिन:" के उदात्त भाव प्रदान करने में हमारे धार्मिक अनुष्ठानात्मक कर्मकाण्ड सर्वथा समर्थ है। आवश्यकता केवल श्रद्धा तथा विश्वासपूर्वक अनुष्ठान करने की है। श्रद्धा हृदय से उत्पन्न वह भाव है जो अनन्य भाव में जागृत होती है और विश्वास तर्क से सुप्रतिष्ठित अनुभूति से परिपूर्ण तथा प्रत्ययकारक होता है जिसको आज का विज्ञान दृढ़ता से प्रमाणित करता जा रहा है। विश्व में इस समय शाकाहार तथा भारतीय औषधियों (हर्बल) का प्रचलन तेजी से बढ़ रहा है। भारतीय खान-पान, आहार-विहार एवं जीवनदर्शन को भी पर्याप्त महत्व दिया जाने लगा है।

दुर्भाग्य से वैदेशिक दासता के कालखण्ड में आरोपित भारतीय परम्परा का उपहास एवं पाश्चात्य दृष्टि के अभिप्रसार से अभिभूत होकर हम भारतीयों ने नवीन को प्रेय तथा प्राचीन को हेय समझना स्वीकार कर लिया, जिसके बदले में पारिवारिक विखण्डन, सामाजिक विभेद, अन्तर्जातीय कलह, पारस्परिक द्वेष के साथ ही आत्महत्या करने जैसी स्थिति प्राप्त हुई है। स्वयं जलने में अथवा दूसरे को जलाने में एवं पशु-पक्षी की निर्ममहत्या से प्रारम्भ कर नर-हत्या तक तथाकथित आत्मसुख के लिए आवश्यक हम समझने लगे है। जिस प्रकार गगनविहारी पक्षी विश्रान्ति के लिए पुन: अपने नीड में वापस आता है उसी प्रकार आज का श्रान्त एवं क्लान्त मानव विश्वगुरु भारत की ओर असहाय दृष्टि से अपलक निहार रहा है। आज के विषम कालखण्ड में क्रूर एवं अशान्त मानव को भारतीय संस्कृति ही पथ प्रदर्शित कर सकती है। अतएव हम प्रत्येक भारतीय नागरिकों का परम कर्त्तव्य है कि अपनी संस्कृति के रहस्यों को ठीक से समझे तथा परिश्रमपूर्वक उसके निर्दिष्ट सूत्रों का अनुपालन करते हुये स्वयं उस मार्ग पर गतिशील होने का संकल्प ले। क्योंकि बहुत वर्षों से हम अपने शास्त्रीय जीवन शैली का परित्याग करते आ रहे है अथवा संकोच के साथ सुविधापूर्वक स्वीकार किये हुये है। कर्मकाण्ड

की विधि में कहा गया है कि-"देवो भूत्वा देवं यजेत्" अर्थात् देवत्व को प्राप्त कर ही हम दैवी शक्ति को प्राप्त कर सकते है। यहाँ पर इसका अभिप्राय स्पष्ट है कि हमारा ज्ञान-विज्ञान, आचार-विचार, व्यवहार जब शुभकर्मानुगामी हो जाएगा तभी हम किसी अन्य को भी शुभकर्म में नियोजित कर सकते है।

मानवसंसाधनमन्त्रालय भारत सरकार को कोटिशः धन्यवाद है कि जन सामान्य को कर्मकाण्ड में प्रशिक्षित करने की उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान लखनऊ की योजना को स्वीकृत कर आर्थिक सहयोग प्रदान किया जिसके फलस्वरूप कर्मकाण्डविषयक यह ग्रन्थ प्रस्तुत किया जा रहा है। मुझे पूर्ण विश्वास है कि संक्षिप्त रूप में सभी संस्कारों के अनुष्ठान में यह ग्रन्थ सहायक हो सकेगा। निश्चित ही इसके अध्येता एवं प्रयोक्ता अपने उद्देश्यों में सफल होगें। इसके प्रकाशन कार्य में संस्थान के निदेशक **डॉ. सच्चिदानन्द पाठक** एवं सहायक निदेशक **डॉ. चन्द्रकान्त द्विवेदी** को मैं हार्दिक धन्यवाद प्रदान करता हूँ जिन्होंने इस ग्रन्थ के प्रकाशन में तल्लीनतापूर्वक सफल प्रयास किया है। संस्थान के अन्यान्य कर्मचारी भी धन्यवाद के पात्र है जिनका सहयोग इस ग्रन्थ के प्रकाशन में मिलता रहा है। इस ग्रन्थ के सम्पादक पं. मंतादीन शर्मा को मैं विशेष धन्यवाद देना चाहता हूँ जिन्होंने बड़े रुचि के साथ परिश्रमपूर्वक ग्रन्थ को सर्वाङ्गपूर्ण बनाया है। ग्रन्थ को सुन्दर कलेवर के साथ मुद्रण करने वाले शिवम् आर्ट्स कसे द्विवेदी बन्धुओं को भी मैं भूरिशः धन्यवाद करता हूँ।

।। इति शम् ।।

बसन्तपञ्चमी — **आचार्य डॉ. नागेन्द्र पाण्डेय**

संवत्-2058 काशी — अध्यक्ष-उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थानम् लखनऊ

# आमुख

भारतीय संस्कृति की संरचना में संस्कारों का शीर्षस्थ महत्त्व रहा है। भारत के तत्त्वदर्शी ऋषियों मनीषियों ने मनुष्य जीवन के लक्ष्य निर्धारित करते हुए पुरुषार्थ चतुष्टय की और जीवन की सार्थकता के लिए आश्रम चतुष्टय की कल्पना की। पुरुषार्थ के प्रथम स्थान पर धर्म और अन्तिम लक्ष्य के रूप में मोक्ष चरम पुरुषार्थ के रूप में स्वीकार किया। प्रारम्भ में धर्म और अन्त में मोक्ष और मध्यगत अर्थ, काम, का क्रम लक्षित करता है कि धर्म नियंत्रित अर्थ और काम ही मानव जीवन के चरम लक्ष्य की प्राप्ति में सहायक होता है। जैसा कि भगवान् कृष्ण ने 'धर्माविरुद्धो भूतेषु कामोऽस्मि भरतर्षभ!' कहकर इस रहस्य की पुष्टि की है। आश्रम चतुष्टय को प्रथमावस्था में धर्मार्जन की सुदृढ़ नींव पर गृहस्थ जीवन में अर्थ और काम का उपभोग करते हुए ब्रह्म प्राप्ति के पथ पर सहज ही अग्रसर होने का मार्ग प्रशस्त हो जाता है। नीतिकारों ने भी प्रकारान्तर से इस तथ्य को स्वीकार किया है

'अजरामरवत् प्राज्ञो विद्यामर्थं च चिन्तयेत्।<br>
गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत् -।। (हितोपदेश)

आश्रम चतुष्टय और पुरुषार्थ चतुष्टय का सम्यक् समन्वय बना रहे और सामाजिक जीवन की संरचना तथा पारिवारिक परिवेष का समुचित निर्वाह करते हुए मनुष्य अपने चरम लक्ष्य को प्राप्त कर ले इसी उद्देश्य से सैद्धान्तिक और आभ्यासिक पक्षों को जोड़कर भारतीय मनीषियों ने जन्म से लेकर मृत्यु पर्यन्त तक के अन्तः बाह्य संस्कारों की सुदृढ़ श्रृंखला की रचना की है। विहित संस्कारों के सम्यक् अनुशीलन से धार्मिक आस्था, सामाजिक परिवेश के विधि-निषेध के पालन में अनुशासन और अतीन्द्रिय शक्तियों के प्रति श्रद्धा का सहज विकास हो जाता है।

मनुष्य सृष्टि की सर्वोत्कृष्ट रचना है। 'न मानुषात् श्रेष्ठतरं हि किंचित्' अतः मनुष्य अपनी अपरमित शक्ति का प्रयोग सृष्टि के कल्याण के लिए करता रहे और प्रकृति की इस पाञ्चभौतिक विभूति को प्रदूषित करके इसकी सृजनशीलता को ध्वंस न कर सके और उसमें आसुरी वृत्तियों का प्राबल्य न हो अपितु कण-कण में चैतन्य की अनुभूति करते हुए सृष्टि का सम्यक् पालन-पोषण करता रहे इसीलिए महाभारतकार ने "आहारनिद्राभयमैथुनञ्च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम् धर्मो हि तेषामधिको विशेषः धर्मेणहीना पशुभिः समानाः।

धर्म की रेखा से मनुष्य और मनुष्येतर को विभाजित किया है। धर्म की इस रेखा का सम्मान तभी सम्भव है, जब मनुष्य के जीवन में निरन्तर संस्कारों के माध्यम से

अभ्यास प्राप्त विश्वास और श्रद्धा का सुदृढ़ आधार हो। संस्कारों का मुख्य प्रयोजन स्वर्ग और मोक्ष प्राप्ति था।

'नहि कर्मभिरेव केवलैर्ब्रह्मत्व प्राप्तिः। प्रज्ञानकर्मसमुऽच्चयात् किल मोक्षः। एतैस्तु संस्कृत आत्मोपासनास्वधि क्रियते।-मेधातिथि ज्ञान कर्म के समुच्चय से ही मोक्ष लाभ संभव है। ज्ञान प्राप्ति भी सुसंस्कृत व्यक्ति को ही प्राप्य है। ज्ञान और कर्म एक दूसरे के पूरक हैं। कुमारिलभट्ट ने सार्थक उदाहरण देकर कहा है-

**उभाभ्यामेव पक्षाभ्यां खे यथा पक्षिणां गतिः।**
**तथैव ज्ञानकर्मभ्यां प्राप्यते शाश्वती गतिः।।**

उपर्युक्त संक्षिप्त विवेचन से स्पष्ट है कि भारतीय संस्कृति ने आत्मा की अमरता जन्मान्तरवाद की सृदृढ़ धारणा और रिक्त अनुभूतियों के अनुसार मानव जीवन के सर्वाङ्गीण विकास और उसके चरमोत्कर्ष का चिन्तन करते हुए सुदूर अतीत काल से ही विविध अन्तः बाह्य कर्म शृंखला की रचना की है। इसके विविध पक्षों का विवेचन विस्तार वेदों, धर्मसूत्रों, गृह्यसूत्रों, स्मार्त ग्रंथों एवं स्मृतियों, पुराणों में मिलता है। संस्कारों की रचना में लोक संस्कृति और देश काल की स्थिति विशेष का भी सम्यक् संग्रथन किया गया है। संस्कार विशेष की धार्मिक क्रियाओं के द्वारा व्यक्ति के दैहिक, मानसिक, और बौद्धिक परिष्कार इस प्रकार आयोजित किये जायें जिससे वह समाज में पूर्ण सदाचार सम्पन्न नागरिकता प्राप्त कर सके। भारतीयों में यह दृढ़ धारणा थी कि सविधि संस्कारों के अनुष्ठान से संस्कारित व्यक्ति में उत्कृष्ट गुणों का प्रादुर्भाव हो जाता है—आत्मशरीरान्यतरनिष्ठो विहितक्रियाजन्योऽतिशयविशेषसंस्कारः। (वी.मि. 1 पृ. 132।)

संस्कार व्यक्ति में विशेष प्रकार के अभ्यास का आधान करता है। सैद्धान्तिक पक्ष से शिक्षा, उपदेश और विचारों का संक्रमण होता है किन्तु अचेतन में स्थिर अभ्यास व्यक्ति के आभ्यन्तर विकास में सतत सहायक होता है, जिससे उसके दैनिक जीवन के व्यवहार में विधि-निषेध का सहज बोध होता रहता है अतः अभ्यास से ही सैद्धान्तिक आधार सुदृढ़ होता है। इन दोनों कारक तत्वों से सामाजिक नीति के प्रति दृढ़ता और आस्था उत्पन्न होती है। यदि ये तत्त्व सहायक न हों तो न तो कभी समाजीकरण पूरा होता और न परिवार और विवाह जैसी संस्थायें अस्तित्व में आती और न उनका समुचित विकास होता। आज जैसे-जैसे उक्त तत्वों का ह्रास होता जा रहा है सामाजिक, पारिवारिक और दाम्पत्य जीवन विघटित होकर मनुष्य के लिए अभिशाप होते जा रहे हैं।

संस्कार से ही मानव जीवन में पवित्रता और सद्‌गुणों का समावेश होता है। संस्कारों से ही मानव में अनुभूति होती है कि जीवन के विकास में केवल शारीरिक

क्रिया ही नहीं अपितु बुद्धि, भावना और आत्मिक अभिव्यक्ति का भी प्राधान्य है, यदि व्यक्ति इनके प्रति जागरुक न रहे तो जीवन की घटनाओं से कटकर उसमें निराशा, अवज्ञा और अनुशासनहीनता सामाजिक संस्थाओं के लिए अविश्वास उत्पन्न होगा और जीवन आसुरी भावनाओं से आबद्ध होकर नष्ट हो जायेगा। इसीलिए मनु ने-कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्यचेह च'' एवं जन्मना जायते शूद्रः संस्कारात् द्विज उच्यते' कहकर संस्कारों की उत्कृष्टतम प्रक्रिया की अनिवार्यता सिद्ध की है।

## संस्कारों का प्रयोजन

सामान्यतया संस्कारों को दो प्रकार के प्रयोजनों में विभक्त कर सकते हैं-पहला पारम्परिक सहज विश्वास, सरलता से उद्‌भूत और दूसरा शास्त्रीय और सांस्कृतिक प्रकृति सुलभ व्यवहारों के आधार पर विकसित संस्कारों का उत्तरोत्तर शास्त्रीय परिष्कार होता गया और इस परिष्कार प्रक्रिया में पुरोहितों की प्रमुख भूमिका रहती थी। सामान्य जन अपने पुरोहित में अचल आस्था रखते थे और उनके द्वारा लोक वेद का सम्यक् समन्वय होता रहता है। हिन्दू धर्म में ये एक दूसरे के पूरक होकर आज येन केन व्यवहृत हो रहे हैं।

भारतीयों में यह दृढ़ विश्वास था कि अतिमानुष प्रभावों से सृष्टि घिरी हुई है और उसका सतत प्रभाव होता रहता है अतः वे व्यक्ति जीवन में भला-बुरा हस्तक्षेप कर सकते हैं इसीलिए उनके द्वारा अमङ्गलजनन प्रभावों की शान्ति के लिए उनका स्मरण उनका प्रतीकात्मक अर्चन करते रहते हैं। आज भी अनेक बलि विधान द्वारा ऐसी शक्तियों के शमन का उपाय किया जाता है।

इस प्रकार भूत-प्रेत पिशाचादि की शान्ति के लिए क्षेत्र-पाल बलि आदि दी जाती है और विशेष प्रार्थनायें की जाती हैं।

भौतिक सिद्धियों के लिए भी प्रार्थनायें करने की विधि है जिसमें पशु-धनधान्य, गोत्र की वृद्धि सम्पन्नता-विद्या बुद्धि की वृद्धि आदि के लिए देवों और पितरों से याचना के मंत्रों का संकलन है।

## अभीष्ट प्रभावों का आकर्षण

जैसे अशुभ प्रभावों की शान्ति के लिए मंत्र पाठ और बलि आदि का विधान किया जाता था उसी प्रकार अभीष्ट सिद्धि के विभिन्न वनस्पतियों के देवता के मंत्र का पाठ और दिव्य औषधियों का भी प्रयोग किया जाता था। ब्रह्मचारी के हृदय का स्पर्श करके गुरू के द्वारा ऐक्य स्थापना के लिए मंत्र पाठ किया जाता और उसी प्रकार पति-पत्नी के ऐक्य-सम्पादन के लिए पढ़े जाने वाले मंत्रों में दोनों कुलों के संबंधों एवं उनके उत्कर्ष

के लिए प्रार्थना की जाती थी। वर वधू का पाणिग्रहण करते हुए मंत्र पाठ करता है कि मैं तुम्हें सौभाग्य के लिए ग्रहण करता हूँ मेरे लिए तुम्हारी रचना देवताओं ने की है और उन दिव्य शक्तियों ने तुम्हें मुझे दिया है। यहां के मन्त्रों में दिव्य वैज्ञानिक और आध्यात्मिक तत्वों का अद्भुत संयोग है–वर कहता है–**द्यौरहं पृथ्वीत्वं सहरेतो दधावहे-प्रजां प्रजनया वै हि इत्यादि।** स्वयं को आकाश पत्नी को पृथ्वी कहकर 'अग्निषोमात्मम् सृष्टि की प्रक्रिया का संकेत करता है। दृढ़ता के प्रतीक पत्थर का स्पर्श और सप्तपदी के मंत्रों में दृढ़ मैत्री सर्वविधि सम्पन्नता की कामना। उपनयन-समावर्त्तन -विवाह आदि संस्कारों में अनेक प्रतीकात्मक क्रियायें भी सम्मिलित हैं किन्तु जिन दिव्य मन्त्रों का संकलन है उनसे वर-वधू निश्चित नहीं हो पाते और न ही आज का पुरोहित उन मंत्रों के रहस्य का ज्ञाता ही होता है फलत: ये सारी क्रियायें पूर्व से चलते हुए विश्वास के अन्धेरे में छिप जाती हैं। आधुनिक युग इसके रहस्य का सत्य समझना चाहता है।

विवाह की यह व्यवस्था मानव सभ्यता का विकसित रूप था और इस अवसर पर वर को स्नातक मान कर उसे गार्हस्थ्य जीवन के उच्चादर्शों की शिक्षा दी जाती थी। गृहस्थ्य जीवन में किये जाने वाले यज्ञ यागादि के आयोजन सामाजिक कल्याण के लिए आयोजित किये जाते थे क्योंकि 'यज्ञ' शब्द के अर्थ से स्पष्ट है जहां 'देवपूजा, संगतिकरण और दान किया जाय वही यज्ञ श्रेणी में आता है। ये सारी क्रियायें सामाजिक समरसता स्थापित करती थीं और आध्यात्मिक चेतना का संचार करती थीं।

## आध्यात्मिक महत्त्व

हिन्दू संस्कारों का प्रबल पक्ष था जीवन में आध्यात्मिकता का आधान। 'देवो भूत्वा देवं यजेत्' जिस देवता की पूजा करों उस समय स्वयं अपने में देवत्व की प्रतिष्ठा करो। बाह्य विधि-विधानों के साथ ही भावना के उद्रेक से उत्कृष्ट वृत्तियों का उदय होकर व्यक्ति में व्यापक अनुभूति होती कि मेरे में एक अद्भुत पवित्रता, शान्ति और आनन्द का संचार हो रहा है। इस प्रकार संसार आध्यात्मिक शिक्षा के सोपान का कार्य करता हैं। व्यक्ति की यह स्वाभाविक अनुभूति होती है कि मेरा जीवन संस्कारमय है और मेरी दैहिक क्रियायें आध्यात्मिक भावों से अनुप्राणित हैं जैसा कि यजुर्वेद कहता है "जो व्यक्ति विद्या तथा अविद्या दोनों को जानता है वह अविद्या से मृत्यु को पारकर विद्या से अमरत्व को प्राप्त कर लेता है"-**विद्याञ्चाविद्याञ्च यस्तद्वेदोभयं सह अविद्यया मृत्युं तीर्त्त्वा विद्ययामृतश्नुते।**

## आधुनिक काल की विडम्बना

भारतीय संस्कारों का इतना गहरा प्रभाव पड़ा कि विभिन्न देशों से आने वाले आक्रमक इन संस्कारों की पवित्र धारा में एक रस हो गये। विविध अनात्मवादी चारवाक, बौद्ध, जैन आदि सम्प्रदायों ने भी इन संस्कारों के मूलभूत सिद्धान्तों में कोई फेरबदल करने का साहस नहीं किया। परवर्त्ती काल में आर्य समाज, ब्रह्मसमाज, सनातनधर्मसभा, आदि संस्थाओं ने इसमें परिष्कार करके प्रस्तुत किये किन्तु हिन्दू परिवारों में अभी इनकी धारणा किसी न किसी रूप में जीवित है। सम्पूर्ण भारतवर्ष की एकता अखण्डता का आधार इन्हीं संस्कारों से ही सुरक्षित है किन्तु अब संस्कृत शिक्षा के पठन-पाठन का ह्रास पौराहित्य परम्परा में योग्य विद्वानों का सर्वथा अभाव और पश्चिमी अपसंस्कृति के प्रभाव के कारण आधुनिक उपयोगितावादी दृष्टिकोण से देखने पर संस्कारों के कई अंग असंगत तथा उपहसनीय जान पड़ते हैं। किन्तु जिन्हें प्राचीन जीवन और संस्कृति के सामान्य सिद्धान्तों को समझने की क्षमता, धैर्य-रुचि है उन्हें ऐसा नहीं प्रतीत होगा। क्योंकि पौरोहित्य कर्मकाण्ड न तो जादू टोना पर आधारित है न कपोल कल्पित इसके मूल में गंभीर विज्ञान और आध्यात्मिक तत्वों का समावेश है।

कभी-कभी संस्कारों का बाह्याडम्बर संस्कारों के मूल को ढक लेता है। अति बुद्धिवादी आलोचक उसे मिथ्याचार समझने लगता है। संस्कारों में देश-काल-परिस्थिति के अनुसार अनेक प्रतीकात्मक तत्वों का समावेश हो गया है जो विभिन्न सामाजिक जीवन की प्रतीकात्मकता का सन्देश देते हैं। संस्था भी इन्हीं सामाजिकता और माध्यम का प्रतीक है।

वर्तमान समय में हिन्दू-संस्कारों के लिए सर्वाधिक कठिनाई इस लिए आ गई है कि गांवों में पौरोहित्य संस्थाओं का उच्चाटन हो गया है। पिछले 50 वर्षों में जीवन जीविका का संघर्ष इस वृत्ति के प्रति समर्पण भावना से लोगों को विमुख करता जा रहा है। यद्यपि जनजीवन में संस्कारों के प्रति आस्था-विश्वास में अभी कमी नहीं है। भारतीय परिवारों में शुद्ध संस्कार सम्पन्न पौरोहित्य कराने वाले श्रेष्ठ आचार्यों की अपेक्षा है। संस्कारों की भाषा संस्कृत है और संस्कृत के श्रेष्ठ अध्येता शनैः शनैः घटते जा रहे हैं। उनकी जगह खानापूरी करने वाले संस्कारहीन लोग स्थापित होते जा रहे हैं। अनेक सम्प्रदायों ने भी मनमाने ढंग से संक्षिप्त पद्धतियों का विकास कर लिया है जिसका सामाजिक आयोजनों में धड़ल्ले से प्रयोग किया जा रहा है। ऐसी विषम परिस्थिति में राज्य का भी दायित्व बनता है कि इस संस्था की रक्षा की जाय क्योंकि यह मात्र कर्मकाण्ड ही नहीं है अपितु देश की सांस्कृतिक अखण्डता का एकमात्र सबल तत्त्व है। इसी संदर्भ में यह भी ध्यातव्य है कि बड़ी संख्या में विदेशों में रहने वाले प्रवासी भारतीय संस्कार कराने वाले पुरोहितों के अभाव में चिन्तित हैं, उन्हें भी योग्य विद्वानों की अपेक्षा

है। मानव संसाधन विकास मंत्रलय द्वारा प्रदत्त अनुदान राशि से उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान द्वारा शिविरों का संचालन किया गया है।

प्रशिक्षक और प्रशिक्षणार्थी अध्येताओं के लिए यह अनुभव किया गया कि उन्हें ऐसी पुस्तक उपलब्ध कराई जाय जिसमें सामान्य कर्मकाण्ड की प्रक्रिया, हिन्दू संस्कारों पर संक्षिप्त टिप्पणियां और दैनन्दिन संस्कारों से संबंधित प्राय: सभी मंत्र और प्रक्रिया संकलित हो।

## पौरोहित्य कर्म प्रशिक्षक

नित्य, नैमित्तिक, काम्य तथा कुछ प्रमुख संस्कारों की प्रक्रिया दे दी गयी है। परिशिष्ट भाग में संवंधित मंत्रों स्तुतियों का संकलन कर दिया गया है। ज्योतिष के मुहूर्त निश्चित करने के प्राय: सभी संस्कारों के मुहूर्त दे दिये गये हैं। ग्रह मेलापक और अन्य अनेक उपयोगी वस्तुओं का संकलन कर दिया गया है।

प्राय: सभी देवार्चन से पूर्व पञ्चाङ्ग पूजन की विधि है जिसमें पुण्याहवाचन; सांकल्पिक नान्दी श्राद्ध आदि की विधियों के साथ सर्वतोभद्र लिङ्गतोभद्र आदि की पूजा विधि के साथ 'हवन प्रक्रिया' भी यथावत दे दी गयी है। यथा स्थान विधि निषेध भी दिये गये हैं। पूजोपकरण का संकेत भी यथास्थान दिया गया है। संकल्पयोजना के भी प्रकार संलग्न किये गये हैं। ग्रंथ का संकलन करने में कर्मठगुरु, नित्य कर्मविधि, नित्यकर्म प्रयोगमाला और आह्निक ग्रंथों 'हिन्दू संस्कार' का उपयोग किया गया उन सभी विद्वान् लेखकों के प्रति संस्थान की ओर से मैं कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। संस्थान के अध्यक्ष मित्रवर आचार्य नागेन्द्र पाण्डेय जी की प्रेरणा और प्रोत्साहन से इस ग्रंथ के प्रकाशन की योजना चरितार्थ हुई एतदर्थ उनके प्रति एवं रुचिपूर्वक संकलन करने संशोधन आदि में सहयोग करने वाले हमारे संस्थान के विद्वान् निदेशक डॉ. सच्चिदानन्द पाठक, श्री चन्द्र कान्त द्विवेदी आदि बन्धुओं के प्ति भूरिश: आभार व्यक्त करता हूँ। अतिशीघ्रता में किये गये संकलन में यदि कोई त्रुटि रह गयी हो तो उसकी सूचना प्राप्त होने पर यथावसर संशोधन किया जायेगा। आशा है इस प्रयास से प्रशिक्षणार्थी बन्धु एवं हिन्दू संस्कारों से रुचि रखने वालों को भी इस ग्रंथ से लाभ होगा।

**पं. मातादीन शर्मा सारस्वत**
सुविज्ञ सम्मानित सदस्य

# प्राक्कथन

'पुरोहित' शब्द से ही जैसा कि स्पष्ट है पुरोहित, सदैव हित पुरस्सर अर्थात् समाज का हितेच्छु रहा है। प्रागैतिहासिक काल से ही वह भारतीय समाज और संस्कृति का पुरोधा रहा है। वह केवल कर्मकाण्ड का दिशा निर्देशक या धार्मिक कार्यकलाप का संचालक ही न होकर पूरे जीवन को अर्थात् प्रत्येक क्षण को गति एवं दिशा देता रहा है। जन्म होने के पहले गर्भस्थ होने से लेकर मृत्यु के उपरान्त जन्मातरण तक जीवन की हर सामूहिक एवं वैयक्तिक घटना में सच्चे परामर्शदाता एवं पथ प्रदर्शक के रूप में वह व्यक्ति एवं परिवार से सर्वथा-सर्वदा जुड़ा रहा है। इस प्रकार पुरोहित भारतीय समाजिक व्यवस्था का एक अपरिहार्य अंग रहा है। उसका परामर्श केवल आम आदमी के दैनन्दिन कार्यों के लिए ही नहीं बल्कि समूचे राष्ट्रीय जीवन में घटित प्राकृतिक प्रकोप, युद्ध,, महामारी आदि विपदाओं में निराकरण तथा दूसरी ओर शान्तिकाल के बीच समुपलब्ध सुख-समृद्धि तथा न्याय निष्पादन के लिए भी अत्यन्त महत्वपूर्ण भूमिका निभाता रहा है।

भारतीय संस्कृति की सबसे बड़ी विशेषता रही है कृतज्ञता की भावना। यह कृतज्ञता मौन निष्क्रियता मात्र नहीं है अपितु वह भारतीय मानस में व्याप्त गहरी संवेदना तथा उस के साथ सक्रिय जीवन-विधा के रूप में परिणत एक आस्था है। इसी सक्रिय भावना का प्रतिफल है, तीनों ऋणों (देव, पितृ तथा ऋषि ऋण), के प्रति भारतीय जीवन की प्रतिबद्धता इसकी निष्कृति के लिए वह अपने गार्हस्थ्य जीवन में देवार्चन लौकिक कर्म; सोद्देश्य सन्तानोत्पत्ति, संस्कार प्रक्रिया; ज्ञानार्जन एवं कर्मकाण्ड आदि कर्म निरन्तर करता है। इसमें पुरोहित की भूमिका अत्यन्त ही प्रभावी हो जाती है। जिस प्रकार गुरु की भूमिका कुछ विशिष्ट प्रयोजनों के लिए है, उसी प्रकार ततोधिक व्यापक भूमिका पुरोहित की होती है। उसका दायित्व विषयविशेष अध्यापक की अपेक्षा कक्षा-अध्यापक जैसा है, जो अपने गुरुकुल के गुरु (आचार्य) तथा कुलगुरु की सारी भूमिकाओं को अपने में समाहित कर लेता है।

भारतीय राजतन्त्र में तो पुरोहित को सचिव, वैद्य, गुरु सभी कुछ माना गया है। राज्य में युद्ध, बीमारी, अकाल आदि किसी संकट में राजपुरोहित का परामर्श जहाँ दिशा निर्देशक रहा है, वहीं शान्ति की स्थिति में राज्य के विस्तार एवं समृद्धि के लिए भी उसकी सदैव निर्णायक भूमिका रही है। सामाजिक कृत्यों, व्रतों, पर्वों तथा विभिन्न कृत्यों के लिए मुहूर्त विनिश्चय और प्रक्रिया के निर्धारण हेतु भी उसका परामर्श अपरिहार्य रूप से लिया जाता रहा है। इस प्रकार पुरोहित हमारे धर्म तन्त्र में सभी नित्य, नैमित्तिक तथा काम्य कर्मों के लिए अग्नि की भांति जीवन में अग्र प्रकाश (मशाल) सदृश रहा है।

भारतीय संस्कृति में संस्कारों के महत्त्व को पुनस्स्थापित करके जीवन को सोद्देश्य कर्मयज्ञ के रूप में प्रतिष्ठापित करने के लिए पुरोहित जैसी संस्था (संवर्ग) को पुष्ट एवं समर्थ बनाना होगा, ताकि वह भारतीय संस्कृति के खण्डहर की बिखरी ईंटों को गारे से जोड़-जोड़ करके उसे पुनः भव्य भवन का रूप दे सके। पौरोहित्य कर्म-संपादन की प्रक्रिया में 'यजमान' के प्रसंग को भी नहीं छोड़ा जा सकता। यजमान शब्द की व्युत्पत्ति में 'यज्' धातु का प्रयोग हुआ है, जो यज्ञ और याग् क्रिया से जुड़ी है। कालान्तर में सम्पूर्ण जीवन को एक यज्ञ के रूप में देखने की दृष्टि विकसित हुयी, जिसके फलस्वरूप यजमान शब्द अपने आप में बड़ा व्यापक हो गया। इसी परिप्रेक्ष्य में महाकवि कालिदास ने अभिज्ञानशाकुन्तलम् के मंगलाचरण में कहा है :-**'यासृष्टिः सृष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री।'**

ब्रह्मा की सृष्टि हवि (हविष्यान्न) एवं होत्री अर्थात् 'यज्ञमान' रूप से दो प्रकार की है। वस्तुतः सृष्टि के दो ही प्रमुख अंग उक्त कथन में हैं, हवि और होत्री। साधना के अन्तर्याग के विवरण में गीता में प्राण और अपान के पारस्परिक हवनयाग को जीवन के स्पदंन से जोड़कर इसी दिशा की ओर संकेत किया गया है। कालान्तर में 'यजमान' शब्द का अर्थ किसी प्रकार की सेवा लेने वाले के लिए प्रयुक्त होने लगा और धीरे-धीरे यह शब्द अपने मूल स्वरूप से हटकर अर्थ विस्तार में खो गया। दूसरी ओर पुरोहित शब्द सेवा देने के रूप में संकुचित हो गया। इसका अवमूल्यन होता गया। पौरोहित्य कर्म को जीविका से जोड़े जाने के कारण धीरे-धीरे इसकी प्रतिष्ठा गिर गयी, फलतः विद्वज्जन पौराहित्य से बचने का प्रयास करने लगे। आज जिस प्रकार शिक्षा के क्षेत्र में शिक्षक के 'गुरु' रूप का गौरव मात्र एक कार्मिक के रूप में सिमट कर मिटने लगा है। उसी प्रकार पुरोहित का कार्य भी परम पुनीत कर्म न रहकर सेवा की एक संविदा के रूप में देखा जाने लगा है।

पौरोहित्य के उक्त उदान्त ध्येय को देखते हुए "पुरोहित" जैसी संस्था की पुनः प्रतिष्ठा आज के युग की बहुत बड़ी माँग है। इसके लिए प्रथमतः प्रतिष्ठित आचार्यों और यज्ञादि में दक्ष विद्वानों की आवश्यकता है। दूसरी ओर आजीविका के रूप में इस कार्य में लगे कुल पुरोहितों, तीर्थ पुरोहितों और कर्म काण्ड से जुड़े तथाकथित पंडितों को सही मन्त्र पाठ एवं श्लोकों के शुद्ध उच्चारण, तथा नियत क्रिया विधि का पूर्ण प्रशिक्षण आवश्यक है। यदि उनकी पद्धति त्रुटित है तो उसको शुद्ध पुनरावृत्ति द्वारा सुधारना अनिवार्य है। इसी उद्देश्य को लेकर मानव संसाधन विकास मंत्रालय के सौजन्य से एवं उत्तर प्रदेश सरकार के माध्यम से उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान द्वारा पौराहित्य कर्म में पहले से लगे हुए तथा पौराहित्य कर्म में रुचि रखने वाले कतिपय चुने हुए लोगों को कर्मकाण्डी के रूप में सम्यक् रूप से तैयार करने की योजना संचालित की गयी है।

इसके प्रथम चरण में पहले से अनुभवी अथवा संस्कृत की योग्यता रखने वाले विद्वानों को प्रशिक्षक के रूप में चयनित करते हुये उन्हें त्रयमासिक प्रशिक्षण शिविरों के संचालन के लिए प्रशिक्षित किया गया है। दूसरे चरण में इन्हीं प्रशिक्षकों द्वारा संचालित प्रशिक्षण शिविरों से न्यूनतम 30 प्रशिक्षार्थियों को प्रशिक्षण देकर पौरोहित्य कर्म की विधिवत् जानकारी दी गयी है। पौरोहित्य कार्य भारतीय समाज के संगठन एवं विकास का आधारभूत कार्य रहा है। इसके द्वारा जन सामान्य के संस्कारों एवं कर्मकाण्डों के माध्यम से सांस्कृतिक चेतना का उदात्तीकरण करते हुए सामाजिक व्यवस्था को नैतिकता की सुदृढ़ नीव प्रदान की गयी है। व्यक्ति के ऐहलौकिक तथा पारलौकिक कल्याण हेतु समाज और व्यष्टि को जोड़ने वाली अतीन्द्रिय चेतना को यहाँ आधार बनाया गया है। चेतना को परिष्कृत करके विस्तृत आयाम तक उसकी पहुंच बनाने के लिए ये संस्कार एक सरणि का कार्य करते हैं।

वस्तुतः मानव के विकास का आधार संस्कार है। संस्कारित मन में ही सद्विकल्प स्फुरित होते हैं। उससे विवेक की शक्ति मिलती हैऔर सन्मार्ग का विनिश्चय होता है। उस पर प्रवृत्त होने पर विकास का फल सहज ही हस्तगत होने लगता है। इस विश्वास को ही प्राचीन काल में हित कहते थे। इस "हित" की जिससे वृद्धि हो, वह पुरोहित कर्म ही पौरोहित्य है।

पौरोहित्य कर्म अन्धविश्वास मूलक पाखण्ड या ढोंग नहीं है, अपितु प्रत्येक क्षेत्र में जीवन को सफल और व्यापक बनाने का, व्यक्ति, समाज किंवा राष्ट्र में विवेकोदय का तथा परम्परा की जीवन्तता, प्रासंगिकता एवं उपयोगिता का मूल मंत्र है। यह किसी एक व्यक्ति, एकजाति, एक समाज अथवा एक राष्ट्र का हित साधन नहीं करता। यह मानव मात्र के विकास का कारक है। क्या संयम-नियम के बिना स्वस्थ जीवन, श्रेष्ठ ज्ञान, सद्गुण गाम्भीर्य, कर्मनिष्ठा एवं सत्प्रवृत्ति संभव हैं ? क्या बिना संस्कार के खान से निकला रत्न मूल्यवान या उपयोगी होता है ? उत्तर -है नहीं। किसी भी देश की खान हो, उससे निकले पत्थर को तराशने पर ही उसकी रत्नसंज्ञा होती है।

**अप्याकरसमुत्पन्ना मणिजातिरसंस्कृता।**
**जातरूपेण कल्याणि! नहि संयोगमर्हति।।**

हाँ, तराशने के उपकरण, मलापसारण के साधन या मानव संसाधन देश काल के अनुसार अलग-अलग हो सकते हैं, किन्तु पत्थर को रत्न बनाने का उद्देश्य समान है और फल भी एक जैसा है।

किसी भी कार्य के संपादन में देश (स्थान) और परिस्थितियों के साथ काल का बहुत बड़ा महत्व होता है। सिद्धहस्त व्यक्ति द्वारा भी असमय किये गये कार्य निष्फल

हो जाते हैं, जैसे उर्वरा भूमि, सिंचाई, बीज, उर्वरक आदि की सुविधा के बावजूद असमय बोया हुआ अच्छे से अच्छा बीज भी पनप नहीं पाता। कतिपय कार्य एक निर्धारित समय पर नियमित रूप से करने में ही फलदायी होते हैं। भारतीय समाज में दैनन्दिन जीवन में संपादित किये जाने वाले कार्यों को सूक्ष्म एवं व्यापक चेतना से जोड़ते हुये उन्हें समयवद्ध कियागया है। जनसामान्य के लिये उन्हें नियत समय पर करना अनिवार्य है। यहाँ तक कि सोने के बाद प्रात:काल उठते ही अनेक कृत्य एक विशेष क्रम में निर्दिष्ट अवधि में करने होते है। दिनारंभ से पूर्व ही कतिपय नित्यकर्में को ब्रह्म मुहूर्त में ही करना प्रभावकारी होता है।

नित्य कर्म की भाँति अनेक नैमित्तिक एवं काम्य कर्मों को भी मुहूर्त (निधारित समय) पर ही किया जाना अनिवार्य है। किसी कार्य विशेष को निर्विघ्न रूप से यथासमय संपादित करने हेतु यह 'मुहूर्त' निर्धारण विभिन्न विकल्पों में एक प्रभावी काल की अवधारणा का ही प्रतिफलन है। समय विभाजन में मास वर्ष, वार, दिन, घटी, पल (अथवा घंटा, मिनट) का निर्धारण ज्योतिष शास्त्र की देन है, जिन्हें खगोल विज्ञान के आधार पर परिभाषित किया गया है। प्रत्येक कार्य के संपादन में यह मुहूर्त ब्रह्माण्डीय परिवेश में व्यष्टि एवं समष्टि की चेतना को न केवल प्रभावित करता है, अपितु कार्य के प्राकृतिक संचालन को विनियमित भी करता है। इस दृष्टि से पृथ्वी पर किये जाने वाले कार्यों को ब्रह्माण्डीय प्रभावों से जोड़ने एवं अनुकूल फल प्राप्ति के लिये पृथ्वी के अतिरिक्त अन्य बह्माण्डीय पिण्डों एवं उनके प्रभावक्षेत्रों को देखना अभीष्ट है। इन्हें हम भारतीय ज्योतिष में ग्रह कहते हैं। ग्रहों के अन्तर्गत मंगल, बुध, शुक्र आदि कथित ग्रहों (Planets) के अतिरिक्त सूर्य, चन्द्र तथा क्रान्तिवृत्त एवं चन्द्रपथ के प्रतिच्छेद बिन्दु राहु और केतु जैसे भी ग्रह माने गये हैं, जिनका प्रभाव सूर्य, चन्द्रमा तथा उनके ग्रहण के कारण पृथ्वी पर अत्यन्त महत्त्वपूर्ण माना जाता है। पौरोहित्य कर्म में ज्योतिषशास्त्र की खगोल वैज्ञानिकी मुहूर्त निर्धारण में प्रधान भूमिका निभाती है। भारतीय ज्योतिष में उपर्युक्त विशेषताओं के कारण तिथि, वार, नक्षत्र, योग, करण, लग्न आदि का सूक्ष्म विवेचन किया गया है।

भारतीय पञ्चाङ्ग में ज्योतिष शास्त्र की इसी व्यावहारिक वैज्ञानिकता का सूक्ष्म अनुप्रयोग है। यहाँ किसी भी कार्य को संयोग पर नहीं छोड़ा जाता, अपितु इसके लिये एक विशिष्ट 'योग' एवं मुहूर्त का विधान है। विवाह हेतु वर कन्या की प्रकृति के निर्धारण एवं उसके मिलान (मेलापक) ब्रह्माण्डीय प्रभावों की अनुकूलता हेतु व्रत-अनुष्ठान किया जाता है। किसी भी कार्य के प्रारम्भ (यात्रा आदि) के लिये स्थानीय परिस्थितियों के साथ-साथ ब्रह्माण्डीय प्रभावों का समेकन मुहूर्त एवं ग्रह अनुष्ठान के रूप में प्रचलित हैं। भारतीय ज्योतिष शास्त्र को धर्मशास्त्र से जोड़ा गया है। यह उसकी अपनी अलग

विशेषता है। इसीलिये पौरोहित्य कर्म हेतु भारतीय ज्योतिष का आधारभूत ज्ञान आवश्यक है। इसके अन्तर्गत ज्योतिष-पञ्चाङ्ग मुहूर्त, कुण्डली-मेलापक, तथा वास्तु संबंधी जानकारी आवश्यक है। पुरोहितकर्म को सर्वाङ्गीण बनाने के लिये उक्त सभी क्षेत्रों में जानकारी अपेक्षित है। इतने व्यापक, गम्भीर तथा उत्तरदायित्व पूर्ण कार्य के लिये पौरोहित्य कर्म के प्रशिक्षकों को तथा पौरोहित्य कर्म के जिज्ञासुओं को सम्यक् जानकारी देने के लिये कुछ विषयों को रेखांकित करते हुये मात्र एक पुस्तक यद्यपि पर्याप्त नहीं है, फिर भी भारतीय संस्कृति एवं संस्कृत भाषा से परिचित जनसामान्य को पौरोहित्य विषयक समसामयिक, व्यावहारिक एवं प्रायोगिक बिन्दुओं की भरसक जानकारी देने के लिये यह संकलन प्रस्तुत किया गया है। इसके द्वारा पौरोहित्य कर्म में पहले से लगे पुरोहितों के द्वारा सामान्यत: की जाने वाली त्रुटियों का संशोधन किया जा सकेगा तथा, इस दिशा में जनसामान्य एवं जिज्ञासुओं को आवश्यक जानकारी दी जा सकेगी। इसी प्रारम्भिक प्रयास का प्रतिफल है प्रस्तुत पुस्तक।

पौरोहित्य कर्म की व्यापकता और बहुविधता को देखते हुये, उसके प्रमुख बिन्दुओं की जानकारी देने हेतु इस पुस्तक को क्रमबद्ध रुप में व्यवस्थित करने का प्रयास किया गया है। यह प्रक्रिया जनसामान्य के लिये सहज, बोधगम्य तथा सुलभ हो, इसके लिये सभी प्रमुख निर्देशों तथा प्रक्रियाओं को जहाँ हिन्दी में दिया गया है, वहीं मन्त्रों एवं श्लोकों की मूल विशेषताओं की रक्षा करते हुये, उनके प्रभावी प्रयोग की दृष्टि से उन्हें संस्कृत में भी दे दिया गया है। परिशिष्ट में वेदमंत्रों को स्वरांकन सहित मूल वैदिक भाषा में रखने का प्रयास किया गया है। पूजन, कर्मकाण्ड एवं संस्कारों की प्रक्रिया के सरलीकरण के साथ-साथ मूल मन्त्र की मौलिकता को सुरक्षित रखा गया है, जिससे उनकी प्रभावशीलता में कोई कमी न रहे।

पुरोहित का जीवन अपने यजमान के लिये तथा समाज के लिये अनुकरणीय होता है, इसलिये उसे अपने दैनन्दिन जीवन को सात्विक सदाचार पूर्ण एवं शुद्ध रखना आवश्यक है। प्रथम चरण में प्रशिक्षक को नित्य कर्मविधि की विधिवत जानकारी एवं उसका प्रामाणिक ज्ञान आवश्यक है। भारतीय जीवन पद्धति से जुड़े सभी व्यक्तियों के लिए माता-पिता, गुरु या कुलपुरोहित के माध्यम से नियमित जीवन की दैनन्दिन क्रियाविधि की जानकारी तथा परिवार में उनके अनुप्रयोग का संज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। इसके अन्तर्गत दैनिक उपासना, सत्संकल्प तथा ऋणों के प्रति सक्रिय कृतज्ञता का महत्त्वपूर्ण कार्य समाहित है, साथ ही मनुष्येतर प्राणियों तथा पितरों के लिये पुनीत कर्तव्य निर्वाह एवं पर्यावरण की शुद्धता का ध्यान अभीष्ट है।

उक्त उद्देश्य से पौरोहित्य कर्म प्रशिक्षण के प्रथम खंड में नित्यकर्मविधि के अन्तर्गत दैनिक क्रियाओं, सन्ध्योपासन, बलिवैश्वदेव, नित्यतर्पण आदि स्वयं किये जाने

वाले बिन्दु अनिवार्य विषय में दिये गये हैं। पर्यावरण की पवित्रता, शुद्धता तथा सूक्ष्म चेतना से निरन्तर जुड़े रहने की प्रक्रिया में नित्य-होम का विधान है, जिसे विशिष्ट कर्मकाण्डों के प्रकरण में चतुर्थ खंड में होमविधि के साथ दे दिया गया है।

भारतीय जीवनपद्धति (जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है) संस्कारों की अपनी अलग विशेषता है। जीवन में इनकी पग-पग पर अनिवार्यता है। उनके महत्त्व पर इस पुस्तक में संपादकों द्वारा विशेष रुप से प्रकाश डाला गया है। जीवनयात्रा में मील के पत्थरों की भांति संस्कारों की संख्या अलग-अलग रही है। इस विवाद में न पड़कर प्रस्तुत पुस्तक में संस्कारों के प्रारम्भिक परिचय के साथ, प्रमुख संस्कारों का उल्लेख संक्षेप में कर दिया गया है, किन्तु उपनयन, विवाह, अन्त्येष्टि जैसे महत्त्वपूर्ण एवं प्रचलित संस्कारों की प्रस्तुति ग्रन्थ के द्वितीय खण्ड में किंचित विस्तार के साथ की गई है, जिससे इहें संपादित कराने में कोई कठिनाई न हो। यद्यपि जन्मोत्सव संस्कार की भी प्रमुखता नहीं रही फिर भी युग की माँग के अनुरूप उसकी प्रमुखता इन दिनों विशेष रूप से वढ़ती जा रही है, इसलिये इसे भी द्वितीय खंड में अलग से सम्मिलित कर दिया गया है।

विभिन्न कर्मकाण्डों में पूजन प्रक्रिया, संकल्प, स्वस्ति-वाचन, मांगलिक पाठ आदि की बार-बार पुनरावृत्ति देखने को मिलती है। इसलिये पुस्तक के कलेवर को सीमित रखते हुए प्रसंगों में से स्थल उल्लेख सहित कुछ संदर्भ दे दिये गये हैं। प्रयास यह रहा है कि ऐसे संदर्भ पुस्तक में भी उपलब्ध हो जायें।

नैमित्तिक एवं काम्य कर्मों के साथ पूजन विधि की जानकारी आवश्यक है। कभी समयाभाव वश, कभी अज्ञान के कारण, यदा-कदा आलस्यवश, सामान्य पूजन-प्रक्रिया में उपचार अथवा मंत्रों/श्लोकों में अक्षम्य त्रुटियाँ हो जाती हैं, जिन पर सामान्यजन, यजमान और कभी-कभी पुरोहित भी ध्यान नहीं दे पाते। इसलिये ग्रन्थ के तृतीय खंड में देवपूजा के सामान्य परिचय के साथ-साथ सामान्य रूप से प्रयुक्त होने वाले संकल्प, पंचोपचार, षोडशोपचार, कलशस्थापन आदि की विधियाँ दे दी गयी हैं। इसी क्रम में आराध्यदेव विशेष, नैमित्तिक एवं काम्य कार्यों के लिये जन सामान्य द्वारा विशिष्ट देवों के पूजन की विधि एवं प्रक्रिया भी दी गयी है। इसके अन्तर्गत यज्ञ एवं होम प्रकरण हैं जिनमें प्राणप्रतिष्ठा, सर्वतोभद्रस्थापन, लिंगतोभद्र देव विशेष पूजन आदि सम्मिलित हैं। दैनन्दिन जीवन में तथा विशेष अवसरों पर श्रीमद्भागवत जैसे पुराणों का पारायण वाचन/पूजन सत्यनारायण कथाश्रवण आदि कराये जाते हैं। उनकी भी संक्षिप्त रूपरेखा चतुर्थ खंड में अलग से दे दी गयी है। इसी प्रकरण में वास्तु पूजा तथा गृहप्रवेश को भी समाहित किया गया है।

जैसा कि ऊपर के प्रस्तरों में उल्लिखित किया जा चुका है, पौरोहित्य कर्म के अन्तर्गत ज्योतिष शास्त्र का ज्ञान भी आवश्यक है, ताकि विभिन्न कार्यों एवं पर्वों के मुहूर्त की जानकारी पञ्चाङ्ग के माध्यम से दी जा सके। विवाह द्विरागमन आदि के लिये उचित समय अथवा मुहूर्त की अवधारणा वर-कन्या की कुण्डली/गुणों आदि के मिलान की आवश्यकता सामान्य जनजीवन को होती है। कार्यारम्भ (यात्रारंभ) एवं वास्तु प्रकरण में भी ज्योतिष के माध्यम से समय एवं प्रक्रिया के संबंध में उचित परामर्श दिया जाता है। इसलिये पंचम खंड में ज्योतिष एवं मुहूर्त खंड को सामान्य उपयोग हेतु दे दिया गया है।

परिशिष्ट में सामान्य रूप से प्रयुक्त होने वाले वैदिक मन्त्रों, स्तोत्रों, अष्टक आरती, सूक्त आदि को भी यथासाध्य (स्थानाभाव के होते हुये भी) रखने का प्रयास किया गया है। वैदिक मन्त्रों को स्वरांकन सहित उच्चारण की शुद्धता के साथ उद्धृत किया गया है। इसी के अन्तर्गत कतिपय पारिभाषिक शब्दों को संकलित किया गया है, जिससे जनसामान्य को प्रयोग का बोध हो सके। इस प्रकार यह अन्तिम भाग अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इसका पौरोहित्य कर्म के अन्तर्गत समुचित एवं शुद्ध उपयोग किया जाना आवश्यक है।

इस ग्रन्थ का उद्देश्य रहा है सामान्य एवं विशिष्ट व्यक्तियों को भारतीय पौरोहित्य विधि, आचार, सामान्य उपासनाविधि आदि की जानकारी देना और प्रशिक्षण की निरन्तर प्रक्रिया द्वारा सामान्य रूप से भारतीय आचार पद्धति एवं पूजन विधि का संज्ञान देना। हमारा लक्ष्य है- ऐसे विशिष्ट विद्वानों को तैयार करना, जो समाज में रहते हुये उनकी आवश्यकता के अनुरूप शुद्ध एवं विश्वसनीय प्रक्रिया के संपादन में अग्रणी बन सकें। इस हेतु मानवसंसाधन विकास मन्त्रालय, भारत सरकार की पौरोहित्य कर्म प्रशिक्षण विशेषज्ञ समिति का शुभाशीष ही हमारा दिशा दर्शक रहा है। संस्थान एवं उक्त समिति के अध्यक्ष आदरणीय डॉ. नागेन्द्र पाण्डेय का आमुख इस पुस्तक के विभिन्न प्रकरणों के संयोजन में और ज्योतिष खंड में उनके द्वारा दी जाने वाली जानकारी जहाँ प्रेरणाप्रद है, वहीं इस विषय की विशेषज्ञ-समिति के सम्मानित सदस्य आचार्य मातादीन शर्मा की प्रस्तावना तथा संस्कारों एवं पूजन विधि के संबंध में दिये गये विशेषज्ञता पूर्ण उनके निर्देश इस ग्रन्थ की जीवनी शक्ति हैं। वस्तुतः इस पुस्तक में प्राण प्रतिष्ठा उन्हीं के द्वारा की गयी है। पुस्तक को इस कलेवर में प्रस्तुत करने एवं जनसामान्य के समक्ष पौरोहित्य को बोधगम्य अभिव्यक्ति देने में संस्थान के सहायक निदेशक डॉ. चन्द्रकान्त द्विवेदी एवं विद्वान् सर्वेक्षक डॉ. त्रिवेणी प्रसाद शुक्ल की अद्वितीय भूमिका रही है। इसी प्रकार पुस्तक के नियमों को व्यवस्थित करने एवं प्रूफ संशोधन में सहायक पुस्तकालयाध्यक्ष श्री जगदानन्द झा का सहयोग अविस्मरणीय है। इसके अतिरिक्त संस्थान के अन्य

कर्मचारियों विशेषकर वैयक्तिक सहायक का इसमें पग-पग पर योगदान रहा है। इस पुस्तक को अल्प अवधि में अच्छी प्रकार से मुद्रित करने में सहयोग प्रदान करने के लिए मेसर्स शिवम् आर्ट्स एवं उनके सहयोगियों के प्रति मैं आभारी हूँ। ये सभी साधुवाद के पात्र हैं। पुस्तक में यत्र तत्र परसवर्ण जैसी त्रुटियाँ समयाभाव वश मुद्रणालय में लिपि अक्षरों की सीमाओं के कारण सहज-दृश्य हैं। शायद समयाभाव, मानव सुलभ त्रुटि तथा इस विषय की व्यापकता को देखते हुए इससे अधिक साङ्गोपाङ्ग शुद्ध पुस्तक सम्भव नहीं थी।

आशा है, सुविज्ञजन इसकी उपादेयता पर विचार करते हुए तथा उपयोगी तथ्यों को ग्रहण करते हुये इसकी कमियों की उपेक्षा कर देंगे। बड़ी त्रुटियों की ओर वे यदि संस्थान के संपादक मंडल का ध्यान आकृष्ट कर सकेंगे तो अगले संस्करण में पुस्तक की उपादेयता में बढ़ोत्तरी की जा सकेगी। अन्त में, इस प्रस्तुति में निमित्त बनने के लिये मैं हृदय से परम पिता परमेश्वर को भाव सुमन अर्पित करता हूँ।

शुभाशंसनाकाङ्क्षी,

**महाशिवरात्रि**
विक्रम सं. 2058

**डॉ. सच्चिदानन्द पाठक**
निदेशक

# विषय सूची

**चतुर्थखण्ड :**

## विशिष्ट देव पूजन विधि

# प्रथम खण्ड : नित्य कर्म विधि

## दैनिक क्रियायें

भारतीय आचार पद्धति में नित्यकर्म का बहुत बड़ा महत्व है। सामान्य दैनिक क्रियाओं को नियत समय पर नियत प्रकार से करने पर ही अभीष्ट फल दृष्टिगोचर होता है।

दैनिक क्रिया के क्रम में ब्रह्म मुहूर्त में जग जाना चाहिये। अत्यन्त विवशताओं को छोड़कर अधिक समय तक सोना निषिद्ध है। ब्राह्म मुहूर्त सूर्योदय से चार घड़ी (डेढ़ घन्टे से अधिक) पूर्व का समय धार्मिक क्रियाओं की दृष्टि से भी अत्यन्त प्रभावकारी है।

**करावलोकन (कर दर्शन)**–प्रातः उठकर अपने दोनों हाथों को सामने फैलाकर निम्न श्लोक पढ़ते हुए दर्शन करना चाहिए।

**कराग्रे वसते लक्ष्मीः करमध्ये सरस्वती**
**करमूले स्थितो ब्रह्मा प्रभाते करदर्शनम्।।**

**पृथ्वी से क्षमा प्रार्थना**–शैय्या से उठकर पृथ्वी पर पैर रखने से पूर्व धरती माँ की वन्दना तथा क्षमा याचना करना अनिवार्य है। इस हेतु यदि सम्भव हो तो भूमि का हाथ से स्पर्श कर प्रणाम करने के उपरान्त ही नाक का जो स्वर प्रभावी हो प्रथमतः वही पैर पहले रखते हुये निम्न श्लोक के माध्यम से अभिवादन तथा क्षमायाचना करना चाहिये–

**समुद्रवसने देवि! पर्वतस्तनमण्डले!।**
**विष्णुपत्नि! नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे।।**

**स्नान से पहले वरुणप्रार्थना** जल सामने रखकर निम्न प्रार्थना करें।

**अपामधिपतिस्त्वं च तीर्थेषु वसतिस्तव।**
**वरुणाय नमस्तुभ्यं स्नानानुज्ञां प्रयच्छ मे।।**

हे वरुण ! सारे जल के आप अधिपति हैं और सब तीर्थों में रहते हैं। आप को नमस्कार करता हूँ। स्नान करने की आज्ञा मुझे दीजिये।

### तीर्थावाहन एवं स्नान

**गंगे! च यमुने चैव गोदावरि! सरस्वति!।**
**नर्मदे सिन्धो! कावेरि! जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु।।**

–हे गंगा, यमुना, गोदावरि, सरस्वति, नर्मदा, सिन्धु, कावेरि आदि पुण्य तीर्थ ! आप इस जल में आकर रहें।

**भस्म धारण**-निम्नलिखित मंत्र पढ़ते हुए भस्म धारण करें।

**ॐ त्र्यंबकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम् उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्यो-र्मुक्षीय माऽमृतात्। अग्निरिति भस्म। वायुरिति भस्म। जलमिति भस्म। स्थलमिति भस्म। व्योमेति भस्म। सर्वं ह वा इदं भस्म। मन एतानि चक्षूंषि भस्मानीति।**

यदि चंदन धारण करे तो यह मंत्र है-

**चन्दनस्य महत्पुण्यं पवित्रं पापनाशनम्।**
**आपदां हरते नित्यं लक्ष्मीस्तिष्ठति सर्वदा।।**

**आचमन-'ॐ केशवाय नमः', 'ॐ नारायणाय नमः', 'ॐ माधवाय नमः'**

– इन तीनों मन्त्रों को पढ़कर प्रत्येक से एक-एक बार (कुल तीन बार) पवित्र जल से आचमन करे।

ब्राह्मतीर्थ से तीन बार आचमन करने के पश्चात् **'ॐ गोविन्दाय नमः'** यह मन्त्र पढ़कर हाथ धो लें।

**यज्ञोपवीत-धारण-मन्त्र**-ॐ यज्ञोपवीतमितिमन्त्रस्य परमेष्ठी ऋषिः लिङ्गोक्ता देवता त्रिष्टुप्छन्दः यज्ञोपवीतधारणे विनियोगः।

जनेऊ धोकर मंत्र बोलता हुआ धारण करें।

**ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्।**
**आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।।**

**जीर्ण-यज्ञोपवीत-त्याग-मन्त्र**-पुराने जनेऊ को कंठी कर सिर पर से पीठ की ओर निकाल कर निम्न मंत्र का जप करना चाहिए।

**एतावद्दिनपर्यन्तं ब्रह्मत्वं धारितं मया।**
**जीर्णत्वात्परित्यागो गच्छ सूत्र! यथासुखम्।।**

## सूर्यार्घ्य

**एहि सूर्य सहस्त्रांशो! तेजोराशे! जगत्पते!।**
**अनुकम्पय मां भक्त्या गृहाणार्घ्यं दिवाकर!।।**

## श्री गणेश ध्यान

**एकदन्तं शूर्पकर्णं गजवक्त्रं चतुर्भुजम्।**
**पाशाङ्कुशधरं देवं ध्याये सिद्धिविनायकम्।।**

–एक दाँत वाले हाथी के मुख, चार हाथों एवं सूप के जैसे कानों वाले तथा पाश और अंकुश को हाथ में लिये हुये सिद्धि देने वाले गणेश जी के परमात्मस्वरूप का मैं ध्यान करता हूँ।

## श्री शिव ध्यान

**ध्यायेन्नित्यं महेशं रजतगिरिनिभं चारुचन्द्रावतंसं**
**रत्नाकल्पोज्ज्वलांगं परशुमृगवराभीतिहस्तं प्रसन्नम्।**
**पद्मासीनं समन्तात् स्तुतममरगणैर्व्याघ्रकृत्तिं वसानं**
**विश्वाद्यं विश्ववन्द्यं निखिलभयहरं पञ्चवक्त्रं त्रिनेत्रम्।।**

–हिमालय के समान श्वेतवर्णवाले, सुन्दर चन्द्रकला से युक्त, मणि के समान उज्ज्वल अंगों वाले, चारों हाथों में परशु, हरिण, वरद तथा अभय मुद्रा को धारण करने वाले, प्रसन्न मुख वाले पद्मासन में बैठे हुये, देवगणों द्वारा प्रशंसित, बाघ के चर्म को पहने हुये, पाँच मुख तथा तीन नेत्र वाले, सारे विश्व के आदि कारण, विश्ववन्द्य समस्त भय को नष्ट करने वाले भगवान् महेश्वर का नित्यप्रति ध्यान करे।

## श्री देवी ध्यान

**सिंदूरारुणविग्रहां त्रिनयनां माणिक्यमौलिस्फुरत्-**
**तारानायकशेखरां स्मितमुखीमापीनवक्षोरुहाम्।**
**पाणिभ्यामलिपूर्णरत्नचषकं रक्तोत्पलं बिभ्रतीं**
**सौम्यां रत्नघटस्थरक्तचरणां ध्यायेत् परामम्बिकाम्।।**

–सिंदूर से लाल रंग के शरीर वाली, तीन नेत्र वाली, प्रकाशितमाणिक्य मुकुट पहने हुये, चन्द्रमा को सिर पर धारण किये हुये, मुस्कराते मुख वाली, पुष्ट स्तनों से मण्डित वक्ष:स्थल वाली, एक हाथ में रत्नों से युक्त पूर्णापात्र और दूसरे में लाल कमल धारण किये हुये, रत्नमय घड़े के ऊपर अपने चरणारविन्द को रखे हुये भगवती परब्रह्मस्वरुपिणी अंबिका की सौम्य मूर्ति का ध्यान करे।

## श्री विष्णु ध्यान

**शान्ताकारं भुजगशयनं पद्मनाभं सुरेशं**
**विश्वाधारं गगनसदृशं मेघवर्णं शुभाङ्गम्।**

लक्ष्मीकान्तं कमलनयनं योगिभिर्ध्यानगम्यं
वन्दे विष्णुं भवभयहरं सर्वलोकैकनाथम्।।

–शान्तरूप, शेषनाग पर सोने वाले, नाभि में कमल वाले, सारे देवताओं के अधिपति, समस्त लोकों के आधार, आकाश के समान व्यापक, बादल के रंग वाले, अच्छे अवयवों वाले, लक्ष्मी के पति, कमल के समान नेत्र वाले, योगियों के ध्येय, संसार रूप दुःख को दूर करने वाले, सारे लोकों के नाथ भगवान् विष्णु को मैं नमस्कार करता हूँ!

## श्री राम ध्यान

ध्यायेदाजानुबाहुं धृतशरधनुषं बद्धपद्मासनस्थं
पीतं वासो वसानं नवकमलदलस्पर्धिनेत्रं प्रसन्नम्।
वामाङ्कारूढसीतामुखकमलमिलल्लोचनं नीरदाभं
नानाऽलंकारदीप्तं दधतमुरुजटामण्डलं रामचन्द्रम्।।

–लम्बे बाँहों वाले, धनुष और बाण को धारण किये हुये, पद्मासन में बैठे हुये, पीतांबर पहने हुये, नये कमलदल से भी अधिक सुन्दर नेत्र वाले, प्रसन्न मुख वाले, वाम भाग में स्थित सीता जी के मुखारविन्द के ऊपर दृष्टिपात करते हुये, बादल के समान रंग वाले, अनेक आभूषण व अलंकारों से देदीप्यमान, विशाल जटामण्डल को धारण किये हुये भगवान् रामचन्द्र का ध्यान करे।

## श्री कृष्ण ध्यान

करारविन्देन पदारविन्दं मुखारविन्दे विनिवेशयन्तम्।
वटस्य पत्रस्य पुटे शयानं बालं मुकुन्दं मनसा स्मरामि।।

वटपत्र के बीच सोये हुए, अपने हस्तकमल द्वारा पदकमल को मुख कमल प्रवेश कराते हुए, बालक कृष्ण को मन से स्मरण करता हूँ।

## श्री गुरु ध्यान

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुः गुरूर्देवो महेश्वरः।
गुरुः साक्षात् परं ब्रह्म तस्मै श्री गुरवेनमः।।

गुरू ब्रह्मा है, गुरू विष्णु है, गुरू महेश हैं, गुरू साक्षात् ब्रह्म हैं, ऐसे गुरू को प्रणाम है।

# सन्ध्योपासन

यज्ञोपवीत एवं कुश धारण पूर्वक किसी पात्र में शुद्ध जल रखकर दायें हाथ के कुश से अपने शरीर पर जल सींचते हुए नीचे लिखे मन्त्र पढ़े –

**ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा।**
**यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।**

फिर नीचे लिखे मन्त्र से आसन पर जल छिड़ककर दायें हाथ से उसका स्पर्श करे –

**ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।**
**त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।।**

इसके बाद यथारुचि शास्त्रानुकूल भस्म, चन्दन आदि का तिलक करे। तदनन्तर तीन बार आचमन करें।

इसके बाद दो बार अंगूठे के मूल से ओठ को पोछे, फिर हाथ धो लें। अंगूठे का मूल ब्राह्मतीर्थ है। तत्पश्चात् भीगी हुई अंगुलियों से मुख आदि का स्पर्श करे। मध्यमा-अनामिका से मुख्या, तर्जनी-अङ्गुष्ठ से नासिका, मध्यमा-अङ्गुष्ठ से नेत्र, अनामिका-अङ्गुष्ठ से कान, कनिष्ठिका-अङ्गुष्ठ से नाभि, दाहिने हाथ से हृदय, सब अङ्गुलियों से सिर पांचों अङ्गुलियों से दाहिनी बांह का स्पर्श करना चाहिये।

तदनन्तर हाथ में जल लेकर निम्नाङ्कित संकल्प पढ़कर वह भूमि पर गिरा दे–

**हरिः ॐ तत्सदद्यैतस्य श्री ब्रह्मणो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे आर्यावर्तैकदेशान्तर्गते पुण्यक्षेत्रे कलियुगे कलिप्रथमचरणे अमुकसंवत्सरे अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकगोत्रेत्पन्नः अमुकशर्मा वर्मा गुप्त अहं ममोपात्तदुरितक्षयपूर्वकं श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं प्रातः (सायं अथवा मध्याह्न) संध्योपासनं करिष्ये।**

इसके बाद नीचे लिखे विनियोग को पढ़े –

**ऋतं चेति त्र्यचस्य माधुच्छन्दसोऽघमर्षण ऋषिरनुष्टुप्छन्दो भाववृत्तं दैवतमपामुपस्पर्शने विनियोगः।**

फिर नीचे लिखे मन्त्र से एक बार पढ़कर एक ही बार आचमन करे–

**ॐ ऋतञ्च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत। ततो रात्र्यजायत। ततः समुद्रो अर्णवः। समुद्रादर्णवादधिसंवत्सरो अजायत। अहोरात्रणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी। सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्। दिवञ्च पृथिवीञ्चान्तरिक्षमथो स्वः।** (ऋ. अ. 8 अ. 8 व. 48)

तदन्तर प्रणवपूर्वक गायत्री मन्त्र पढ़कर रक्षा के लिये अपने चारों ओर जल छिड़कें। फिर नीचे लिखे विनियोग को पढ़े –

**ॐ कारस्य ब्रह्मा ऋषिर्दैवी गायत्री छन्दः परमात्मा देवता, सप्तव्याहृतीनां प्रजापतिर्ऋषिर्गायत्र्युष्णिगनष्टुब्बृहतीपंक्तिस्त्रिष्टुब्जगत्यश्छन्दांस्यग्निवायुसूर्य बृहस्पतिवरुणेन्द्रविश्वेदेवा देवताः, तत्सवितुरिति विश्वामित्र ऋषिर्गायत्री छन्दः सविता देवता, आपोज्योतिरिति शिरसः प्रजापतिर्ऋषिर्यजुश्छन्दो ब्रह्माग्नि वायुसूर्या देवताः प्राणायामे विनियोगः।**

इसके पश्चात् आंखें बन्द करके नीचे लिखे मन्त्र से प्राणायाम करे। उसकी विधि इस प्रकार है-'पहले दाहिने हाथ के अंगूठे से नासिका का दायाँ छिद्र बंद करके बांये छिद्र से वायु को अंदर खींचे, इसके पश्चात् अनामिका और कनिष्ठिका अङ्गुलियों से नासिका के बायें छिद्र को बंद करके श्वास को रोके रहें जबतक कि प्राणायाम-मन्त्र का तीन बार (या शक्ति के अनुसार एक बार) पाठ न हो जाय। प्राणायाम का मन्त्र यह है–

**ॐ भूः ॐ भुवः ॐ स्वः ॐ महः ॐ जनः ॐ तपः ॐ सत्यम् ॐ तत्सवितुवरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। ॐ आपो ज्योती रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।** (तै. आ.प्र. 10 अ. 27)

हम स्थावर जङ्गम सम्पूर्ण विश्व को उत्पन्न करने वाले उन निरतिशय प्रकाशमय परमेश्वर के भजने योग्य तेज का ध्यान करते हैं, जो कि हमारी बुद्धियों को सत्कर्मों की ओर प्रेरित करते हैं और जो भू, भुवर्, स्वर, महर्, जन, तपः और सत्य नाम वाले समस्त लोकों में व्याप्त हैं तथा जो सच्चिदानन्दस्वरूप जल रूप से जगत् का पालन करने वाले अनन्त तेज के धाम, रसमय, अमृतमय और भूर्भुवः स्वःस्वरूप (त्रिभुवनात्मक) ब्रह्म हैं।'

फिर नीचे लिखा विनियोग पढ़े –

**सूर्यश्च मेति नारायण ऋषिः प्रकृतिश्छन्दः सूर्यमन्युमन्युपतयो रात्रिश्च देवता अपामुपस्पर्शने विनियोगः।**

तत्पश्चात् निम्नाङ्कित मन्त्र को एक बार पढ़कर एक बार आचमन करे –

**ॐ सूर्यश्च मा मन्युश्च मन्युपतयश्च मन्युकृतेभ्यः पापेभ्यो रक्षन्ताम्। यद्रात्र्या पापककार्ष मनसा वाचा हस्ताभ्यां पद्भ्यामुदरेण शिश्ना रात्रिस्तदवलुम्पतु। यत्किञ्च दुरितं मयि इदमहं माममृतयोनौ सूर्ये ज्योतिषि जुहोमि स्वाहा।** (तै. आ. प्र. 10 अ. 25)

उपर्युक्त आचमन-मन्त्र प्रातःकाल की संध्या का है। मध्याह्न और सायंकाल के केवल आचमन-मन्त्र प्रातःकाल से भिन्न हैं। मध्याह्न का विनियोग और मन्त्र इस प्रकार है–

**आपः पुनन्त्विति नारायण ऋषिरनुष्टुप्छन्दः आपः पृथिव्री ब्रह्मणस्पतिर्ब्रह्म च देवता अपामुपस्पर्शने विनियोगः।**

इस विनियोग को पढ़े। फिर नीचे लिखे मन्त्र को एक बार पढ़कर एक बार आचमन करे –

**ॐ आपः पुनन्तु पृथिवीं पृथिवीं पूता पुनातु माम्। पुनन्तु ब्रह्मणस्पतिर्ब्रह्मपूता पुनातु माम्। यदुच्छिष्टमभोज्यं यद्वा दुश्चरितं मम। सर्वं पुनन्तु मामापोऽसतां च प्रतिग्रहँ स्वाहा।।** (तै.आ.प्र. 10 अ. 23)

सायंकाल आचमन का विनियोग और मन्त्र इस प्रकार है –

**अग्निश्च मेति नारायण ऋषिः प्रकृतिश्छन्दोऽग्निमन्युमन्युपतयोऽहश्च देवता अपामुपस्पर्शने विनियोगः।**

इस विनियोग को पढ़े। फिर नीचे लिखे मन्त्र को एक बार पढ़कर एक बार आचमन करे –

**ॐ अग्निश्च मा मन्युश्च मन्युपतयश्च मन्युकृतेभ्यः पापेभ्यो रक्षन्ताम्। यदह्ना पापमकार्षं मनसा वाचा हस्ताभ्यां पद्भ्यामुदरेणा शिश्ना अहस्तदवलुम्पतु। यत्किञ्च दुरितं मयि इदमहं माममृतयोनौ सत्ये ज्योतिषि जुहोमि स्वाहा।।** (तै. आ. प्र. 10 अ. 24)

फिर निम्नाङ्कित विनियोग पढ़ें –

**आपो हि ष्ठेति त्र्यृचस्य सिन्धुद्वीप ऋषिर्गायत्री छन्द आपो देवता मार्जने विनियोगः।**

इसके पश्चात् निम्नाङ्कित तीन ऋचाओं के नौ चरणों में से सात चरणों को पढ़ते हुए सिर पर ही जल सींचें, आठवें से पृथ्वी पर जल डालें और फिर नवें चरण को पढ़कर सिर पर ही जल सींचे। यह मार्जन तीन कुशों अथवा तीन अङ्गुलियों से करना चाहिये। मार्जन मन्त्र ये हैं –

**ॐ आपो हिष्ठा मयो भुवः। ॐ ता न ऊर्जे दधातन। ॐ महे रणाय चक्षसे। ॐ यो वः शिवतमो रसः। ॐ तस्य भाजयतेह नः। ॐ उशतीरिव मातरः। ॐ तस्मा अरं गमाम वः। ॐ यस्य क्षयाय जिन्वथ। ॐ आपो जनयथा च नः।** (यजु. अ. 11 मं. 50. 51. 52)

तदनन्तर नीचे लिखे विनियोग को पढ़ें –

**द्रुपदादिवेत्यश्विसरस्वतीन्द्रा ऋषयोऽनुष्टुप्छन्द आपो देवताः शिरस्सेके विनियोगः।**

फिर हाथ में जल लेकर उसे दाहिने हाथ से ढक ले और नीचे लिखे मन्त्र से अभिमन्त्रित करके उसे सिर पर छिड़क दे –

**ॐ द्रुपदादिव मुमुचानः स्विन्नः स्नातो मलादिव। पूर्त पवित्रेणेवाज्यमापः शुन्धन्तु मैनसः।** (यजु. अ. 20 मं. 20)

पुनः निम्नाङ्क्ति विनियोग वाक्य पढ़े –

**ऋतञ्चेति त्र्यृचस्य माधुच्छन्दसोऽघमर्षण ऋषिरनुष्टुप्छन्दो भाववृत्तं दैवतमघमर्षणे विनियोगः।**

फिर दाहिने हाथ में जल लेकर नासिका में लगावे और (यदि सम्भव हो तो श्वास रोककर) नीचे लिखे मन्त्र को तीन बार या एक बार पढ़ते हुए मन ही मन यह भावना करे कि यह जल नासिका के बायें छिद्र से घुसकर अन्तःकरण के पापों को दायें छिद्र से निकाल रहा है, फिर उस जल की ओर दृष्टि न डालकर अपनी बायीं ओर फेंक दें। (अथवा बाम भाग में शिला की भावना करके उस पर पाप को पटककर नष्ट कर देने की भावना करे)।

अघमर्षण-मन्त्र इस प्रकार है –

**ॐ ऋतञ्च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत। ततो रात्र्यजायत। ततः समुद्रो अर्णवः। समुद्रादर्णवादधिसंवत्सरो अजायत। अहोरात्रणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी। सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्। दिवञ्च पृथिवीञ्चान्तरिक्षमथो स्वः।।** (ऋ. अ. 8 अ. 8 व. 48)

इसके पश्चात् नीचे लिखे विनियोग-वाक्य का पाठ करे–

**अन्तश्चरसीति तिरश्चीन ऋषिरनुष्टुप्छन्दः आपो देवता अपामुपस्पर्शने विनियोगः।**

फिर निम्नाङ्क्ति मन्त्र को एक बार पढ़कर एक बार आचमन करे –

**ॐ अन्तश्चरसि भूतेषु गुहायां विश्वतोमुखः।**
**त्वं यज्ञस्त्वं वषट्कार आपो ज्योती रसोऽमृतम्।।** (कात्यायनपरिशिष्टसूत्र)

तदनन्तर नीचे लिखे विनियोग वाक्य का पाठ मात्र करे –

**ॐ कारस्य ब्रह्म ऋषिर्दैवी गायत्री छन्दः परमात्मा देवता, तिसृणां महाव्याहृतीनां प्रजापतिर्ऋषिर्गायत्र्युष्णिगनुष्टुभश्छन्दांस्यग्निवायुसूर्या देवताः, तत्सवितुरिति विश्वामित्र ऋषिर्गायत्री छन्दः सविता देवता सूर्यार्घ्यदाने विनियोगः।**

फिर सूर्य के सामने एक चरण की एँड़ी (पिछला भाग) उठाये हुए अथवा एक पैर से खड़ा होकर या एक पैर के आधे भाग से खड़ा हो ॐकार और व्याहृतियों सहित गायत्री-मन्त्र को तीन बार पढ़कर पुष्प मिले जल से सूर्य को तीन बार अर्घ्य दें। प्रातःकाल और मध्याह्न का अर्घ्य जल में देना चाहिये। यदि जल न हो तो स्थल को भलीभांति जल से धोकर उसी पर अर्घ्य का जल गिरावें। परंतु सायंकाल का अर्घ्य कदापि जल में न दे। खड़ा होकर अर्घ्य देने का नियम केवल प्रातः और मध्याह्न की सन्ध्या में है; सायंकाल में तो बैठकर भूमि पर ही अर्घ्य जल गिराना चाहिये। मध्याह्न की सन्ध्या में एक ही बार अर्घ्य देना चाहिये और प्रातः एवं सायं-संध्या में तीन-तीन बार सूर्यार्घ्य देने का मन्त्र (अर्थात् प्रणवव्याहृतिसहित गायत्री-मन्त्र) इस प्रकार है –

**ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्।**

इस मन्त्र को पढ़कर 'ब्रह्मस्वरूपिणे सूर्यनारायणाय इदमर्घ्यं दत्तं न मम' ऐसा कहकर प्रातःकाल अर्घ्य समर्पण करे –

तदनन्तर नीचे लिखे वाक्य को पढ़कर विनियोग करे –

**उद्वयमिति प्रस्कण्व ऋषिरनुष्टुपछन्दः सूर्योदेवता, उदुत्यमिति प्रस्कण्व ऋषिर्निचृद्गायत्री छन्दः सूर्यो देवता, चित्रमिति कुत्साङ्गिरस ऋषिस्त्रिष्टुपछन्दः सूर्यो देवता, तच्चक्षुरिति दध्यङ्ङाथर्वण ऋषिरेकाधिका ब्राह्मी त्रिष्टुपछन्दः सूर्यो देवता सूर्योपस्थाने विनियोगः।**

तदनन्तर प्रातःकाल में खड़ा होकर और सायंकाल में बैठे हुए ही अञ्जलि बांधकर तथा मध्याह्नकाल में खड़ा हो दोनों भुजाएं ऊपर उठाकर (यदि सम्भव हो तो) सूर्य की ओर देखते हुए 'उद्वयम्' इत्यादि चार मन्त्रों को पढ़कर उन्हें प्रणाम करे। फिर अपने स्थान पर ही सूर्यदेव की एक बार प्रदक्षिणा करते हुए उन्हें नमस्कार करके बैठ जाय। (मध्याह्नकाल में गायत्री-मन्त्र, विभ्राट्-अनुवाक्, पुरुषसूक्त, शिवसंकल्प और मण्डलब्राह्मण का भी यथासम्भव पाठ करना चाहिये।)

**ॐ उद्वयं तमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम्। देवं देवता सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम्।** (यजु. अ. 20 मं. 21)

**ॐ उदुत्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः। दृशे विश्वाय सूर्यम्।।** (यजु. अ. 7 मं. 41)

**ॐ चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः।**
**आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्ष सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च।।** ***(यजु. अ. 7 मं. 42)***

**ॐ तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतं श्रृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्।।** (यजु. अ.36 मं. 24)

इसके बाद-**तेजोऽसीति धामनामासीत्यस्य च परमेष्ठी प्रजापतिर्ऋषिर्यजुटुस्त्रिष्टुबृगुष्णिहौ छन्दसी सविता देवता गायत्र्यावाहने विनियोगः।**

इस विनियोग को पढ़कर निम्नाङ्क्ति मन्त्र से विनयपूर्वक गायत्रीदेवी का आवाहन करे –

**ॐ तेजो ऽसि शुक्रमस्यमृतमसि। धामनामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि।।** (यजु. अ.1।31)

फिर नीचे लिखे विनियोग-वाक्य को पढ़े –

**गायत्र्यसीति विवस्वान् ऋषिः स्वराण्यमहापङ्क्तिश्छन्दः परमात्मा देवता गायत्र्युपस्थाने विनियोगः।**

तत्पश्चात् नीचे लिखे मन्त्र से गायत्री को प्रणाम करे –

**ॐ गायत्र्यस्येकपदी द्विपदी त्रिपदी चतुष्पद्यपदसि न हि पद्यसे नमस्ते तुरीयाय दर्शताय पदाय परोरजसेऽसावदो मा प्रापत्।।** (बृहदारण्यक. 5।14।7)

इसके अनन्तर नीचे लिखे विनियोग वाक्य को पढ़े –

**ॐकारस्य ब्रह्म ऋषिर्दैवी गायत्री छन्दः परमात्मा देवता, तिसृणां महाव्याहृतीनां प्रजापतिर्ऋषिर्गायत्र्युष्णिगनुष्टुभश्छन्दांस्यग्निवायुसूर्या देवताः, तत्सवितुरिति विश्वामित्रऋषिर्गायत्री छन्दः सविता देवता जपे विनियोगः।**

फिर नीचे लिखे अनुसार गायत्री-मन्त्र का कम से कम 108 बार माला आदि से गिनते हुए जप करे। अधिक जहां तक हो अच्छा है। जप के समय गायत्री के तेजोमय स्वरूप का ध्यान और मन्त्र के अर्थ का अनुसंधान होता रहे तो बहुत ही उत्तम है।

गायत्री-मन्त्र इस प्रकार है –

**ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ॐ।** (यजु. अ. 36 मं. 3)

'हम स्थावर-जङ्गमरूप सम्पूर्ण विश्व को उत्पन्न करने वो उन निरतिशय प्रकाशमय परमेश्वर के भजने योग्य तेज का ध्यान करते हैं, जो हमारी बुद्धियों को सत्कर्मो की ओर प्रेरित करते हैं तथा जो भूर्लोक, भुवर्लोक और स्वर्लोक रूप सच्चिदानन्दमय परब्रह्म हैं।

तदनन्तर नीचे लिखे विनियोग -वाक्य का पाठ करे –

**विश्वतश्चक्षुरिति भौवन ऋषिस्त्रिष्टुप्छन्दो विश्वकर्मा देवता सूर्यप्रदक्षिणायां विनियोगः।**

फिर नीचे लिखे मन्त्र से अपने स्थान पर खड़े होकर सूर्यदेव की एक बार प्रदक्षिणा करे –

**ॐ विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात्। सम्बाहुभ्यां धमति सम्पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन् देव एकः।** (यजु. अ.17 मं. 19)

इसके पश्चात् बैठकर निम्नांकित विनियोग का पाठ करे –

**ॐ देवा गातुविद इति मनसस्पतिर्ऋषिर्विराडनुष्टुप्छन्दो वातो देवता जपनिवेदने विनियोगः।**

पुनः-**ॐ देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित मनसस्पत इमं देव यज्ञँ स्वाहा वाते धाः।** (यजु. अ. 2 मं. 21)

'हे यज्ञवेत्ता देवताओं ! आप लोग हमारे इस जपरूपी यज्ञ को पूर्ण हुआ जानकर अपने गन्तव्य मार्ग को पधारे। हे चित्त के प्रवर्तक परमेश्वर ! मैं इस जप-यज्ञ को आप के हाथ में अर्पण करता हूँ। आप इसे वायुदेवता में स्थापित करे।'1

इस मन्त्र को पढ़कर नमस्कार करने के अनन्तर –

**अनेन यथाशक्ति कृतेन गायत्रीजपाख्येन कर्मणा भगवान् सूर्यानारायणः प्रीयतां न मम।**

यह वाक्य पढ़े। इसके बाद -

**उत्तमे शिखरे इति वामदेव ऋषिरनुष्टुछन्दः गायत्री देवता**

**गायत्रीविसर्जने विनियोगः।**

इस विनियोग को पढ़कर –

**ॐ उत्तमे शिखरे देवी भूम्यां पर्वतमूर्धनि।**
**ब्राह्मणेभ्योऽभ्यनुज्ञाता गच्छ देवि यथासुखम्।।** (तै. आ. प्र. 10 प्र. 30)

'हे गायत्री देवि ! अब तुम अपने उपासक ब्राह्मणों के पास से उनकी अनुमति लेकर भूमि पर स्थित जो मेरु नामक पर्वत है, उसकी चोटी पर विद्यमान जो सुरम्य शिखर है, वही तुम्हारा वासस्थान है, उसमें निवास करने के लिये सुखपूर्वक जाओ।'

इस मन्त्र को पढ़कर गायत्री देवी का विसर्जन करे, फिर निम्नाङ्कित वाक्य पढ़कर यह संध्योपासनकर्म परमेश्वर को समर्पित करे –

**अनेन संध्योपासनाख्येन कर्मणा श्रीपरमेश्वरः प्रीयतां न मम। ॐ तत्सद् ब्रह्मार्पणमस्तु।**

फिर भगवान् का स्मरण करे –

**यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु।**
**न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्।।**
**श्री विष्णवे नमः।। श्री विष्णवे नमः।।**

**इति**

# बलिवैश्वदेव

पवित्र आसन पर पूर्वाभिमुख बैठकर आचमन और प्राणायाम करके दायें हाथ की अनामिका अङ्गुली में **'ॐपवित्रे स्थो वैष्णव्यौ.'** इस मन्त्र से कुश की पवित्री धारण करे। तत्पश्चात् निम्नाङ्कित संकल्प पढ़े। (यह संकल्प मानसिक भी किया जा सकता है।)

**हरिः ॐ तत्सत्3.... अद्य शुभपुण्यतिथौ मम गृहे पञ्चसूनाजनितकलदोषपरिहारपूर्वकं नित्यकर्मानुष्ठानसिद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं बलिवैश्वदेवाख्यं कर्म करिष्ये।**

इसके बाद लौकिक अग्नि प्रज्वलित करके अग्निदेव का निम्नाङ्कित मन्त्र पढ़ते हुए ध्यान करे।

**ॐ चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य। त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महादेवो मर्त्यां आविवेश।** (ऋ.अ.3 अ. 8 व. 10)

फिर नीचे लिखे मन्त्र को पढ़कर अग्निदेव को मानसिक आसन दे –

**ॐ एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः पूर्वो ह जातः स उ गर्भे अन्तः। स एव जातः स जनिष्यमाणः प्रत्यङ्जनास्तिष्ठति सर्वतोमुखः।।** (यजु. 32। 4)

---

1. भोजन के लिए जो हविष्यान्न घर में पकाया जाता है उसी से बलिवैश्वदेव करना चाहिए। यदि पकाया अन्न सुलभ न हो तो साग, पत्ता, फल-फूल से यदि यह भी उपलब्ध न हो तो जल से ही बलिवैश्वदेव करना चाहिए। (वीरमित्रोदय, आ.प्र./शंखलिखित)
कोदो, चना, उड़द, मसूर, कुल्थी ये अन्न निषिद्ध हैं। (स्मृत्यन्तर)

तत्पश्चात् अग्निदेवको नमस्कार करके एक पात्र में बिना लवण का पका हुआ अनाज रख ले और यज्ञोपवीत को सव्यभाव में रखे हुए ही दायें घुटने को पृथ्वी पर टेककर अन्न की पाँच आहुतियाँ नीचे लिखे पाँच मन्त्रों को क्रमशः पढ़ते हुए बारी-बारी से अग्नि में छोड़े। (अग्नि के अभाव में एक पात्र में जल रखकर उसी में आहुतियाँ छोड़ सकते हैं।)

## (1) देवयज्ञ

**1- ॐ ब्रह्मणे स्वाहा, इदं ब्रह्मणे न मम।**

**2- ॐ प्रजापतये स्वाहा, इदं प्रजापतये न मम।**

**3- ॐ गृह्याभ्यः स्वाहा, इदं गृह्याभ्यो न मम।**

**4- ॐ कश्यपाय स्वाहा, इदं कश्यपाय न मम।**

**5- ॐ अनुमतये स्वाहा, इदमनुमतये न मम।**

पुनः अग्नि के पास ही पानी से एक चौकोना चक्र बनाकर उसका द्वार पूर्व की ओर रखे ओर उसी में बतलाये जाने वाले स्थानों पर क्रमशः वीस ग्रास अन्न देना चाहिय। एक-एक मन्त्र पढ़कर एक-एक ग्रास अर्पण करना चाहिये।

अग्निस्थान पूर्व अन्नपात्र
7
2 3 1
20
13
उत्तर 10 17 15 12 दक्षिण
18 8
6 16 14 11 4
9
19 5
पश्चिम

## (2) भूतयज्ञ

**1- ॐ धात्रे नमः, इदं धात्रे न मम।**

**2- ॐ विधात्रे नमः, इदं विधात्रे न मम।**

**3- ॐ वायवे नमः, इदं वायवे न मम।**

**4- ॐ वायवे नमः, इदं वायवे न मम।**

**5- ॐ वायवे नमः, इदं वायवे न मम।**

**6- ॐ वायवे नमः, इदं वायवे न मम।**

**7- ॐ प्राच्यै नमः, इदं प्राच्यै न मम।**

**8- ॐ अवाच्यै नमः, इदमवाच्यै न मम।**

**9- ॐ प्रतीच्यै नमः, इदं प्रतीच्यै न मम।**

**10- ॐ उदीच्यै नमः, इदमुदीच्यै न मम।**

**11- ॐ ब्रह्मणे नमः, इदं ब्रह्मणे न मम।**

**12- ॐ अन्तरिक्षाय नमः, इदमन्तरिक्षाय न मम।**

**13- ॐ सूर्याय नमः, इदं सूर्याय न मम।**

**14- ॐ विश्वेभ्यो देवेभ्यो नमः, इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यो न मम।**

**15- ॐ विश्वेभ्यो भूतेभ्यो नमः, इदं विश्वेभ्यो भूतेभ्यो न मम।**

**16- ॐ उषसे नमः, इदमुषसे न मम।**

**17- ॐ भूतानां पतये नमः, इदं भूतानां पतये न मम।**

### (3) पितृयज्ञ

यज्ञोपवीत को दाहिने कंधे पर रखकर दक्षिणाभिमुख हो बायाँ घुटना पृथ्वी पर टेके।

**18- ॐ पितृभ्यः स्वधा नमः, इदं पितृभ्यः स्वधा न मम।**

**निर्णेजनम्**-पूरब की ओर मुख कर सव्य होकर दाहिना घुटना टेके। अन्नपात्र को धोकर वह जल 19वें अङ्क की जगह मन्त्र पढ़कर छोड़े।

**19- ॐ यक्ष्मैतत्ते निर्णेजनं नमः, इदं यक्ष्मणे न मम।**

### (4) मनुष्ययज्ञ

यज्ञोपवीत को माला की भांति कण्ठ में करके उत्तराभिमुख हो पक्व अन्न 20वें अङ्क पर मंत्र छोड़ दें।

**20- ॐ हन्त ते सनकादिमनुष्येभ्यो नमः, इदं हन्त ते सनकादिमनुष्येभ्यो न मम।**

### (1) गोबलि

इसके बाद निम्नाङ्क्कित मन्त्र पढ़ते हुए सव्यभाव से ही गौओं के लिये बलि अर्पण करे–

**ॐ सौरभेय्यः सर्वहिताः पवित्रः पुण्यराशयः।**
**प्रतिगृह्णन्तु मे ग्रासं गावस्त्रैलोक्यमातरः।**
**इदं गोभ्यो न मम।**

## (2) कुक्कुर बलि

फिर यज्ञोपवीत कण्ठ में माला की भांति करके कुत्तों के लिये ग्रास दे। मन्त्र यह है –

**ॐ द्वौ श्वानौ श्यामशबलौ वैवस्वतकुलोद्भवौ।**
**ताभ्यामन्नं प्रदास्यामि स्यातामेतावहिंसकौ।।**

**इदं श्वभ्यां न मम**

## (3) काकबलि

पुनः यज्ञोपवीत को अपसव्य करके नीचे लिखे मन्त्र को पढ़ते हुए कौओं के लिये भूमि पर ग्रास दे।

**ॐ ऐन्द्रवारुणवायव्या याम्या वै नैर्ऋतास्तथा।**
**वायसाः प्रतिगृह्णन्तु भूमौ पिण्डं मयोज्झितम्।।**
**इदं वायसेभ्यो न मम।**

## (4) देवादिबलि

फिर सव्यभाव से निम्नाङ्क्ति मन्त्र पढ़कर देवता आदि के लिए अन्न अर्पण करे–

**ॐ देवा मनुष्याः पशवो वयांसि सिद्धाः सयक्षोरगदैत्यसङ्घाः।**
**प्रेताः पिशाचास्तरवः समस्ता ये चान्नमिच्छन्ति मया प्रदत्तम्।।**
**इदमन्नं देवादिभ्यो न मम।**

## (5) पिपीलिकादिबलि

इसी प्रकार निम्नाङ्क्ति मन्त्र से चीटीं आदि के लिये अन्न दे –

**ॐ पिपीलिकाः कीटपतङ्गाद्या बुभूक्षिताः कर्मनिबन्धबद्धाः।**
**तेषां हि तृप्त्यर्थमिदं मयान्नं तेभ्यो विसृष्टं सुखिनो भवन्तु।।**
**इदमन्नं पिपीलिकादिभ्यो न मम।**

इसके बाद सव्यभाव से पूर्वाभिमुख होकर पवित्र भूमि पर थोड़ा अन्न तथा जल रखकर हाथ जोड़ निम्नाङ्क्ति श्लोकों को पढ़े –

देवा मनुष्याः पशवो वयांसि
सिद्धाः सयक्षोरगभूतसङ्घाः।
प्रेताः पिशाचास्तरवः समस्ता
ये चान्नमिच्छन्ति मया प्रदत्तम्।।
पिपीलिकाः कीटपतङ्गकाद्या
बुभुक्षिताः कर्मनिबन्धबद्धाः।
प्रयान्तु ते तृप्तिमिदं मयान्नं
तेभ्यो विसृष्टं सुखिनो भवन्तु।।
भूतानि सर्वाणि तथान्नमेत-
दहं च विष्णुर्न ततोऽन्यदस्ति।
तस्मादहं भूतनिकायभूत-
मन्नं प्रयच्छामि भवाय तेषाम्।।
चतुर्दशो भूतगणो य एष
तत्र स्थिता येऽखिलभूतसङ्घाः।
तृप्यर्थमन्नं हि मया विसृष्टं
तेषामिदं ते मुदिता भवन्तु।।

तदन्तर हाथ धोकर भस्म लगावे और निम्नाङ्कित मन्त्र से अग्नि का विसर्जन करे–

**ॐ यज्ञ यज्ञं गच्छ यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा।**
**एष ते यज्ञो यज्ञपटे सहसूक्तवाकः सर्ववीरस्तं जुषस्व स्वाहा।।** (यजु. सं. 8। 22)

तत्पश्चात् कर्म में न्यूनता की पूर्ति के लिए निम्नाङ्कित श्लोकों को पढ़ते हुए भगवान् से प्रार्थना करे –

ॐ प्रमादात्कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्।
स्मरणादेव तद्विष्णोः सम्पूर्णं स्यादिति श्रुतिः।।
यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु।
न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्।।

फिर नीचे लिखे वाक्य को पढ़कर यह कर्म भगवान् को अर्पण करे।

अनेन वैश्वदेवाख्येन कर्मणा श्रीयज्ञनारायणस्वरूपी
परमेश्वरवासुदेवः प्रीयतां न मम।

इति

# नित्य तर्पण[1]

**तर्पण-विधि**-आचारादर्शादि ग्रन्थों में लिखा है कि घर में अमावस्या, पितृपक्ष, विशेष तिथि श्राद्ध के दिन तिल से तर्पण करें। किन्तु अन्य दिनों में घर में तिल से तर्पण न करें।

तर्पण का फल सूर्योदय से आधे पहर तक अमृत एक पहर तक मधु, डेढ़ पहर तक दूध और साढ़े तीन पहर तक जल रूप से पितरों को प्राप्त होता है। इसके उपरान्त का दिया हुआ जल राक्षसों को प्राप्त होता है।

**अग्रैस्तु तर्पयेद्देवान् मनुष्यान् कुशमध्यतः।**
**पितृंस्तु कुशमूलाग्रैर्विधिः कौशो यथाक्रमम्।।**

कुशा के अग्र भाग से देवताओं का, मध्य भाग से मनुष्यों का और मूल अग्र भाग से पितरों का तर्पण करें।

**संकल्प**-तीन कुशाओं को बाँधकर ग्रन्थी लगाकर कुशाओं का अग्रभाग पूर्व में रखते हुए दाहिने हाथ में जलादि लेकर संकल्प पढ़ें।

**ॐ विष्णुः...............'श्रुति-स्मृति-पुराणोक्त-फलप्राप्त्यर्थं पितृतर्पणं करिष्ये'**

तदनन्तर एक ताबे अथवा चांदी के पात्र में श्वेत चन्दन, चावल, सुगन्धित पुष्प और तुलसीदल रखें, फिर उस पात्र के ऊपर एक हाथ या प्रादेशमात्र लम्बे तीन कुश रखें जिनका अग्रभाग पूर्व की ओर रहे। इसके बाद उस पात्र में तर्पण के लिए जल भर दें। फिर उसमें रखे हुए तीनों कुशों को तुलसी सहित सम्पुटाकार दायें हाथ में लेकर बायें हाथ से ढक लें और निम्नाङ्कित मंत्र पढ़ते हुए देवताओं का आवाहन करें। **ॐ विश्वेदेवास ऽआगत श्रृणुता म ऽइम हवम्। एदं बर्हिनिंषीदत।।** (शु. यजु. 7।34)

**विश्वेदेवाः शृणुतेम हवं मे ये ऽअन्तरिक्षे य उप द्यवि ष्ठ।**
**येऽअग्निजिह्वाऽउत वा यजत्राऽआसद्यास्मिन्वर्हिषि मादयद्ध्वम्।।** (शु. यजु. 33।53)

**आगच्छन्तु महाभागा विश्वेदेवा महाबलाः।**
**ये तर्पणेऽत्र विहिताः सावधाना भवन्तु ते।।**

---

1. तर्पण में सोना, चांदी, तांबा अथवा कांसे का पात्र होना चाहिये मिट्टी का नहीं। देवताओं को एक-एक, मनुष्यों को दो-दो और पितरों को तीन-तीन अञ्जलि जल देना चाहिये। स्त्रियों में माता, पितामही, और प्रपितामही आदि को तीन-तीन, सौतेली मां और आचार्य-पत्नी को दो-दो तथा अन्य सब स्त्रियों को एक-एक अञ्जलि जल देना चाहिये।

इस प्रकार आवाहन कर कुश का आसन दें और उन पूर्वाग्र कुशों द्वारा दायें हाथ की समस्त अङ्गुलियों के अग्रभाग अर्थात् देवतीर्थ से ब्रह्मादि देवताओं के लिए पूर्वोक्त पात्र में से एक-एक अञ्जलि चावल मिश्रित जल लेकर दूसरे पात्र में गिरावें और निम्नाङ्कित रूप से उन-उन देवताओं के नाम मन्त्र पढ़ते रहें -

## देवतर्पण

**ॐ ब्रह्मा तृप्यताम्। ॐ विष्णुस्तृप्यताम्। ॐ रुद्रस्तृप्यताम्। ॐ प्रजापतिस्तृप्यताम्। ॐ देवास्तृप्यन्ताम्। ॐ छन्दांसि स्तृप्यन्ताम्। ॐ वेदास्तृप्यन्ताम्। ॐ ऋषयस्तृप्यन्ताम्। ॐ पुराणाचार्यास्तृप्यन्ताम्। ॐ गन्धर्वास्तृप्यन्ताम्। ॐ इतराचार्यास्तृप्यन्ताम्। ॐ संवत्सरः सावयवस्तृप्यताम्। ॐ देव्यस्तृप्यन्ताम्। ॐ अप्सरसस्तृप्यन्ताम्। ॐ देवानुगास्तृप्यन्ताम्। ॐ नागास्तृप्यन्ताम्। ॐ सागरास्तृप्यन्ताम्। ॐ पर्वतास्तृप्यन्ताम्। ॐ सरितस्तृप्यन्ताम्। ॐ मनुष्यास्तृप्यन्ताम्। ॐ यक्षास्तृप्यन्ताम्। ॐ रक्षांसि तृप्यन्ताम्। ॐ पिशाचास्तृप्यन्ताम्। ॐ सुपर्णास्तृप्यन्ताम्। ॐ भूतानि तृप्यन्ताम्। ॐ पशवस्तृप्यन्ताम्। ॐ वनस्पतयस्तृप्यन्ताम्। ॐ ओषधयस्तृप्यन्ताम्। ॐ भूतग्रामश्चतुर्विधस्तृप्यताम्।**

**ऋषितर्पण**-इसी प्रकार निम्नाङ्कित मन्त्रवाक्यों से मरीचि आदि ऋषियों को भी एक-एक अञ्जलि जल दें-

**ॐ मरीचिस्तृप्यताम्। ॐ अत्रिस्तृप्यताम्। ॐ अङ्गिरास्तृप्यताम्। ॐ पुलस्त्यस्तृप्यताम्। ॐ पुलहस्तृप्यताम्। ॐ क्रतुस्तृप्यताम्। ॐ वसिष्ठस्तृप्यताम्। ॐ प्रचेतास्तृप्यताम्। ॐ भृगुस्तृप्यताम्। ॐ नारदस्तृप्यताम्।।**

**दिव्यमनुष्यतर्पण**-इसके बाद जनेऊ को माला की भांति गले में धारण करके (अर्थात् निवीती हो) पूर्वोक्त कुशों हो दायें हाथ की कनिष्ठिका के मूल-भाग में उत्तराग्र रखकर स्वयं उत्तराभिमुख हो निम्नाङ्कित मन्त्र वचनों को दो-दो बार पढ़ते हुए दिव्य मनुष्यों के लिए दो-दो अञ्जलि यवसहित जल प्राजापत्यतीर्थ (कनिष्ठिका के मूल-भाग) से अर्पण करें।

**ॐ सनकस्तृप्यताम्।।2।। ॐ सनन्दनस्तृप्यताम्।।2।। ॐ सनातनस्तृप्यताम्।।2।। ॐ कपिलस्तृप्यताम्।।2।। ॐ आसुरिस्तृप्यताम्।।2।। ॐ वोढुस्तृप्यताम्।।2।। ॐ पञ्चशिखस्तृप्यताम्।।2।।**

**दिव्य पितृतर्पण**-तत्पश्चात् उन कुशों को द्विगुण भुग्न करके उनका मूल और अग्रभाग दक्षिण की ओर किये हुए ही उन्हें अंगूठे और तर्जनी के बीच में रखे और स्वयं दक्षिणाभिमुख हो बायें घुटने को पृथ्वी पर रखकर अपसव्यभाव से (जनेऊ को दायें कंधे पर रखकर) पूर्वोक्त पात्रस्थ जल में काला तिल मिलाकर पितृतीर्थ से (अंगूठा और तर्जनी के मध्य भाग से) दिव्य पितरों के लिए निम्नाङ्कित मन्त्र-वाक्यों को पढ़ते हुए तीन-तीन अञ्जलि जल दें –

**ॐ कव्यवाडनलस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।3।। ॐ सोमस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।।3।। ॐ यमस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।3।। ॐ अर्यमा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।3।। ॐ अग्निष्वात्ताः पितरस्तृप्यन्ताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तेभ्यः स्वधा नमः।3।। ॐ सोमपाः पितरस्तृप्यन्ताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तेभ्यः स्वधा नमः।3।। ॐ बर्हिषदः पितरस्तृप्यन्ताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तेभ्यः स्वधा नमः।3।।**

**यमतर्पण**-इसी प्रकार निम्नलिखित मन्त्र-वाक्यों को पढ़ते हुए चौदह यमों के लिये भी पितृतीर्थ से ही तीन-तीन अञ्जलि तिल सहित जल दें –

**ॐ यमाय नम :।।3।।ॐ धर्मराजाय नम :।।3।। ॐ मृत्युवे नमः।।3।। ॐ अन्तकाय नम :।।3।। ॐ वैवस्वताय नम :।।3।। ॐ कालाय नमः।।3।। ॐ सर्वभूतक्षयाय नम :।।3।। ॐ औदुम्बराय नम :।।3।। ॐ दध्नाय नमः।।3।। ॐ नीलाय नम :।।3।। ॐ परमेष्ठिने नम :।।3।। ॐ वृकोदराय नम :।।3।। ॐ चित्राय नम :।।3।। ॐ चित्रगुप्ताय नम :।।3।।**

दक्षिण की ओर बैठकर आचमन कर बायाँ घुटना मोड़ जनेऊ तथा उत्तरीय को दाहिने कंधे पर कर पितृतीर्थ तर्जनी के मूल तथा कुशा के अग्र भाग और मूल से तिल सहित प्रत्येक नाम से दक्षिण में तीन-तीन अंजलि देवें। पवित्री दाहिने तथा तीन को बायें हाथ की अनामिका में धारण करें।

## मनुष्य पितृ तर्पण

### आवाहन (तीर्थों में नहीं करे)

**ॐ उशन्तस्त्वा निधीमह्युशन्तः समिधीमहि।**
**उशन्नुशत आवाह पितृन्हविषे अत्तवे।।** (यजु. 19। 70)
**ॐ आयन्तु नः पितरः सोम्यासोऽग्निष्वात्ताः पथिमिर्देवयानैः।**
**अस्मिन् यज्ञे स्वधया मदन्तोऽधिब्रुवन्तु तेऽवन्त्वस्मान्।** (शुक्ल. मज. 19।58)

तदन्तर अपने पितृगणों का नाम-गोत्र आदि उच्चारण करते हुए प्रत्येक के लिए पूर्वोक्त विधि से तीन-तीन अञ्जलि तिलसहित जल दे। यथा-

**अमुकगोत्रः अस्मत्पिता (बाप) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गा जलं वा) तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मत्पितामहः (दादा) अमुकशर्मा रुद्ररूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मत्प्रपितामहः (परदादा) अमुकशर्मा आदित्यरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मन्माता अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मत्पितामही (दादी) अमुकी देवी रुद्ररूपा तृप्यताम् इदं सतिलं तलं तस्यै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मत्प्रपितामही (परदादी) अमुकी देवी आदित्यरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मत्सापत्नमाता (सौतेली मां) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।2।।**

इसके बाद निम्नाङ्कित नौ मन्त्रों को पढ़ते हुए पितृतीर्थ से जल गिराता रहे-

**ॐ उदीरतामवर उत्परास उन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः।**
**असुं यऽ ईयुरवृका ऋतज्ञास्ते नोऽवन्तु पितरो हवेषु।।** (यजु. 19। 49)

**अङ्गिरसो नः पितरो नवग्वा ऽअथर्वाणो भृगवः सोम्यासः।**
**तेषां वयं सुमतौ यज्ञियानामपि भद्रे सौमनसे स्याम।।** (यजु. 19। 50)

**आयन्तु नः पितरः सोम्यासोऽग्निष्वात्ताः पथिभिर्देवयानैः।**
**अस्मिन्यज्ञे स्वधया मदन्तोऽधिब्रुवन्तु तेऽवन्त्वस्मान्।।** (यजु. 19। 58)

**ऊर्जं वहन्तीरमृतं घृतं पयः कीलालं परिस्रुतम्।**
**स्वधास्थ तर्पयत मे पितॄन्।** (यजु. 2। 34)

**पितृभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः पितामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः प्रतिपतामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः।**
**अक्षन्पितरोऽमीमदन्त पितरोऽतीतृपन्त पितरः पितरः शुन्धध्वम्।** (यजु. 19। 36)

**ये चेह पितरो ये च नेह यांश्च विद्म यॉं 2 ।। उ च न प्रविद्म त्वं वेत्थ यति ते जातवेदः स्वधाभिर्यज्ञँ सुकृतं जुषस्व।।** (यजु. 19। 67)

**ॐ मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः। माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः।।**(यजु. 13। 28)

**ॐ मधु नक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवꣳ रजः। मधु द्यौरस्तु न पिता।।** (यजु. 13। 28)

**ॐमधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमाँऽ2अस्तु सूर्यः। माध्वीर्गावो भवन्तु नः।।** (यजु. 13। 29)

**ॐ मधु। मधु। मधु। तृप्यध्वम्। तृप्यध्वम्। तृप्यध्वम्।**

फिर नीचे लिखे मन्त्र का पाठमात्र करे –

**ॐ नमो वः पितरो रसाय नमो वः पितरः शोषाय नमो वः पितरो जीवाय नमो वः पितरः स्वधायै नमो वः पितरो घोराय नमो वः पितरो मन्यवे नमो वः पितरः पितरो नमो वो गृहान्नः पितरो दत्त सतो वः देष्मैतद्वः पितरो वास आधत्त।** (यजु. 2। 32)

**द्वितीय गोत्रतर्पण**–इसके बाद द्वितीय गोत्र मातामह आदि का तर्पण करे, यहाँ भी पहले की ही भांति निम्नलिखित वाक्यों को तीन-तीन बार पढ़कर तिलसहित जल की तीन-तीन अञ्जलियाँ पितृतीर्थ से दे। यथा –

**अमुकगोत्रः अस्मन्मातामहः (नाना) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं (गङ्गाजलं वा) तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मत्प्रमातामहः (परनाना) अमुकशर्मा रुद्ररूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मद्वृद्धप्रमातामहः (बूढ़े परनाना) अमुकशर्मा आदित्यरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मन्मातामही (नानी) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मत्प्रमातामही (परनानी) अमुकी देवी रुद्ररूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मद्वृद्धप्रमातामही (बूढ़ी परनानी) अमुकी देवी आदित्यरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।3।।**

## पत्न्यादितर्पण

**अमुकगोत्रा अस्मत्पत्नी (भार्या) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।1।। अमुकगोत्रः अस्मत्सुतः (बेटा) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मत्कन्या (बेटी) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।1।। अमुकगोत्रः अस्मत्पितृव्यः (पिता के भाई) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्राः अस्मन्मातुलः (मामा) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्राः अस्मद्भ्राता (अपना भाई) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मत्सापत्नभ्राता (सौतेला भाई) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा**

**अस्मत्पितृभगिनी (बूआ) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।। अमुकगोत्रा अस्मन्मातृभगिनी (मौसी) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधानमः ।। 1।। अमुकगोत्रा अस्मदात्मभगिनी (अपनी बहिन) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।1।। अमुकगोत्रा अस्मत्सापत्नभगिनी (सौतेली बहिन) अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्यै स्वधा नमः।।1।। अमुकगोत्रः अस्मच्छ्वशुरः (श्वसुर) अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मद्गुरुः अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रा अस्मदाचार्यपत्नी अमुकी देवी वसुरूपा तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।2।। अमुकगोत्रः अस्मच्छिष्यः अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मत्सखा अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।। अमुकगोत्रः अस्मदाप्तपुरुषः अमुकशर्मा वसुरूपस्तृप्यताम् इदं सतिलं जलं तस्मै स्वधा नमः।।3।।**

इसके बाद सव्य होकर पूर्वाभिमुख हो नीचे लिखे श्लोकों को पढ़ते हुए जल गिरावे –

**देवासुरास्तथा यज्ञा नागा गन्धर्वराक्षसाः ।**
**पिशाचा गुह्यकाः सिद्धाः कूष्माण्डास्तरवः खगाः ।।**
**जलेचरा भूनिलया वाय्वाधाराश्च जन्तवः ।**
**प्रीतिमेते प्रयान्त्वाशु मद्दत्तेनाम्बुनाखिलाः ।।**
**नरकेषु समस्तेषु यातनासु च ये स्थिताः ।**
**तेषामाप्यायनायैतद् दीयते सलिलं मया ।।**
**येऽबान्धवा बान्धवा वा येऽन्यजन्मनि बान्धवाः ।**
**ते सर्वे तृप्तिमायान्तु ये चास्मत्तोयकाङ्क्षिणः ।।**
**ॐ आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं देवर्षिपितृमानवाः ।**
**तृप्यन्तु पितरः सर्वे मातृमातामहादयः ।।**
**अतीतकुलकोटीनां सप्तद्वीपनिवासिनाम् ।**
**आब्रह्मभुवनाल्लोकादिदमस्तु तिलोदकम् ।।**
**येऽबान्धवा बान्धवा वा येऽन्यजन्मनि बान्धवाः ।**
**ते सर्वे तृप्तिमायान्तु मया दत्तेन वारिणा ।।**

## वस्त्र-निष्पीडन

तत्पश्चात् वस्त्र को चार आवृत्ति लपेटकर जल में डुबावे और बाहर ले आकर निम्नाङ्कित मन्त्र को पढ़ते हुए अपसव्य-भाव से अपने बायें भाग में भूमि पर उस वस्त्र

को निचोड़े। (पवित्रक को तर्पण किये हुए जल में छोड़ दे। यदि घर में किसी मृत पुरुष का वार्षिक श्राद्ध आदि कर्म हो तो वस्त्र-निष्पीडन को नहीं करना चाहिये।) वस्त्र-निष्पीडन का मन्त्र यह है –

**ये चास्माकं कुले जाता अपुत्रा गोत्रिणो मृताः।**
**ते गृह्णन्तु मया दत्तं वस्त्रनिष्पीडनोदकम्।।**

## भीष्मतर्पण

इसके बाद दक्षिणाभिमुख हो पितृतर्पण के समान ही जनेऊ अपसव्य करके हाथ में कुश धारण किये हुए ही बालब्रह्मचारी भक्तप्रवर भीष्म के लिए पितृतीर्थ से तिलमिश्रित जल के द्वारा तर्पण करें। उनके तर्पण का मन्त्र निम्नाङ्क्ति है –

**वैयाघ्रपदगोत्राय साङ्कृतिप्रवराय च।**
**गङ्गापुत्राय भीष्माय प्रदास्येऽहं तिलोदकम्।**
**अपुत्रय ददाम्येतत्सलिलं भीष्मवर्मणे।।**

**अर्घ्यदान**-फिर शुद्ध जल से आचमन करके प्राणायाम करे। तदनन्तर यज्ञोपवीत बायें कंधे पर करके एक पात्र में शुद्ध जल भरकर उसके मध्यभाग में अनामिका से षड्दल कमल बनावे और उसमें श्वेत चन्दन, अक्षत, पुष्प तथा तुलसीदल छोड़ दे। फिर दूसरे पात्र में चन्दन से षड्दल-कमल बनाकर उसमें पूर्वादि दिशा के क्रम से ब्रह्मादि देवताओं का आवाहन-पूजन करे तथा पहले पात्र के जल से उन पूजित देवताओं के लिये अर्घ्य अर्पण करे। अर्घ्यदान के मन्त्र निम्नाङ्क्ति हैं –

**ॐ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो ब्वेनऽआवः।**
**स बुध्न्या ऽउपमा ऽअस्य व्विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च व्विवः।।** (शु. य. 13।3)
**ॐ ब्रह्मणे नमः। ब्रह्माणं पूजयामि।।**
**ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्।**
**समूढमस्यपाँ सुरे स्वाहा।।**(शु.य. 5।15)
**ॐ विष्णवे नमः। विष्णुं पूजयामि।।**
**ॐ नमस्ते रुद्र मन्यव ऽउतो त ऽइषवे नम :।**
**बाहुभ्यामुत ते नमः।।** (शु. य. 16।1)
**ॐ रुद्राय नमः। रुद्रं पूजयामि।।**
**ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि।**
**धियो यो नः प्रचोदयात्।।** (शु.य. 36।3)
**ॐ सवित्रे नमः। सवितारं पूजयामि।।**
**ॐ मित्रस्य चर्षणीधृतोऽवो देवस्य सानसि। द्युम्नं चित्रश्रवस्तमम्।।** (शु. य. 11।62)
**ॐ मित्राय नमः। मित्रं पूजयामि।।**

**ॐ इमं मे व्वरुण श्रुधी हवमद्या च मृडय। त्वामवस्युराचके।।** (शु. य. 21।1)
**ॐ वरुणाय नमः। वरुणं पूजयामि।।**

**सूर्योपस्थान**-इसके बाद निम्नाङ्क्त मन्त्र पढ़कर सूर्योपस्थान करे -

**ॐ अदृश्रमस्य केतवो विरश्मयो जनाँ।। 2।। अनु। भ्राजन्तो ऽअग्नयो यथा। उपयामगृहीतोऽसि सूर्याय त्वा भ्राजायैष ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय। सूर्य भ्राजिष्ठ भ्राजिष्ठस्त्वं देवेष्वसि भ्राजिष्ठोऽहमनुष्येषु भूयासम्।।** (शु. य. 8।40)
**ॐ हꣳ सः शुचिषद्द्वसुरन्तरिक्षसद्धोता व्वेदिषदतिथिर्दुरोणसत्। नृषद्द्वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा ऽऋतजा ऽअद्रिजा ऽऋतं वृहत्।।** (शु. य. 10।24)

इसके पश्चात् दिग्देवताओं को पूर्वादि क्रम से नमस्कार करे -

**ॐ इन्द्राय नमः' प्राच्यै।। 'ॐ अग्नये नमः' आग्नेय्यै।। 'ॐ यमाय नमः' दक्षिणायै।। 'ॐ निर्ऋतये नमः'**
**नैर्ऋत्यै।। 'ॐ वरुणाय नमः' पश्चिमायै।। 'ॐ वायवे नमः' वायव्यै।। ॐ सोमाय नमः' उदीच्यै।।**
**ॐ ईशानाय नमः' ऐशान्यै।। 'ॐ ब्रह्मणे नमः' ऊर्ध्वायै।। 'ॐ अनन्ताय नमः' अधरायै।।**

इसके बाद जल में नमस्कार करें -

**ॐ ब्रह्मणे नमः। ॐ अग्नये नमः। ॐ पृथिव्यै नमः। ॐ ओषधिभ्यो नमः। ॐ वाचे नमः। ॐ वाचस्पतये नमः। ॐ महद्भ्यो नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ अद्भ्यो नमः। ॐ अपाम्पतये नमः। ॐ वरुणाय नमः।।**

**मुखमार्जन**-फिर नीचे लिखे मन्त्र को पढ़कर जल से मुंह धो डालें-

**ॐ संवर्चसा पयसा सन्तनूभिरगन्महि मनसा सँ शिवेन।**
**त्वष्टा सुदत्रे व्विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्।। (शु.य. 2।24)**

**विसर्जन**-नीचे लिखे मन्त्र पढ़कर देवताओं का विसर्जन करें-

**ॐ देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित।**
**मनसस्पत ऽइमं देव यज्ञँ स्वाहा व्वाते धाः।। (शु. य. 2।21)**

**समर्पण**-निम्नलिखित वाक्य पढ़कर यह तर्पण-कर्म भगवान् को समर्पित कर करें-

**अनेन यथाशक्तिकृतेन देवर्षिमनुष्यपितृतर्पणाख्येन कर्मणा भगवान् मम समस्तपितृस्वरूपी जनार्दनवासुदेवः प्रीयतां न मम।**

**ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः।**

**।। इति।।**

# द्वितीय खण्ड : प्रचलित प्रमुख संस्कार

## संस्कार परिचय

संस्कार शब्द सम् पूर्वक कृञ्-धातु से घञ् प्रत्यय करके निष्पन्न होता है। संस्कार शब्द का प्रयोग अनेक अर्थों में किया जाता है। संस्कृत वाङ्मय में इसका प्रयोग शिक्षा, संस्कृति, प्रशिक्षण, सौजन्य पूर्णता, व्याकरण संबंधी शुद्धि, संस्करण, परिष्करण, शोभा आभूषण, प्रभाव, स्वरूप, स्वभाव, क्रिया, फलशक्ति, शुद्धि क्रिया, धार्मिक विधि विधान, अभिषेक, विचार भावना, धारणा, कार्य का परिणाम, क्रिया की विशेषता आदि व्यापक अर्थों में किया जाता है। अतः संस्कार शब्द अपने विशिष्ट अर्थ समूह को व्यक्त करता और उक्त सम्पूर्ण अर्थ इस शब्द में समाहित हो गये हैं। अतः संस्कार, शारीरिक, मानसिक और बौद्धिक शुद्धि के लिए किये जाने वाले अनुष्ठानों का श्रेष्ठ आचार है। इस अनुष्ठान प्रक्रिया से मनुष्य की बाह्याभ्यन्तर शुद्धि होती है जिससे वह समाज का श्रेष्ठ आचारवान् नागरिक बन सके।

हिन्दू संस्कारों में अनेक वैचारिक और धार्मिक विधियां सन्निविष्ट कर दी गयी हैं जिससे बाह्य परिष्कार के साथ ही व्यक्ति में सदाचार की पूर्णता का भी विकास हो सके। सविधि संस्कारों के अनुष्ठान से संस्कृत व्यक्ति में विलक्षण तथा अवर्णनीय गुणों का प्रादुर्भाव हो जाता है–

**आत्मशरीरान्यतरनिष्ठो विहित क्रियाजन्योऽतिशय विशेषः संस्कारः**
**–वीर मित्रोदय पृ. 191**

**कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च – म. स्मृ. 2/26**

**संस्कारों की संख्या**-संस्कारों के शास्त्रीय प्रयोग के सम्बन्ध में गृह्यसूत्रों को ही प्रमाण माना गया है। प्राचीन गृह्य सूत्रों में पारस्कर गृह्य सूत्र, अश्वलायन गृह्य सूत्र, बोधायन गृह्य सूत्र विशेष रूप से प्रामाणिक रूप से संस्कारों के अनुष्ठानों का विवरण, महत्त्व और मंत्रों का विवरण प्रस्तुत करते हैं। इनके अतिरिक्त पुराण सहित्य और विभिन्न स्मृतियां भी संस्कारों के आचार के संबंध तथा उनके महत्त्व का प्रतिपादन करती हैं। धर्म सूत्रों और धर्मशास्त्रों में भी इनके समन्वित रूपों का प्रतिपादन किया गया है। विभिन्न गृह्यसूत्रों एवं स्मृतियों में संस्कारों की संख्या में मतैक्य नहीं हैं तदपि परवर्ती काल में संस्कारों की संख्या का निर्धारण कर दिया गया। इन संस्कारों में जन्मपूर्व से लेकर बाल्यकाल के 10 संस्कार और शेष 6 शैक्षणिक तथा अन्त्येष्टि पर्यन्त के संस्कार परिगणित हैं –

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | गर्भाधान | 2. | पुंसवन |
| 3. | जात कर्म | 4. | सीमन्तोन्नयन |
| 5. | नामकरण | 6. | चूड़ाकरण |
| 7. | निष्क्रमण | 8. | अन्नप्राशन |
| 9. | कर्णवेध | 10. | विद्यारम्भ |
| 11. | उपनयन | 12. | वेदारंभ |
| 13. | केशान्त | 14. | समावर्तन |
| 15. | विवाह | 16. | अन्त्येष्टि |

कालक्रमानुसार प्राप्तभेद से अनुष्ठान पद्धतियों की रचना हो गई है। श्री दयानन्द सरस्वती के अनुयायियों एवं अन्य मतावलम्बियों ने भी अपने सम्प्रदायानुसार पद्धतियां बना ली हैं किन्तु देशज प्रक्रिया में भिन्नता रहते हुए भी शास्त्रीय विधि और मंत्र प्रयोग यथावत् मिलते हैं। अनेक संस्कार काल वाह्य भी हो गये हैं तदपि उनकी कौल परम्परा अभी जीवित है। अत: इन संस्कारों का संक्षिप्त रूप से विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है। हिन्दू संस्कारों के समय मुहूर्त निर्धारण में ज्योतिष की भी मुख्य भूमिका रहती है अत: प्रत्येक संस्कार के लिए नक्षत्र योग के अनुसार ज्योतिष शास्त्र में मुहूर्तों का निर्धारण कर दिया है प्रचलित पञ्चाङ्गों में चक्रानुक्रम से उसका विवरण उपलब्ध रहता है। ज्योतिष के संक्षिप्त संकलन ग्रंथ भी इसमें सहायक हैं। संस्कारों के मुहूर्तों से सम्बन्धित सारिणी भी संलग्न कर दी जा रही है जिसमें संक्षेप में मुहूर्तों का विवरण है। मनु ने 'जन्मना जायते शूद्रः संस्काराद्द्विज उच्यते' कहकर संस्कार की महत्ता का प्रतिपादन कर दिया है। संस्कार से ही द्विजत्व प्राप्त होता है। इसी वाक्य को आधार मानकर आर्य समाज के अधिष्ठाता स्वामी दयानन्द सरस्वती ने सम्पूर्ण आर्य जाति को संस्कार से द्विजत्व प्राप्ति का सिद्धान्त प्रतिपादित किया। षोडश संस्कारों के सबंध में संक्षिप्त परिचय, शास्त्रीय विधान का विवरण दिया जा रहा है विशेष विवरण विभिन्न पद्धतियों से जानना चाहिये।

## प्रमुख संस्कार

### 1. प्राक् जन्म संस्कार

गृह्य सूत्र गर्भाधान के साथ ही संस्कारों का प्रारंभ करते हैं क्योंकि जीवन का प्रारम्भ इसी संस्कार से शुरू होता है -

**निषिक्तो यत्प्रयोगेण गर्भः संधार्यते स्त्रिया।**
**तद् गर्भालम्भनं नाम कर्म प्रोक्तं मनीषिभिः। वीर मित्रोदय।**

स्त्री-पुरुष के संयोग रूप इस संस्कार की विस्तृत विवेचना शास्त्रों में मिलती है जिसमें अनेक विधि-निषेधों की चर्चा है जो मानव जीवन के लिए और आगे आने वाले संतति परम्परा की शुद्धि के लिए अत्यावश्यक है। दिव्य सन्तति की प्राप्ति के लिए बताये गये शास्त्रीय प्रयोग सफल होते हैं सन्तति-निग्रह भी होता है।

## (2) पुंसवन

गर्भधारण का निश्चय हो जाने के पश्चात् शिशु को पुंसवन नामक संस्कार के द्वारा अभिषिक्त किया जाता था। इसका अभिप्राय-पुं-पुमान् (पुरुष) का सवन (जन्म हो)।

**पुमान् प्रसूयते येन कर्मणा तत् पुंसवनमीरितम्** - बीरमित्रोदय

गर्भधारण का निश्चय हो जाने के तीसरे मास से चतुर्थ मास तक इस संस्कार का विधान बताया जाता है। अधिकांश स्मृतिकारों ने तीसरा माह ही गृहीत किया है।

**तृतीये मासि कर्तव्यं गृष्टेरन्यत्र शोभनम्।**
**गृष्टे चतुर्थमासे तु षष्ठे मासेऽथवाष्टये।** -वीरमित्रोदय

यह संस्कार चन्द्रमा के पुरुष नक्षत्र में स्थित होने पर करना चाहिए। सामान्य गणेशार्चनादि करने के बाद गर्भिणी स्त्री की नासिका के दाहिने छिद्र में गर्भ-पोषण संरक्षण के लिए लक्ष्मणा, बटशुङ्ग, सहदेवी आदि औषधियों का रस छोड़ना चाहिए। सुश्रत नें सूत्र स्थान में कहा है-

**"सुलक्ष्मणा-वटशुङ्ग, सहदेवी विश्वदेवानाभिमन्यतमम् क्षीरेणाभिद्युष्टय त्रिचतुरो वा विन्दून दद्यात् दक्षिणे-नासापुटे"-सुश्रत संहिता।**

उपर्युक्त प्रक्रिया से जाहिर है कि इस संस्कार में वैज्ञानिक विधि का आश्रय है जिससे शिशु की पूर्णता प्राप्त हो और सर्वाङ्ग रक्षा हो।

## (3) सीमन्तोन्नयन

गर्भ का तृतीय संस्कार सीमतोन्नयन था। इस संस्कार में गर्भिणी स्त्री के केशों (सीमन्त) को ऊपर करना" सीमन्त उन्नीयते यस्मिन् कर्मणि तत् सीमन्तोन्नयनम्-वी.मि.

**विधि**-किसी पुरुष नक्षत्र में चन्द्रमा के स्थित होने पर स्त्री-पुरुष को उस दिन फलाहार करके इस विधि को सम्पन्न किया जाता है। गणेशार्चन, नान्दी, प्राजापत्य आहुति देना चाहिए। पत्नी अग्नि के पश्चिम आसन पर आसीन होती है और पति गूलर के कच्चे फलों का गुच्छ, कुशा, साही के कांटे लेकर उससे पत्नी के केश संवारता है -महाव्याहृतियों का उच्चारण करते हुए।

**अयभूर्ज्ज स्वतो वृक्ष ऊर्ज्ज्वेव फलिनी भव** - पा.गृ. सूत्र

इस अवसर पर मंगल गान, ब्राह्मण भोजन आदि कराने की प्रथा थी।

## बाल्यावस्था के संस्कार

### (4) जातकर्म

जातक के जन्मग्रहण के पश्चात् पिता पुत्र मुख का दर्शन करे और तत्पश्चात् नान्दी श्राद्धावसान जातकर्म विधि को सम्पन्न करे-

**जातं कुमारं स्वं दृष्ट्वा स्नात्वाऽनीय गुरुम् पिता।**
**नान्दी श्राद्धावसाने तु जातकर्म समाचरेत्**

**विधि**-पिता स्वर्णशलाका या अपनी चौथी अंगुली से जातक को जीभ पर मधु और घृत महाव्याहृतियों के उच्चारण के साथ चटावे। गायत्री मन्त्र के साथ ही घृत बिन्दु छोड़ा जाय। आंयुर्वेद के ग्रंथों में जातकर्म-विधि का विधान चर्चित है कि पिता बच्चे के कान में दीर्घायुष्य मंत्रों का जाप करे। इस अवसर पर लग्नपत्र बनाने और जातक के ग्रह नक्षत्र की स्थिति की जानकारी भी प्राप्त करने की प्रथा है और तदनुसार बच्चे के भावी संस्कारों को भी निश्चित किया जाता है।

### (5) नामकरण

नामकरण एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण संस्कार है जीवन में व्यवहार का सम्पूर्ण आधार नाम पर ही निर्भर होता है –

**नामाखिलस्य व्यवहारहेतुः शुभावहं कर्मसु भाग्यहेतुः**
**नाम्नैव कीर्तिं लभेत मनुष्यस्ततः प्रशस्तं खलु नामकर्म।**-बी.मि.भा. 1

उपर्युक्त स्मृतिकार बृहस्पति के वचन से प्रमाणित है कि व्यक्ति संज्ञा का जीवन में सर्वोपरि महत्त्व है अतः नामकरण संस्कार हिन्दू जीवन में बड़ा महत्त्व रखता है।

शतपथ ब्राह्मण में उल्लेख है कि –

**तस्माद् पुत्रस्य जातस्य नाम कुर्यात्**
**पिता नाम करोति एकाक्षरं द्व्क्षरंत्र्यक्षरम् अपरिमिताक्षरम् वेति**-वी.मि.
**द्व्क्षरं प्रतिष्ठाकामश्चतुरक्षरं ब्रह्मवर्चसकामः**

प्रायः बालकों के नाम सम अक्षरों में रखना चाहिए। महाभाष्यकार ने व्याकरण के महत्व का प्रतिपादन करते हुए नामकरण संस्कार का उल्लेख किया –

**याज्ञिकाः पठन्ति-"दशम्युतरकालं जातस्य नाम विदध्यात्**
**घोष बदाद्यन्तरन्तस्थमवृद्धं त्रिपुरुषानुकम नरिप्रतिष्ठितम्।**

तद्धि प्रतिष्ठितमं भवति। द्व्क्षरं चतुरक्षरं वा नाम कुर्यात् न तद्धितम् इति। न चान्तरेण व्याकरणकृतस्तद्धिता वा शक्या विज्ञातुम्।-महाभाष्य

उपर्युक्त कथन में तीन महत्त्वपूर्ण बातों का उल्लेख है-

(1) शब्द रचना (2) तीन पुस्त के पुरखों के अक्षरों का योग (3) तद्धितान्त नहीं होना चाहिए अर्थात् विशेषणादि नहीं कृत् प्रत्यान्त होना चाहिए।

विधि-विधान-गृह्य सूत्रों के सामान्य नियम के अनुसार नामकरण संस्कार शिशु के जन्म के पश्चात् दसवें या बारहवें दिन सम्पन्न करना चाहिए -

**द्वादशाहे दशाहे वा जन्मतोऽपि त्रयोदशे।**
**षोडशैकोनविंशे वा द्वात्रिंशेवर्षतः क्रमात्।।**

संक्रान्ति, ग्रहण, और श्राद्धकाल में संस्कार मंगलमय नही माना जाता। गणेशार्चन करके संक्षिप्त व्याहृतियों से हवन सम्पन्न कराकर कांस्य पात्र में चावल फैलाकर पांच पीपल के पत्तों पर पांच नामों का उल्लेख करते हुए उनका पञ्चोपचार पूजन करे। पुनः माता की गोद में पूर्वाभिमुख बालक के दक्षिण कर्ण में घरके बड़े पुरुष द्वारा पूजित नामों में से निर्धारित नाम सुनावे। हे शिशो ! तव नाम अमुक शर्म-वर्म गुप्त दासाद्यस्ति" आशीर्वचन निम्न ऋचाओं का पाठ-

**"ॐ वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदोभवस्तेन मह्यां वेदो भूयाः। ॐ अङ्गादङ्गात्संभवसि हृदयादधिजायते आत्मा वै पुत्र नामासि सञ्जीव शरदः शतम्'।** गोदान-छाया दान आदि कराया जाय। लोकाचार के अनुसार अन्य आचार सम्पादित किये जायें।

बालिकाओं के नामकरण के लिए तद्धितान्त नामकरणकी विधि है। बालिकाओं के नाम विषमाक्षर में किये जायें और वे आकारान्त या ईकारान्त हों। उच्चारण में सुखकर, सरल, मनोहर मङ्गलसूचक आशीर्वादात्मक होने चाहिए।

**स्त्रीणां च सुखमक्रूरं विस्पष्टार्थं मनोहरम्।**
**मङ्गल्यं दीर्घवर्णान्तमाशीर्वादाभिधानवत्।** - वी.मि.

## (6) निष्क्रमण

प्रथम बार शिशु के सूर्य दर्शन कराने के संस्कार को निष्क्रमण कहा गया है।

**ततस्तृतीये कर्तव्यं मासि सूर्यस्य दर्शनम्।**
**चतुर्थे मासि कर्तव्य शिशोश्चन्द्रस्य दर्शनम्**

अनेक स्मृतिकारों ने चतुर्थ मास स्वीकार किया है। इस संस्कार के बाद बालक को निरन्तर बाहर लाने का क्रम प्रारंभ किया जाता है।

विधि-भलीभांति अलंकृत बालक को माता गोद में लेकर बाहर आये और कुल देवता के समक्ष देवार्चन करे। पिता पुत्र को-तच्चक्षुर्देव ........आदि मंत्र का जाप करके सूर्य का दर्शन करावे -

**ततस्त्वलंकृता धात्री बालकादाय पूजितम्।**
**बहिर्निष्कासयेद् गेहात् शङ्ख पुण्याहनिः स्वनैः।** - विष्णुधर्मोत्तर

**आशीर्वाद - अप्रमत्तं प्रमत्तं वा दिवारात्रावथापि वा।**
**रक्षन्तु सततं सर्वे देवाः शक्र पुरोगमाः।।**

गीत, मंगलाचरण और बालक के मातुल द्वारा भी आशीर्वाद दिलाया जाय।

## (7) अन्नप्राशन

विधिपूर्वक बालक को प्रथम भोजन कराने की प्रथा अत्यन्त प्राचीन है। वेदों और उपनिषदों में भी एतत् सम्बन्धी मंत्र उपलब्ध होते हैं। माता के दूध से पोषित होने वाले बालक को प्रथम बार अन्नप्राशन कराने का प्रचलन प्रायः प्राचीन काल से ही है जो एक विशेष उत्सव के रूप में सम्पन्न किया जाता है।

**जन्मतो मासि षष्ठे स्यात सौरेणोत्तममन्नदम्**
**तदभावेऽष्टमे मासे नवमे दशमेऽपि वा।**
**द्वादशे वापि कुर्वीत प्रथमान्नाशनं परम्**
**संवत्सरे वा सम्पूर्णे केचिदिच्छन्ति पण्डिताः।। - नारद, वी.मि.**
**षण्मासञ्चैनमन्नं प्राशयेल्लघु हितञ्च** - सुश्रुत (शं. स्थान)

विधि-विधान-अन्नप्राशन संस्कार के दिन सर्वप्रथम यज्ञीय भोजन के पदार्थ वैदिक मन्त्रों के उच्चारण के साथ पकाये जायें। भोजन विविध प्रकार के हों तथा सुस्वादु हों। मधु-घृत-पायस से बालक को प्रथम कवल (ग्रास) दिया जाय। पद्धतियों में एतत् संबंधी मंत्र उपलब्ध हैं। गणेशार्चन करके व्याहृतियों से आहुति देकर एतत् संबंधी ऋचाओं से हवन करके तत्पश्चात् बालक को मंत्रपाठ के साथ अन्नप्राशन कराया जाय पुनः यथा लोकाचार उत्सव सम्पन्न किया जाय।

## (8) चूड़ाकरण (मुण्डन)

मुण्डन संस्कार के संदर्भ में वैदिक ऋचाओं, गृह्यसूत्रों एवं स्मृतियों में मंत्र, विधि प्रयोग, समय निर्धारण के सम्बन्ध में व्यापक चर्चा मिलती है। पद्धतियों में इसका समावेश किया गया है। तदपि लोकाचार कुलाचार से अनेक भेद दिखाई देते हैं। अनेक कुलों में मनौती के आधार पर मुण्डन किये जाते हैं किन्तु मुहूर्त निर्णय के लिए सभी ज्योतिष का आधार प्रायः स्वीकार करते हैं। मुण्डन में विधि पूर्वक शास्त्रीय आचार

केवल उपनयन कराने वाले कुलों में उसी समय किया जाता है जबकि शास्त्रीय विधान दूसरे वर्ष से बताया गया है यथा -

**प्राङ्वासवे सप्तमे वा सहोपनयनेन वा। (अश्वलायन)**
**तृतीये वर्षे चौलं तु सर्वकामार्थसाधनम्।**
**सम्बत्सरे तु चौलेन आयुष्यं ब्रह्मवर्चसम्। - वी. मि.**
**पञ्चमे पशुकामस्य युग्मे वर्षे तु गर्हितम्**

निषिद्ध काल-गर्भिण्यां मातरि शिशोः क्षौर कर्म न कारयेत्-इसके अतिरिक्त भी मुहूर्त निर्णय के समय-निषिद्ध काल को त्यागना चाहिए।

## शिखा की व्यवस्था

मुण्डन संस्कार के कौल और शास्त्रीय आचार तो किये जाते हैं किन्तु शिखा रखने की प्रथा का प्रायः उच्चाटन होता जा रहा है। जबकि शिखा का वैज्ञानिक महत्त्व है और शास्त्रों में शिखाहीन होना गंभीर प्रायश्चित्त कोटि में आता है –

**शिखा छिन्दन्ति ये मोहात् द्वेषादज्ञानतोऽपि वा।**
**तप्तकृच्छ्रेण शुध्यन्ति त्रयो वर्णा द्विजातयः**-लघुहारित

चूड़ाकरण का शास्त्रीय आधार था दीर्घायुष्य की प्राप्ति। सुश्रुत ने (जो विश्व के प्रथम शीर्षशल्य चिकित्सक थे) इस सम्बन्ध में बताया है कि -

(11) मस्तक के भीतर ऊपर की ओर शिरा तथा सन्धि का सन्निपात है वहीं रोमावर्त में अधिपति है। यहां पर तीव्र प्रहार होने पर तत्काल मृत्यु संभावित है। शिखा रखने से इस कोमलांग की रक्षा होती है।

**-मस्तकाभ्यन्तरोपरिष्टात् शिरासम्बन्धिसन्निपातो**
**रोमावर्त्तोऽधिपतिस्तत्रापि सद्यो मरणम्-सुश्रुत श. स्थान**

विधि-विधान-गणेशार्चन अग्निस्थापन-पञ्चवारूणीहवन-नन्दी के बाद पिता केशों का संस्कार यथाविधि करके स्वयं मंत्र पाठ करता हुआ केश कर्तन करता है और उनका गोमयपिन्ड में उत्सर्ग करता है पुनः दही उष्णोदक शीतोदक से केशों को भिगोता और छुरे को अभिमन्त्रित करके नापित को वपन (मुण्डन) का आदेश देता है। क्रमशः

**ॐ यत् क्षुरेण मज्जयता सुपेशसावप्त्वा वापयति केशाञ्छिन्धिशिरो माऽस्यायुः प्रमोषी।।1।।**

**ॐ अक्षण्वं परिवप।।2।।**

**येना वपत् सविता क्षुरेण सोमस्य राज्ञो वरुणस्य विद्वान्। तेन ब्रह्मणो वपतेदमस्यायुष्यं जरदष्टिर्यथासत्।।3।।**

**येन भूरिश्चरा दिवंज्योक् च पश्चाद्धि सूर्यम्। तेन ते वपामि ब्रह्मणा जीवातवे जीवनाय सुलोक्याय स्वस्तये।।4।।**

## (9) कर्ण वेध

आभूषण पहनने के लिए विभिन्न अंगों के छेदन की प्रथा संपूर्ण संसार की असभ्य तथा अर्द्धसभ्य जातियों में प्रचलित है। अतः इसका उद्भव अति प्राचीन काल में ही हुआ होगा। - हिन्दू संस्कार पृ. 129

आभूषण धारण और वैज्ञानिक रूप से कर्ण छेदन का महत्त्व होने के कारण इस प्रक्रिया को संस्कार रूप में स्वीकारा गया होगा। कात्यायन सूत्रों में ही इसका सर्वप्रथम उल्लेख मिलता है। सुश्रुत ने इसके वैज्ञानिक पक्ष में कहा है कि कर्ण छेद करने से अण्डकोष वृद्धि, अन्त्र वृद्धि आदि का निरोध होता है अतः जीवन के आरंभ में ही इस क्रिया को वैद्य द्वारा सम्पादित किया जाना चाहिए।

**शङ्खो परि च कर्णान्ते त्यक्त्वा यत्नेन सेवनीयम्**
**व्यत्यासाद्वा शिरां विध्येद् अन्त्रबृद्धि निवृत्तये**-सुश्रुत चि. स्थान

**भिषग् वामहस्तेन-विध्येत्**-सुश्रुत संहिता में षष्ठ अथवा सप्तम मास में शुक्ल पक्ष में शुभ दिन में वैद्य द्वारा माता की गोद में मधुर खाते बालक का अत्यन्त निपुणता से कर्ण वेध करना चाहिए। जब कि वृहस्पति जन्म से 10-12-16वें दिन करने को कहते हैं।

विधि विधान-वर्तमान बालिकाओं का कर्णवेध तो आभूषण धारण के लिए अनिवार्यतः होता है किन्तु पुरुष वर्ग के वेध का प्रतीकात्मक ही संस्कार हो पाता है।

गणेशार्चन, हवन आदि करके निम्न मंत्रों से क्रमशः दक्षिण-वाम कर्णों की वेध की प्रक्रिया सम्पन्न की जाती है - ॐ भद्रं कर्णेभिः.............आदि मंत्रों से सम्पन्न किया जाय।

## (10) विद्यारंभ या अक्षरारंभ

इस महत्त्वपूर्ण संस्कार के संबंध में गृह्य सूत्रों में काफी स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता और न ही किसी विशेष विधि-विधान की चर्चा ही मिलती है। किन्तु अनेक आकर ग्रंथों, प्राचीन काव्य नाटकों में इसका स्पष्ट उल्लेख आता है। कौटिल्य का अर्थशास्त्र रघुवंश, उत्तररामचरित आदि में इसकी चर्चा है इससे स्पष्ट है कि उपनयन और वेदारंभ के पूर्व अक्षरों का सम्यक् ज्ञान अपेक्षित था और अक्षर ज्ञान के समय कुलाचार के अनुसार विधि-विधान किये जाते थे।

विधि-परवर्ती संग्रह ग्रंथों में इसकी विधि व्यवस्था प्राप्त है।

उत्तरायण सूर्य होने पर ही शुभ मुहूर्त में गणेश-सरस्वती-गृह देवता का अर्चन करके गुरु के द्वारा अक्षरारंभ कराया जाय।

**द्वितीय जन्मतः पूर्वामारभेदक्षरान् सुधीः।**

**-बी.मि. (बृहस्पति)**

**"पञ्चमे सप्तमेवाब्दे"-संस्कारप्रकाश-भीमसेन**

**तण्डुल प्रसारित पट्टिका पर-**

श्री गणेशाय नमः, श्री सरस्वत्यै नमः, गृह देवताभ्योनमः श्री लक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः लिखकर उसका पूजन कराया जाय और गुरु पूजन किया जाय और गुरु स्वयं बालक का दाहिना हाथ पकड़कर पट्टिका पर अक्षरारंभ करा दे। गुरु को दक्षिणा दान किया जाय।

## (11) उपनयन [1]

भारतीय मनीषियों ने जीवन की समग्र रचना के लिए जिस आश्रम व्यवस्था की स्थापना की जिससे मनुष्य को सहज ही पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति हो, किया गया प्रतीत होता है। ब्रह्मचर्य काल में धर्म का अर्जन एवं गृहस्थ जीवन में अर्थ-काम का उपभोग गीता के शब्दों में 'धर्माविरुद्धो भूतेषु कामोऽस्मि भरतर्षभ" धर्म-नियंत्रित अर्थ और काम तभी संभव था जब प्रारंभ में ही धर्म-तत्वों से मनुष्य दीक्षित हो जाय। इसके बाद जीवन के चरम लक्ष्य मोक्ष प्राप्त करने के लिए भी यौवन काल में अभ्यस्त धर्म ही सहायक होता है। इस प्रकार पुरुषार्थ चतुष्टय और आश्रम चतुष्टय में अन्योन्याश्रय प्रतीत होता है या दोनों आधाराधेय भाव से जुड़े हैं।

वर्तमान युग में उपनयन संस्कार प्रतीकात्मक रूप धारण करता जा रहा है। विरल परिवारों में यथाकाल विधि-व्यवस्था के अनुरूप उपनयन संस्कार हो पाते हैं। एक ही दिन कुछ घण्टों में चूड़ाकरण, कर्णवेध, उपनयन, वेदारंभ और केशान्त कर्म के साथ समावर्तन संस्कार की खानापूरी करदी जाती है। बहुसंख्य परिवारों में विवाह से पूर्व उपनयन संस्कार कराकर वैवाहिक संस्कार करा दिया जाता है जबकि गृह्यसूत्रों के अनुसार विभिन्न वर्णों के लिए आयु की सीमा का निर्धारण किया गया है-

**ब्रह्मवर्चसकामस्य कार्यं विप्रस्य पञ्चमे**
**राज्ञो बलार्थिनः षष्ठे वैश्यस्येहार्थिनोऽष्टमे।** -मनुस्मृति 2 अ. 37

1. इस संस्कार को विधिवत् कराने के लिए इसी खण्ड के 'उपनयन संस्कार' को देखें।

सत्रहवीं शताब्दी के निबन्धकारों ने परिस्थितियों के अनुरूप ब्राह्मण का 24 क्षत्रिय का 33 और वैश्य का 36 तक भी उपनयन स्वीकार कर लेते हैं। - बी.मि.भा. 1 (347)

यौवन के पदार्पण करने के पूर्व किशोरावस्था में संस्कारित और दीक्षित करने का अनुष्ठान सार्वकालिक और विश्वजनीन है। सभी सम्प्रदायों में किसी न किसी रूप में दीक्षा की पद्धति चलती है और उसके लिए विशेष प्रकार के विधि विधानों के कर्मकाण्ड आयोजित किये जाते हैं। इन विधि-विधानों के माध्यम से संस्कारित व्यक्ति ही समाज में श्रेष्ठ नागरिक की स्थिति प्राप्त कर सकता है। इसी उद्देश्य से उपनयन संस्कार की परम्परा भारतीय मनीषा में स्थापित की थी।

**'हिन्दू संस्कार'**-वास्तव में उपनयन संस्कार आचार्य के समीप दीक्षा के लिए अभिभावक द्वारा पहुंचना ही इस संस्कार का उद्देश्य था। इसी लिए इसके कर्मकाण्ड में कौपीन; मौञ्जी, मृगचर्म और दण्ड धारण करने का मंत्रों के साथ संयोजन है। सावित्री मंत्र धारण द्विज को अपने ब्रह्मचारी वेष में अपनी माता से पहली भिक्षा और फिर समाज के सभी वर्ग से भिक्षाटन करने का अभ्यास इस संस्कार का वैशिष्ट्य है। इस व्यवस्था से ब्रह्मचारी को व्यष्टि से समष्टि और परिवार से बृहत् समाज से जोड़ा जाता था जिससे व्यक्ति अपनी सत्ता को समष्टि में समाहित करें और अपनी विद्या बुद्धि शक्ति का प्रयोग समाज की सेवा के लिए करें।

वास्तव में यज्ञोपवीत के सूत्र धारण करने को ब्रतवंध कहते हैं जिससे ब्रह्मचारी की पहचान और उसको धारण करने वाले को अपनी दीक्षा संकल्प का सदा स्मरण रहे। सूत्र धारण कराकर उत्तरीय रखने की अनिवार्यता बताई गई है।

**विधि विधान**-उपनयन संस्कार से संबंधित प्रान्तीय और विभिन्न सम्प्रदायों के स्तर पर उपनयन पद्धतियां प्रचुर मात्रा में उपलब्ध हैं तदनुसार उनका आश्रय लेकर संस्कारों का संयोजन सम्पादन करना चाहिए।

## (12) वेदारंभ

वेदारंभ उपनयन संस्कार के बाद किया जाता है जो अब प्रतीकात्मक ही रह गया है। वास्तव में यह संस्कार मुख्य रूप से वेद की विभिन्न शाखाओं की रक्षा के लिए उसके अभ्यास की परम्परा से जुड़ा है। अपनी कुल परम्परा के अनुसार वेद, शाखा सूत्र आदि के स्वाध्याय की पद्धति थी। जिसे अनिवार्य रूप से द्विजातियों को उसका अभ्यास करना पड़ता था। कालान्तर में मात्र पुरोहितों के कुलों में सीमित हो गई और अब उसका प्रायः लोप हो गया है। यही कारण है कि वेद की वहुत सी शाखायें उपलब्ध नहीं हैं क्योंकि श्रुति परम्परा से ही इसकी रक्षा की जाती थी। महर्षि पतञ्जलि ने भी महाभाष्य में इसकी चर्चा करते हुए कहा है कि अनेक शाखा-सूत्रों का लोप हो गया है।

वर्तमान पद्धतियों में चतुर्वेदों के मंत्रों का संग्रह कर दिया गया है जिसे उपनयंन के बाद सावित्री-सरस्वती-लक्ष्मी गणेश की अर्चना के बाद उपनीत बटु से उसका औपचारिक उच्चारण मात्र करा दिया जाता है। अतः अब यह संस्कार उपनयन का अंगभूत भाग रह गया है।

## (13) केशान्त

केशान्त का अर्थ लम्बी अवधि तक केशधारण करने वाले युवा ब्रह्मचारी का केशवपन। विधि पूर्वक मंत्रोच्चारण के साथ यह गोदान के साथ सम्पन्न होता था। इस संस्कार के बाद ही 'युवक' को गृहस्थ जीवन के योग्य शारीरिक और व्यावहारिक योग्यता की दीक्षा दी जाती थी। आगोदानकर्मणः-ब्रह्मचर्यम्-भा. यू.सू.

## (14) समावर्त्तन

समावर्त्तन का अर्थ है विद्याध्ययन प्राप्त कर ब्रह्मचारी युवक का गुरुकुल से घर की ओर प्रत्यावर्त्तन।

**तत्र समावर्त्तनं नाम वेदाध्यनानन्तरं गुरुकुलात्**

**स्वगृहागमनम्-वीर मित्रोदय**

विष्णुस्मृति के अनुसार-कुब्ज, वामन, जन्मान्ध, बधिर, पंगु तथा रोगियों को यावज्जीवन ब्रह्मचर्य में रहने की व्यवस्था है-

**कुब्जवामनजात्यन्धक्लीब पङ्वार्त रोगिणाम्**
**ब्रतचर्या भवेत्तेषां यावज्जीवमनंशतः।**

समावर्त्तन संस्कार गृहस्थ जीवन में प्रवेश की अनुमति देता है। उपनयन संस्कार से प्रारंभ होने वाली शिक्षा की पूर्णता के बाद ब्रह्मचर्य का कठोर जीवन व्यतीत करने वाले संस्कारित युवक को इस संस्कार के माध्यम से गार्हस्थ्य जीवन जीने की शिक्षा दी जाती थी। ऐसे संस्कारित युवक की स्नातक संज्ञा थी। स्नातक तीन प्रकार के होते थे (1) विद्या स्नातक (2) व्रत स्नातक (3) विद्याव्रत स्नातक। इनमें तीसरे प्रकार के स्नातक को ही गृहस्थ जीवन में प्रवेश का अधिकार मिलता था। क्योंकि ऐसा ही ब्रह्मचारी विद्या की पूर्णता के साथ ब्रह्मचर्य्य व्रत की भी पूर्णता प्राप्त कर लेता था। वर्तमान काल में भले 10-12 वर्ष के बालक का उपनयन संस्कार किया जाता हो किन्तु उसे तत्काल समावर्त्तन का अधिकारी बना दिया जाता है।

आश्रमहीन रहना दोषपूर्ण होता है अतः समावर्त्तन के बाद गृहस्थ बनना अथ च दारपरिग्रह अपरिहार्य है, अन्यथा प्रायश्चित्त होता है।

**आश्रमेण नतिष्ठेत्तु क्षणमेकमपि द्विज**
**आश्रमेण बिना तिष्ठन् प्रायश्चित्तीयते हि सः** - दक्षसस्मृति (1)

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि समावर्त्तन संस्कार अति महत्वपूर्ण आचार प्रक्रिया थी जिससे संस्कारित और दीक्षित होकर युवक एक श्रेष्ठ गृहस्थ की योग्यता प्राप्त करता था। वर्तमान काल में उपनयन संस्कार के साथ ही कुछ घंटों में इसकी भी खानापूरी कर दी जाती है। इसके विधि विधान का विवरण उपनयन पद्धतियों से यथा प्राप्त सम्पन्न कराना चाहिए।

## (15) विवाह [1]

विवाह संस्कार हिन्दू संस्कार पद्धति का अत्यन्त महत्वपूर्ण संस्कार है। प्राय: सभी सम्प्रदायों में इसका महत्वपूर्ण स्थान है। विवाह शब्द का तात्पर्य मात्र स्त्री-पुरुष के मैथुन सम्बन्ध तक ही सीमित नहीं है अपितु सन्तानोत्पादन के साथ-साथ सन्तान को सक्षम आत्मनिर्भर होने तक के दायित्व का निर्वाह और सन्तति परम्परा को योग्य लोक शिक्षण देना भी इसो संस्कार का अंग है। शास्त्रों में अविवाहित व्यक्ति को अयज्ञीय कहा गया है और उसे सभी प्रकार के अधिकारों के अयोग्य माना गया है-

**अयज्ञियो वा एष योऽपत्नीकः**-वै.प्रा.

मनुष्य जन्म ग्रहण करते ही तीन ऋणों से युक्त हो जाता है, ऋषि ऋण, देव ऋण, पितृऋण और तीनों ऋणों से क्रमश: ब्रह्मचर्य, यज्ञ, सन्तानोत्पादन करके मुक्त हो पाता है-जायमानो ह वै ब्राहणस्त्रिऋर्णवान् जायते-ब्रह्मचर्येण ऋषिभ्यो, यज्ञेन देवेभ्य: प्रजया पितृभ्य:-तै. सं. 6-3

गृहस्थाश्रम सभी आश्रमों का आश्रम है। जैसे वायु प्राणिमात्र के जीवन का आश्रय है, उसी प्रकार गार्हस्थ्य सभी आश्रमों का आश्रम है -

**यथा वायुं समाश्रित्य वर्त्तन्ते सर्वजन्तवः**
**तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः।**
**यस्मात् त्रयोऽप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम्**
**गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्मा ज्येष्ठाश्रमो गृही।** -मनुस्मृति (3)

विवाह अनुलोम रीति से ही करना चाहिए-प्रातिलोम्य विवाह सुखद नहीं होता अपितु परिणाम में कष्टकारी होता है -

---

1. इस संस्कार को कराने की विधि इसी खण्ड के 'विवाह संस्कार' प्रकरण को देखे।

**त्रयाण्यमानुलोम्यं स्यात् प्रातिलोम्यं न विद्यते**
**प्रातिलौम्येन यो याति न तस्मात् पापकृत्तरः। द. स्मृ. (9)**
**अपत्नीको नरो भूप कर्मयोग्यो न जायते।**
**ब्राह्मणः क्षत्रियो वापि वैश्यः शूद्रोऽपि वा नरः।**

## विवाह के प्रकार

प्राचीन काल से ही यौन सम्बन्धों में विविधता के वृत्त प्रचुर मात्र में उपलब्ध हैं अतः स्मृतियों ने इस प्रकार के विवाहों को आठ भागों में विभक्त किया है।

(1) ब्राह्म (2) दैव (3) आर्ष (4) प्राजापत्य (5) आसुर (6) गान्धर्व (7) राक्षस (8) पैचाश।

इनमें प्रथम चार प्रशस्त और चार अप्रशस्त की श्रेणी में रखे गये हैं। प्रथम चार में भी ब्राह्म विवाह सर्वोत्तम और समाज में प्रशंसनीय था शेष तरतम भाव से ग्राह्य थे। किन्तु दो सर्वथा अग्राह्य थे।

अप्रशस्त - निन्दनीय

(1) पैशाच-सोती रोती कन्या का बलात् अपहरण।
(2) राक्षस-अभिभावकों को मारपीट कर बलात् छीनकर रोती बिलखती कन्या का अपहरण इस कोटि का निन्दनीय विवाह था।
(3) गान्धर्व-जब कन्या और वर कामवश होकर स्वेच्छापूर्वक परस्पर संयोग करते हैं तो ऐसा विवाह गान्धर्व विवाह होता है। म. स्मृति (3)
(4) जिस विवाह में कन्या के पक्ष को यथेष्ट धन-सम्पत्ति देकर स्वच्छन्दतापूर्वक कन्या से विवाह किया जाता है ऐसा विवाह आसुर संज्ञक है।
(5) वर स्वयं प्रस्ताव करके कन्या के पिता से विवाह का निवेदन करता और सन्तानोत्पादन के लिए विवाह स्वीकार किया जाता। ऐसा विवाह प्राजापत्य कोटि का था।
(6) आर्ष विवाह में कन्या का पिता वर से यज्ञादि कर्म के लिए दो गो मिथुन प्राप्त करके धर्म कार्य सम्पन्न कर लेता था और उसके बदले में कन्यादान करता था।
(7) दैव विवाह में पिता कन्या को अलंकृत करके आरब्ध यज्ञ में आचार्य को दक्षिणा रूप में कन्या को समर्पित करता था।
(8) ब्राह्म विवाह सबसे श्रेष्ठ प्रशंसनीय विधि मानी जाती है जिसमें कन्या का पिता योग्य वर को सब प्रकार सुसज्जित यथाशक्ति अलंकृत कन्या को गार्हस्थ्य जीवन की समस्त उपयोगी वस्तुओं के साथ समर्पित करता था।

**आच्छाद्य चार्चयित्वा च श्रुतिशीलवते स्वयम्**
**आहूय दानं कन्याया ब्राह्मो धर्मः प्रकीर्तितः।** मनु. (3)

सक्षेप में विवाह संस्था के उद्देश्य और उसके प्रकार का विवरण दिया गया है। विवाह के विविध-विधान के लिए देश-काल-प्रान्तभेद से पद्धतियां उपलब्ध हैं तदनुसार वैवाहिक संस्कार सम्पन्न किया जाना चाहिए।

## (16) अन्त्येष्टि

हिन्दू जीवन के संस्कारों में अन्त्येष्टि ऐहिक जीवन का अन्तिम अध्याय है। आत्मा की अमरता एवं लोक परलोक का विश्वासी हिन्दू जीवन इस लोक की अपेक्षा पारलौकिक कल्याण की सतत कामना करता है। मरणोत्तर संस्कार से ही पारलौकिक विजय प्राप्त होती है -

**जात संस्कारेणेमं लोकमभिजयति**
**मृतसंस्कारेणामुं लोकम् - वी.मि. 3-1**

विधि-विधान, आतुरकालिक दान, वैतरणीदान, मृत्युकाल में भू शयनव्यवस्था मृत्युकालिक स्नान, मरणोत्तर स्नान, पिण्डदान, (मलिन षोडशी) के 6 पिण्ड दशगात्रयावत् तिलाञ्जलि, घटस्थापन दीपदान, दशाह के दिन मलिन षोडशी के शेष पिण्डदान एकादशाह के षोडश श्राद्ध, विष्णुपूजन शैय्यादान आदि। सपिण्डीकरण, शय्यादान एवं लोक व्यवस्था के अनुसार उत्तर कर्म आयोजित कराने चाहिए। इन सभी कर्मों के लिए प्रान्त देशकाल के अनुसार पद्धतियां उपलब्ध हैं तदनुसार उन कर्मों का आयोजन किया जाना चाहिए।

षोडश संस्कारों के अतिरिक्त निम्नांकित संस्कारों के विधि-विधान जानना आवश्यक है -

(1) गृहारंभ (शिलान्यास)
(2) गृह प्रवेश
(3) जन्मोत्सव-गण्डान्त शान्ति
(4) व्रतोद्यापन विविध शान्ति कर्म और काम्य अनुष्ठान

इनकी संक्षिप्त विधि कर्मठगुरु में भी दी गई है तदनुसार अनुष्ठीत करना चाहिए।

## जन्मोत्सव संस्कार

यह संस्कार भी आजकल अत्यधिक प्रचलित हो गया है। इसे कराने की विधि इसी खण्ड में 'जन्मोत्सव संस्कार' को देखें।

# उपनयन संस्कार

उपनयन के दिन प्रातः कुमार के पिता शुभ आसन पर पूरब की ओर बैठकर, आचमन, प्राणायाम कर दक्षिण हाथ में अक्षत, फूल लेकर 'आ नो भद्रादि' मङ्गल मंत्र को तथा 'सुमुखश्चैकदन्तश्च' आदि श्लोक का पाठ करें।

तत्पश्चात् हाथ में फल अक्षत जल और द्रव्य लेकर देशकाल आदि का नाम लेते हुए संकल्प करें। **ॐ विष्णु..................अमुक गोत्रः शर्माऽहं मम अस्य कुमारस्य (अनयोः कुमारयोः, वा एषां कुमाराणां) श्वः, अद्य वा करिष्यमाणोपनयन-विहितं स्वस्ति-पुण्याहवाचनं मातृकापूजनं, वसोर्द्धारा-पूजनम् आयुष्यमन्त्रजपं, साङ्कल्पिकेन विधिना नान्दीश्राद्धं चाऽहं करिष्ये। तत्रादौ निर्विघ्नतासिद्ध्यर्थं गणेशाऽम्बिकयोः पूजनमहं करिष्ये।**

ऐसा बोलकर पृथ्वी पर जल छोड़े।

(नोटः-गौरी-गणेश पूजन, कलश स्थापन एवं पूजन आदि कृत्य की प्रक्रिया "सामान्य पूजन विधि" शीर्षक के अनुसार यथाविधि सम्पन्न कर आगे दिये विधि को करें।)

यदि उपनयन का समय बीत गया हो, तो प्रायश्चित्त रूप गोदान करे।वह इस प्रकार है-दाहिने हाथ में जल लेकर, 'देशकालौ संकीर्त्य0' से लेकर 'दातुमहमुत्सृजे' तक संकल्प-वाक्य पढ़े- **देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्रः शर्माऽहम् अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, एषां बटुकानां वा उपनयन कालातिक्रमदोष- परिहारार्थं प्राजापत्यत्रयं गोनिष्क्रयभूतं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो विभज्य दातुमहमुत्सृजे।** भूमि में जल छोड़ दे।

उसके बाद यज्ञोपवीत के दिन कुमार-पिता अथवा आचार्य पूर्वाभिमुख हो आचमन प्राणायाम कर हाथ में जल लेकर 'देशकालौ संकीर्त्य0, से 'दातुमहमुत्सृजे' तक संकल्प पढ़े। **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्र शर्माऽहं मम अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, वा एषां बटुकानाम्) उपनयन-कर्मानधिकारिता-प्रयोजक-कायिकादि-निखिल-पापक्षयार्थ 'तत्राऽधिकारसिद्धिद्वाराश्रीपरमेश्वर-प्रीत्यर्थ कृच्छ्रत्रयात्मक-प्रायश्चित्तं गोनिष्क्रयभूतं द्रव्यं रजतं चन्द्र-दैवतं यथानामगोत्रेभ्यो ब्राहणेभ्यो विभज्य दातुमहमुत्सृजे।'**

इसी प्रकार बटु (कुमार) भी आचमन, प्राणायाम कर हाथ में जल लेकर 'देशकालौ संकीर्त्य0' से 'दातुमहमुत्सृजे' पर्यन्त संकल्प-वाक्य पढ़े। **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्रः बटुकोऽहं मम कामचार-कामवाद-कामभक्षणादिदोषनिरसन-पूर्वकोपनयन-**

**वेदारम्भ-समावर्तनेष्वधिकारसिद्धि-द्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं कृच्छ्रत्रयात्मकं प्रायश्चित्तं गोनिष्क्रयभूतं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं यथायथा-नामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो विभज्य दातुमहमुत्सृजे'** ऐसा बोलकर भूमि पर जल छोड़ दे।

उसके बाद कुमार-पिता या आचार्य हाथ में जल लेकर 'देशकालौ संकीर्त्य0' से 'ब्राह्मणद्वाराऽहं कारयिष्ये' तक संकल्प-वाक्य पढ़े। **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्र शर्माऽहम् अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, वा एषां बटुकानां) गाय युपदेशाऽधिकारसिद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं द्वादशोत्तरसहस्त्र-सङ्ख्याक-गायत्रीजपं ब्राह्मणद्वाराऽहं कारयिष्ये।'** पुनः 'अस्मिन् गायत्रेजपकर्मणि0' से 'त्वामहं वृणे' तक उच्चारण करें भूमि में जल छोड़ दे। **'अस्मिन् गायत्रीजपकर्मणि एभिर्वरणद्रव्यैरमुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणं द्वादशोत्तरसहस्र-गायत्रीजपार्थं त्वामहं वृणे।'** ब्राह्मण भी, **'वृतोऽस्मि'** इस प्रकार कहे।

पुनः आचार्य, हाथ में जल लेकर 'अस्य बटुकस्य0' से 'ब्राह्मणत्रयं भोजयिष्ये' तक पढ़कर संकल्प करे। **'अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, वा एषां बटुकानाम्) उपनयनपूर्वाङ्गतया विहितं ब्राह्मणत्रयं भोजयिष्ये।** और उस पंक्ति में बटुक को भी कुछ मिष्ठान्न खिलावे। पुनः हाथ में जल लेकर 'अस्य बटुकस्य0' से 'वपनं कारयिष्ये' एवं 'अस्मिन्नुपनयनाख्ये कर्मणि0' से 'अग्निस्थापनं च करिष्ये' तक संकल्प-वाक्य पढ़ें। **'अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, वा एषां बटुकानाम्) उपनयन-पूर्वाङ्गभूतं वपनं कारयिष्ये।' एवम् 'अस्मिन्नुपनयनाख्ये कर्मणि पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं समुद्भवनामाऽग्निस्थापनं च करिष्ये।'** भूमि में जल छोड़ दे।

## पञ्चभू संस्कार

इसके बाद आचार्य मुट्ठी भर कुशा हाथ में लेकर वेदी को झाड़े और उस कुशा को ईशान कोण में फेंक दे। उस वेदी को गोबर और जल से लीपे, पुनः स्रुवा के मूल से वेदी में तीन रेखा करे, रेखा के क्रम से अनामिका अँगुलि एवं अँगुठे द्वारा रेखा की मिट्टी को उठावे, पुनः रेखा पर जल छिड़के। काँसे के पात्र (थाली) में अग्नि अपने मुख की ओर करके वेदी में स्थापन करे।

उसके बाद आचार्य, अथवा कुमार-पिता हाथ में जल लेकर 'अस्य बटुकस्य0' से 'उपनयनमहं करिष्ये' तक संकल्प-वाक्य उच्चारण करे। **'अस्य बटुकस्य (अनयोः बटुकयोः, वा एषां बटुकानां) ब्राह्मण्याभिव्यक्ति-द्विजत्वसिद्ध्यर्थं वेदाध्ययनाधिकारार्थं चोपनयनमहं करिष्ये'** भूमि में जल छोड़ दे।

उसके बाद ब्राह्मण एवं बटुक को भोजन कराकर क्षौर किये एवं मङ्गल स्नान किये हुए, तथा सिर पर रोरी द्वारा स्वस्तिक चिह्न से अंकित, अक्षत, फल हाथ में लिये

हुए बटुक को आचार्य के समीप ले आवे। और अग्नि के पीछे पूर्वाभिमुख बटुक को बैठाकर आचार्य 'ॐ मनो जूति:0' से 'प्रतिष्ठ' तक मन्त्र पढ़े।

**मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञ ँ समिमं दधातु। विश्वेदेवास ऽइह मादयन्तामों प्रतिष्ठ।।**

तत्पश्चात् आचार्य कुमार से **'ब्रंह्मचर्यमागामि'** इस प्रकार कहे। पुनः आचार्य कुमार से **'ब्रह्मचार्यसानि'** इस प्रकार कहे।

उसके बाद आचार्य **ॐ येनेन्द्राय बृहस्पतिर्वासः पर्यदधादमृतम्। तेन त्वा परिदधाम्यायुषे दीर्घायुत्वाय बलाय वर्चसे।।** तक मन्त्र पढ़कर कुमार को वस्त्र पहनावे। पुनः बटुक को आचमन करावे। निम्न मन्त्र पढ़कर बटुक को खड़ाकर आचार्य उसकी कमर में मेखला बाँधे। **ॐ इयं दुरूक्तं परिबाधमाना वर्णं पवित्रं पुनती म आगात्। प्राणापानाभ्यां बलमादधाना स्वसा देवी सुभगा मेखलेयम्।।**

तत्पश्चात् आचार्य बटुक को बैठाकर आचमन करावे और बटुक हाथ में जल लेकर अष्टभाण्ड (आठ पुरवा या गिलास) में चावल, यज्ञोपवीत एवं द्रव्य रखकर संकल्प करे। **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्रः बटुकोऽहं स्वकीयोपनयन-कर्मविषयक-सत्संस्कारप्राप्त्यर्थं तथा च द्विजत्वसिद्धि-वेदाध्ययनाधिकारार्थं यज्ञोपवीतधारणार्थं च श्रीसवितृसूर्य नारायणप्रीतये इमान्यष्टौ भाण्डानि स-यज्ञोपवीत-फलाक्षतदक्षिणसहितानि यथायथा-नामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो दातुमह-मुत्सृजे'**।

## यज्ञोपवीत संस्कार

आचार्य निम्नलिखित तीन मंत्रों को पढ़कर यज्ञोपवीत का प्रक्षालन करें। **ॐ आपो हिष्ठामयो भुवस्ता न ऽउर्ज्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे।।1।। ॐ यो वः शिवतमोरसस्तस्य भाजयतेह नः। उशतीरिव मातरः।।2।। ॐ तस्मा ऽअरङ्गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः।।3।।**

उसके बाद आचार्य पुनः **ॐ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेन ऽआवः। स बुध्न्या ऽउपमा ऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः।।1।। ॐ इदं विणुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य ँ सुरे स्वाहा।।2।। ॐ नमस्ते रुद्र मन्यव ऽउतो त ऽइषवे नमः। बाहुभ्यामुत ते नमः।।3।।** तीन मन्त्रों से हाथ के दोनों अँगूठे द्वारा यज्ञोपवीत को घुमावे।

तदनन्तर उस यज्ञोपवीत को कसोरे में रखकर यज्ञोपवीत के नवतन्तुओं में देवताओं का न्यास करे। वह इस प्राकर है-बाँयें हाथ में अक्षत लेकर, दाहिने हाथ से **ॐकारं**

**प्रथमतन्तौ न्यसामि।।1।। ॐ अग्निं द्वितीयतन्तौ न्यसामि।।2।। ॐ नागांस्तृतीयतन्तौ न्यसामि।।3।। ॐ सोमं चतुर्थतन्तौ न्यसामि।।4।। ॐ इन्द्रं पञ्चमतन्तौ न्यसामि।।5।। ॐ प्रजापतिं षष्ठतन्तौ न्यसामि।।6।। ॐ वायुं सप्तमतन्तौ न्यसामि।।7।। ॐ सूर्यमष्टमतन्तौ न्यसामि।।8।। ॐ विश्वेदेवान् नवमतन्तौ न्यसामि।।9।।** उच्चारण कर यज्ञोपवीत के नवतन्तुओं में अक्षत चढ़ावे।

तथा **ॐ उपयामगृहीतोऽसि सवित्रेऽसि चनोधाश्चनाधा ऽअसि चनो मयि धेहि। जिन्वि यां जिन्व यज्ञपतिं भगाय देवाय त्वा सवित्रे।।** मन्त्र पढ़कर यज्ञोपवीत को सूर्य की ओर दिखावे। पुनः यज्ञोपवीत को बाँयें हाथ की हथेली में रख, उसे दाँयें हाथ की हथेली से ढँककर दश बार गायत्री का जप करे। फिर हाथ में जल लेकर **'यज्ञोपवीतमि' त्यस्य परमेष्ठी ऋषिः, त्रिष्टुप्-छन्दः, लिङ्गोक्ता देवता, नित्य-नैमित्तिक-कर्मानुष्ठानफल-सिद्ध्यर्थे यज्ञोपवीत-धारणे विनियोगः'** पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे और **ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतर्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।। यज्ञोपवीतमसि यज्ञस्य त्वा यज्ञोपवीतेनोपनह्यामि।।** तक मन्त्र पढ़कर कुमार को यज्ञोपवीत धारण करावे एवं कुमार से दो बार आचमन भी करावे।

उसके बाद आचार्य **ॐ मित्रस्य चक्षुर्द्धरुणं बलीयस्तेजो यशस्वि स्थविर ँ समिद्धिम्। अनाहनस्यं वसनं जरिष्णु परीदं वाज्यजिनं दधेऽहम्।।** मन्त्र उच्चारण कर कुमार को चुपचाप अजिन (मृगचर्म) धारण करावे और उससे दो बार आचमन भी करावे। पुनः आचार्य **ॐ यो मे दण्डः परा-पतद्वैहायसोऽधिभूम्याम्। तमहं पुनरादद आयुषे ब्रह्मणे ब्रह्मवर्चसाय।।** मन्त्र पढ़कर बटुक के केशपर्यन्त पलाश दण्ड चुपचाप दे और कुमार भी उस दण्ड को ग्रहण करे।

तत्पश्चात् आचार्य अपनी अंजलि में जल भरकर बटुक की अंजलि में जल दे। और 'ॐ आपो हिष्ठा0' से 'आपो जनयथा च नः' पर्यन्त तीन मन्त्रों से बटुक उस जलको ऊपर की ओर उछाल दे।

**ॐ आपो हिष्ठामयो भुवस्ता न ऽउर्ज्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे।।1।। ॐ यो वः शिवतमोरसस्तस्य भाजयतेह नः। उशतीरिव मातरः।।2।। ॐ तस्मा ऽअरङ्गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः।।3।।**

उसके बाद 'सूर्यमुदीक्षस्व' अर्थात् सूर्य को देखो, इस प्रकार आचार्य की आज्ञा के बाद कुमार **ॐ तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ँ श्रृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्।।** मन्त्र उच्चारण कर सूर्य की ओर देखे।

पुनः आचार्य माणवक के दाहिने कन्धे पर से अपने दाहिने हाथ द्वारा **ॐ मम व्रते ते हृदयं दधामि। मम चित्तमनुचित्तं ते अस्तु। मम वाचमेकमना जुषस्व। बृहस्पतिष्ट्वा नियुनक्तु मह्यम्।।** मन्त्र पढ़कर उसके हृदय का स्पर्श करे।

तत्पश्चात् आचार्य बटुक के दाहिने हाथ को पकड़कर उससे पूछते हैं **को नामाऽसि ?** 'तुम्हारा क्या नाम है ?' कुमार भी **'अमुकशर्माऽहं भोः !'** इस प्रकार प्रत्युत्तर देता है। **कस्य ब्रह्मचर्यसि** 'तुम किसके ब्रह्मचारी हो ?' इस प्रकार आचार्य के कहने पर कुमार **'भवतः'** अर्थात् आपका ही, इस प्राकर प्रत्युत्तर देता है। पुनः आचार्य **ॐ इन्द्रस्य ब्रह्मचार्यस्यग्निराचार्यस्तवाहमाचार्यः 'श्रीअमुकशर्मन्'।** कुमार से मन्त्र कहते हैं।

पुनः आचार्य **ॐ प्रजापतये त्वा परिददामि, इति प्राच्याम्।।1।। ॐ देवाय त्वा सवित्रे परिददामि इति दक्षिणस्याम् ।।2।। ॐ अद्भ्यस्तत्त्वौषधीभ्यां परिददामि, इति प्रतीच्याम्।।3।। ॐ द्यावापृथिवीभ्यां त्वा परिददामि, इत्युदीच्याम्।।4।। ॐ विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः परिददामि, इत्यधः।। 5।। ॐ सर्वेभ्यस्त्वा परिददामि, इत्यूर्ध्वम्।** मन्त्र पढ़कर कुमार से सभी दिशाओं में उपस्थान (प्रणाम) करावे। उसके बाद अग्नि की प्रदक्षिणाकर आचार्य की दाहिनी ओर माणवक बैठे।

**ब्रह्मवरण**-पुनः आचार्य पुष्प, चन्दन, ताम्बूल एवं वस्त्र आदि वरण-सामग्री हाथ में लेकर **'अद्य कर्तव्योपनयन-होमकर्मणि कृताऽकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मकर्तुम् अमुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणमेभिः पुष्प-चन्दन-ताम्बूल-वासोभिः ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे।** उच्चारण कर ब्रह्मा का वरण करें। ब्रह्मा भी **'वृतोऽस्मि'** इस प्रकार कहें।

नोटः-अग्नि स्थापन के बाद शेष कुशकण्डिका एवं स्विष्टकृद् होम तक की विधि होम प्रकरण से करावें।

उसके बाद संश्रव प्राशन आचमन कर **ॐ सुमित्रिया नऽआपऽओषधय सन्तु** कहकर प्रणीता के जल से अपने ऊपर मार्जन करें।

दाहिने हाथ मे जल लेकर **'अद्य कृतस्योपनयनहोमकर्मणोऽङ्गतया विहितम् इदं पूर्णपात्रं प्रजापतिदैवतममुकगोत्रायाऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय ब्रह्मणे दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे।'** संकल्प-वाक्य उच्चारण कर भूमि में जल छोड़ दे। ब्रह्मा भी, **'स्वस्ति'** तथा **ॐ द्यौस्त्वा ददातु पृथिवी त्वा प्रतिगृह्णातु।** इस मन्त्र भाग का उच्चारण करें।

अग्नि के पश्चिम भाग या ईशान कोण में **ॐ दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः।।** इस आधे मन्त्र को पढ़कर प्रणीतापात्र भूमि पर उलट दे।

उसके बाद उपयमन कुशाओं से **ॐ आपः शिवाः शिवतमाः शान्ताः शान्ततमास्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम्।।** इस मन्त्र भाग को पढ़कर भूमि पर गिरे हुए प्रणीता का जल यजमान के मस्तक पर सिंचन करे (छिड़के) और उन उपयमन कुशाओं को अग्नि में छोड़ दे।

आचार्य कुमार का अनुशासन करते हैं। वह इस प्रकार है-आचार्य कहे **ब्रह्मचार्यसि।** ब्रह्मचारी कहे **भवामि**। आचार्य-**आपोऽशान**। ब्रह्मचारी-**अशानि**। आचार्य-**कर्म कुरू**। ब्रह्मचारी-**करवाणि**। आचार्य-**दिवा मा सुषुप्स्व**। ब्रह्मचारी-**न स्वपानि**। आचार्य-**वाचं यच्छ**। ब्रह्मचारी-**यच्छानि**। आचार्य-**अध्ययनं सम्पादय**। ब्रह्मचारी-**सम्पादयामि**। आचार्य-**समिधमाधेहि**। ब्रह्मचारी-**आदधामि**। आचार्य-**आपोऽशान**। ब्रह्मचारी-**अशानि**। इस प्रकार आचार्य कुमार का अनुशासन करे।

**गायत्री उपदेश**-अग्नि के उत्तर की ओर पश्चिमाभिमुख बैठे हुए आचार्यके चरण एवं उनको (आचार्य को) ब्रह्मचारी भली-भाँति देखे। आचार्य भी बटुक को देखते हुए मांगलिक शंख तथा अन्य बाजे आदि को बन्द कर शुभ समय में आचार्य गायत्री का उपदेश करे। सर्व-प्रथम काँसेकी थाली में चावल फैलाकर सोने की शलाका से ॐकार पूर्वक गायत्री मन्त्र लिखे और संकल्प के साथ गायत्री आदि का पूजन करे। वह इस प्रकार है-

ब्रह्मचारी दाहिने हाथ में जल लेकर **'अद्य पूर्वोच्चारित-ग्रहगुण-गणविशेषण-विशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ, गोत्रः शर्माऽहं मम ब्रह्मवर्चससिद्ध्यर्थं वेदाध्ययनाधिकारार्थं च गायत्र्युपदेशाङ्गविहितं गायत्री-सावित्री-सरस्वती'पूर्वकमाचार्यपूजनं करिष्ये।'** संकल्प-वाक्य पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे।

चावल फैले हुए काँसे की थाली में तीन सोपारी रखकर हाथ में चावल ले **ॐता ꣡ सवितुर्वरेण्यस्य चित्रमहं वृणे सुमतिं विश्वजन्याम्। यामस्य कण्वो ऽअदुहत्प्रपीना ꣡ सहस्रधारा पयसा महीं गाम्।।1।।** पर्यन्त मन्त्र तथा 'ॐ गायत्र्यै नमः, गायत्रीमावाहयामि' तक पढ़कर पहली सोपारी पर अक्षत छिड़के। **सवित्रा प्रसवित्रा सरस्वत्या वाचा त्वष्ट्रा रूपैः पूष्णा पशुभिरिन्द्रेणास्मे बृहस्पतिना ब्रह्मणा वरुणेनौजसाऽग्निना तेजसा सोमेन राज्ञा विष्णुना दशम्या देवताया प्रसूतः प्रसर्पामि।। 'ॐ सावित्र्यै नमः,** सावित्रीमावाहयामि' कहकर दूसरी सोपारी पर अक्षत छोड़े। **ॐ पावका नः सरस्वती व्वाजेभिर्वाजिनीवती। यज्ञं व्वष्टु धियावसुः।।** और **'ॐ सरस्वत्यै नमः, सरस्वतीमावाहयामि'** उच्चारण कर तीसरी सोपारी पर अक्षत छिड़के।

पुनः **ॐ बृहस्पते ऽअति यदर्यो ऽअर्हाद्द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छवस ऽऋतप्रजा तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्।। ॐ गुरवे नमः,**

**गुरुमावाहयामि।। 4।।** पढ़कर आचार्य के ऊपर अक्षत छोड़े। फिर हाथ में अक्षत लेकर **'ॐ मनो जूतिः0'** इस मन्त्र से गायत्री आदि पर अक्षत छिड़क कर प्रतिष्ठा करें। और गायत्री, सावित्री, सरस्वती तथा गुरु का पंचोपचार से पूजन करे।

इस गायत्री मन्त्र के तीन भाग करे। प्रथम में केवल **ॐकार** का उच्चारण करे। द्वितीय भाग में आधा मन्त्र एवं तृतीय भाग में समस्त गायत्री का उपदेश करे। गायत्री मन्त्र-**ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात् ॐ।।** इसी प्रकार तीन बार गायत्री मन्त्र का बटुक के दाहिने कान में उपदेश करे। इस गायत्री मन्त्र के पहले और अन्त में प्रणव **(ॐ)** पूर्वक 'स्वस्ति' का उच्चारण करे।

इसी प्रकार आचार्य क्षत्रिय कुमार को त्रिष्टुप् सवित्र गायत्री का, ओर वैश्य कुमार को जगती नाम की गायत्री का अथवा ब्राह्मण, क्षत्रिय ओर वैश्य तीनों को ब्रह्मगायत्री का उपदेश करें। इस प्रकार गायत्री उपदेश समाप्त।

उसके बाद ब्रह्मचारी आचार्य के दक्षिण एवं अग्नि के पश्चिम भाग में बैठकर घी में डुबोये हुए सूखे गोबर के कण्डे द्वारा पाँचों मन्त्रों से हवन करे।

**ॐ अग्ने सुश्रवः सुश्रवसं मा कुरु ।।1।। ॐयथा त्वमग्ने सुश्रवः सुश्रवा ऽअसि ।।2।। ॐ एवं माᳫं सुश्रवः सौश्रवसं कुरु।।3।। ॐ यथा त्वमग्ने देवानां यज्ञस्य निधिपा ऽअसि।।4।। ॐ एवमहं मनुष्याणां वेदस्य निधिपो भूयासम्।। 5।।**

उसके बाद जल द्वारा अग्नि के चारों ओर प्रदक्षिणा करे अर्थात् जल घुमावे। पुनः बटुक उठाकर घी लगे हुए तीन पलाश की समिधा (लकड़ी) लेकर **ॐ अग्नये समिधमाहार्यं बृहते जातवेदसे। यथा त्वमग्ने समिधा समिध्यस एवमहमायुषा मेधया वर्चसा प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन जीवपुत्रो ममाचार्यो मेधाव्यहमसान्यनिराकरिष्णुर्यशस्वी तेजस्वी ब्रह्मवर्चस्यन्नादो भूयासᳫं स्वाहा।।** पढ़कर पहली समिधा अग्नि में छोड़ दे।

तथा उक्त मन्त्र से ही दूसरी एवं तीसरी समिधा का भी अग्नि में हवन करें।

पुनः घी में डुबाये हुए सूखे कण्डे से **ॐ अग्ने सुश्रवः सुश्रवसं मा कुरु ।।1।। ॐयथा त्वमग्ने सुश्रवः सुश्रवा ऽअसि ।।2।। ॐ एवं माᳫं सुश्रवः सौश्रवसं कुरु।।3।। ॐ यथा त्वमग्ने देवानां यज्ञस्य निधिपा ऽअसि।।4।। ॐ एवमहं मनुष्याणां वेदस्य निधिपो भूयासम्।। 5।।** पाँच मन्त्र पढ़कर अग्नि में हवन करे।

उसके बाद अग्नि के चारों ओर जल घुमाकर दोनों हाथों की हथेली अग्नि में तपाकर **ॐ तनूपा अग्नेऽसि तन्वं मे पाहि।। 1।। ॐ आयुर्दा अग्नेऽस्यायुर्मे देहि।।2।। ॐ वर्चोदा अग्नेऽसि वर्चो मे देहि।। 3।। ॐ अग्ने यन्मे तन्वा ऊनं तन्म ऽआपृण।।4।। ॐ मेधां मे देवः सविता आदधातु।।5।। ॐ मेधां मे देवी सरस्वती आदधात।। 6।। ॐ मेधामश्विनौ देवावाधत्तां पुष्पकरस्त्रजौ।।7।।** सात मन्त्र द्वारा अपने मुख का स्पर्श करे।

पुनः **'ॐ अङ्गानि च मऽआप्यायन्ताम्'** इस मन्त्र से दोनों हाथों की हथेली का मस्तक से लेकर पैर पर्यन्त सभी अंगों का स्पर्श करे। तदनन्तर दाहिने हाथ की पाँचों अँगुलियों के अग्रभाग से **ॐ वाक्च म ऽआप्यायताम्। इति मुखालम्भनम्। ॐ प्राणश्च म आप्यायताम्। इति नासिकयोरालम्भनम्। ॐ चक्षुश्च म ऽआप्यायताम्।**

**इति चक्षुषी युगपत्। ॐ श्रोत्रं च म ऽआप्यायताम्। इति श्रोत्रयोः मन्त्रावृत्या। ॐ यशोबलं च म ऽआप्यायताम्। इति बाह्वोरुपस्पर्शनम्।** पर्यन्त मन्त्र उच्चारण कर मुख, दोनों नासिका के अग्रभाग, दोनों नेत्र, दोनों कान और दोनों भुजाओं का स्पर्श करे।

**त्र्यायुषकरण**-स्रुवा के मूलभाग से वेदी का भस्म लेकर त्र्यायुष करे। वह इस प्रकार है-**'ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः' इति ललाटे। 'ॐ कश्यपस्य त्र्यायुषम्' इति ग्रीवायाम्। 'ॐ यद्देवेषु त्र्यायुषम्' इति दक्षिणबाहुमूले। 'ॐ तन्नो ऽअस्तु त्र्यायुषं मे इति हृदि।** मन्त्र पढ़कर मस्तक, ग्रीवा, दाहिने बाहु मूल और हृदय में भस्म लगावे।

तत्पश्चात् बटुक सीधे दोनों हाथ से पृथ्वी का स्पर्श करते हुए गोत्र, प्रवर, नाम पूर्वक वैश्वानरादि का अभिवादन करे। वह इस प्रकार है-**अमुकसगोत्रः अमुकप्रवरान्वितः अमुकशर्माऽहं भो वैश्वानर ! त्वामभिवादये। अमुकसगोत्रः अमुकप्रवरान्वितः अमुकशर्माऽहं भो वरुण ! त्वामभिवादये। अमुकसगोत्रः अमुकप्रवरान्वितः अमुकशर्माऽहं भो सूर्य ! त्वामभिवादये। अमुकसगोत्रः अमुकप्रवराऽन्वितः अमुकशर्माऽहं भो आचार्य !, भो अध्यापक !, भो गुरो! त्वामभिवादये।** वाक्य कहकर बटुक वैश्वानर (अग्नि), वरुण, सूर्य एवं आचार्य को अभिवादन (प्रणाम) करे। आचार्य भी, **अभिवादयस्व आयुष्मान् भव सौम्य श्रीअमुकशर्मन्!।** पर्यन्त वाक्य कहे।

**भिक्षाचर्यचरण** (भिक्षा माँगना)-बाँयें कन्धे पर पीले वस्त्र की झोली लटका कर सव से पहले माता के पास जाकर **'भवति भिक्षां देहि'** (अर्थात् आप मुझे भिक्षा दें) यह वाक्य कहकर भिक्षा ग्रहण करे। भिक्षा लेने के बाद ब्रह्मचारी बटुक **'ॐ स्वस्ति'**

इस प्रकार कहे। क्षत्रिय-कुमार भिक्षा ग्रहण के समय **'भिक्षां देहि भवति'** यह वाक्य कहे। माता के द्वारा दी हुई सभी भिक्षा आचार्य को प्रदान करे। उसी प्रकार अन्य कुटुम्बी जनों (चाचा, चाची, मामा, मामी, बुआ आदि को) से भिक्षा ग्रहण करे। आचार्य द्वारा 'भिक्षा ग्रहण करो' इस प्रकार आज्ञा प्राप्त होने पर अन्य कुटुम्बी जनों की भिक्षा बटुक ग्रहण करे। किन्हीं आचार्यों के मत में भिक्षा ग्रहण के पश्चात्प्रथम वेदी में पूर्णाहुति का विधान है।

**नियमोपदेश**-उसके बाद आचार्य ब्रह्मचारी बटुक को **अधःशायी स्यात्। अक्षारलवण-शी स्यात्। दण्डकृष्णाजिनं च धारणम्। अरण्यात् स्वयं प्रशीर्णाः समिध आहरणम्। सायंप्रातः सन्ध्योपासनपूर्वकं परिसमूहनादि-त्र्यायुषकरणान्तं यथोक्तं कर्म कर्तव्यम्। गुरुशुश्रूषा कर्तव्या। सायं प्रातर्भोजनार्थे जनसन्निधाने वारद्वयं भिक्षाचरणं कर्तव्यम्। मधुमांसाऽशनं न कर्तव्यम्। मज्जनं न कर्तव्यम्।**

**कुशासनोपरि मसूरिकादि उपधानं कृत्वा नोपविशेत्। स्त्रीणां मध्ये अवस्थानं न कर्तव्यम्। अनृतं न वक्तव्यम्। अदत्तं न गृह्णीयात्। स्मृत्यन्तरोक्ता यम-नियमा अनुष्ठेयाः। परिधानवस्त्रं क्षालनं विना न दधीत। भग्नं सुसंल्लग्नितं विकृतं वस्त्रं न दधीत। उदयास्तसमये भास्करावलोकनं न कुर्यात्। शुष्कवदनं परिवादादि वर्जयेत्। पर्युषितमन्नं च न भक्षयेत्। कांस्या-ऽऽयस-वङ्ग-मृत्पात्रे भोजनं तेन पानं च न कुर्यात्। ताम्बूलभक्षणं न कुर्यात्। अभ्यङ्गमक्ष्णोरञ्ज-नमुपानच्छत्रदर्शं च वर्जयेत्।** ब्रह्मचारी के नियम पालन करने का उपदेश दे। भूमि पर शयन करना। खारी एवं चटपटी (चाट, पकौड़ी) आदि वस्तु सेवन न करे। दण्ड एवं मृगचर्म धारण करे। जंगल से स्वयं गिरी हुई समिधा ग्रहण करे। सायंकाल एवं प्रातः समय परिसमूहन लेकर त्र्यायुष पर्यन्त वेदी के समस्त कार्य सम्पादित करे। गुरु की सेवा करे। सायंकाल एवं प्रातः समय अपने भोजन निमित्त गृहस्थ के घर से दो बार भिक्षा माँग ले आवे। मद्य-मांस आदि सेवन न करें जल को उछाल कर स्नान न करे।

कुश के आसन पर रूई के गद्दे आदि बिछाकर न बैठे। स्त्रियों के मध्य न बैठे। मिथ्या भाषण न करे। बिना दिये हुए दूसरे की वस्तु ग्रहण न करे। धर्मशास्त्र के अनुसार यम-नियम-निदिध्यासन आदि नियमों का पालन करे। पहने हुए वस्त्र को दूसरे दिन बिना धोये धारण न करे। फटे, दूसरे वस्त्र से जोड़े (पिंउदा लगे) हुए, और निकृष्ट वस्त्र (बिना कच्छके लुंगी आदि) धारण न करे। उदय और अस्त के समय सूर्य को न देखे। बासी एवं सड़े हुए अन्न भोजन न करे। काँसे, लोहे, राँगे एवं मिट्टी के बरतन में भोजन न

करे तथा भोजन किये हुए पात्र में जल न पीये। पान न खाये। उबटन, आँख में अंजन, जूता, छाता और शीशा का परित्याग करे। इतने नियम ब्रह्मचारी को करना चाहिए।

उस दिन ब्रह्मचारी मौन होकर दिन बितावे। उसके बाद सायंकाल की सन्ध्या कर वेदी की अग्नि में प्रातः कालीन कृत्य के समान पर्युक्षण एवं परिसमूहन कार्य कर मौन का परित्याग करे। (परिसमूहन के वाद अग्नि में सूखी लकड़ी डाल दे) तथा प्रतिदिन सन्ध्या वन्दनादि कार्य (जब तक ब्रह्मचर्य व्रत धारण करे तब तक) नियम पूर्वक करें। अथवा कम से कम तीन दिन तक ब्रह्मचारी ब्रह्मचर्य के नियमों का पालन करें। **कृतस्योपनयनकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं दशसंख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये।**

पुनः हाथ में जल लेकर **कृतस्योपनयन-कर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थम् आचार्याय दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे। भूयसी-दक्षिणां च दातुमहमुत्सृजे।** संकल्प वाक्य पढ़कर भूमि में जल छोड़ दें।

यह श्लोक पढ़कर क्षमा प्रार्थना करें।

**प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्।**
**स्मरणादेव तद्-विष्णोः सम्पूर्ण स्यादिति श्रुतिः।।**

# विवाह संस्कार

ज्योतिषशास्त्रोक्त वर-वरण के शुभ मुहूर्त में, कन्या का भाई या पिता, अपने वन्धु-बान्धवों तथा ब्राह्मणों के साथ वर के घर पर जाकर, वहां पर मण्डप या आँगन में स्वयं पश्चिम मुख बैठकर वर को स्वच्छ आसन पर पूर्वाभिमुख बैठावे। पश्चात् कन्या का भाई (या पिता) और वर दोनों **ॐ केशवाय: नम:, ॐ नारायण नम:, ॐ माधवाय नम:'** यह पढ़कर आचमन एवं दाहिने हाथ की अनामिका अंगुली में कुश-पवित्री धारण कर प्राणायाम करें तथा हाथ में जल लेकर **"ॐ अपवित्र: पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा। य: स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तर: शुचि:।।"** इस मन्त्र से अपने शरीर तथा पूजन-सामग्री पर जल छिड़कें।

बाद में अक्षत एवं पुष्प को लेकर **'ॐ आ नो भद्रा:.'** इत्यादि स्वस्तिवाचक वैदिक मन्त्रों एवं माङ्गलिक श्लोकों को पढ़ें। स्वस्तिवाचन एवं माङ्गलिक श्लोक इस ग्रन्थ के **'सामान्य पूजन विधि'** में दी गई है। तदनुसार पाठ करे।

तदनन्तर कन्या का भाई या पिता दाहिने हाथ में जल, अक्षत, पुष्प, सोपारी और द्रव्य लेकर **'मास-पक्षाद्युच्चार्य, अमुकगोत्र: अमुकशर्माऽहम् अमुकगोत्राया: अमुकनाम्न्या: भगिन्या: (कन्याया वा) करिष्यमाण-विवाह कर्मणि वरपूजनपूर्वकं वरवरणं च करिष्ये। तदङ्गत्वेन कलशस्थापनं पूजनं च करिष्ये।** सङ्कल्प वाक्य पढ़कर वरवरण का संकल्प करे। एवं पुन: जल लेकर **'आदौ निर्विघ्नता-सिद्ध्यर्थ गणेशाऽम्बिकयो: पूजनं करिष्ये** से गणेशाम्बिका के पूजन का संकल्प करे। तत्पश्चात् वर भी दाहिने हाथ में जल, अक्षत, पुष्प एवं द्रव्य को लेकर **'देश-काल-सङ्कीर्तनपूर्वकं अमुकगोत्र: अमुकशर्माऽहं भविष्योद्वाह कर्मणि वरवृत्तिग्रहणं करिष्ये" तदङ्गत्वेन कलशस्थापनं पूजनं च करिष्ये। तत्रादौ निर्विघ्नतसिद्ध्यर्थं। 'गणेशम्बिकयो: पूजनं च करिष्ये'** तक पढ़कर अपने-अपने नाम-गोत्र का उच्चारण कर, क्रमश: वरवृत्तिग्रहण, कलशस्थापन-पूजन और गौरी गणेश पूजन का संकल्प करे। पुन: कन्या का भाई (या पिता) और वर षोडशोपचार से गौरी-गणेशादि देवों का स-विधि पूजन करें। गौरी-गणेश पूजन एवं कलश स्थापन इस पुस्तक के **सामान्य पूजन विधि अध्याय** के अनुसार करायें।

तदनन्तर कन्या का भाई (या पिता) **'ॐ विरोजो दोहोऽसि विराजो दोहमशीय मयि पाद्यायै विराजो दोह:।।** इस मन्त्र से वर के दोनों पैरों को धोवे तथा **युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परि तस्थुष:। रोचन्ते रोचना दिवि।। युञ्जन्त्यस्य काम्या हरी विपक्षसा रथे। शोणा धृष्णू नृवाहसा।।** मन्त्र से वर के ललाट पर रोली या चन्दन लगावे।

**'ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यवप्रिया अधूषत। अस्तोात स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान्विन्द्र ते हरी।।'** मन्त्र से चन्दन के ऊपर अक्षत लगा दे और **'ॐ या आहरज्जमदग्निः श्रद्धायै कामायेन्द्रियाय। सा अहं प्रतिगृह्णामि यशमा च भगेन च।।'** इस मन्त्र से हाथ में माला लेकर **'ॐ यद्यशोऽप्सरसामिन्द्रश्चकार विपुलं पृथु। तेन सङ्ग्रथिताः सुमनस आबध्नामि यशो मयि।।"** इस मन्त्र से वर के गले में माला पहनावे।

वर-पूजन के बाद कन्या का भाई या पिता वर-वरण का द्रव्य अपने हाथ में लेकर **अमुकगोत्रः अमुकशर्माऽहम् अमुक गोत्रायाः अमुकनान्या भगिन्याः (कन्याया वा) करिष्यमाणविवाहकर्मणि एभिर्वरणद्रव्यैर्गन्धाऽक्षत- पुष्पताम्बूल- नारिकेलहरिद्रा-दूर्वा- माङ्गलिकसूत्र-द्रव्य- भाजन- वासोभिरमुकगोत्रममुक- शर्माणं वरं कन्याप्रतिगृहीतृत्वेन त्वामहं वृणे।'** 'संकल्प-वाक्य पढ़कर वर के हाथ में दे दे। वर भी **'वृतोऽस्मि'** या **'द्यौस्त्वा ददातु पृथ्वी त्वा प्रतिगृह्णातु'** कहकर वरण सामग्री को ग्रहण करे। पुनः **'ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।।'** इस मन्त्र को पढ़े। तदनन्तर कन्या का भाई (या पिता) और वर हाथ में जल लेकर **कृतस्य वरवृत्तिकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं तन्मध्ये न्यूनातिरिक्तदोष-परिहारार्थममुकाऽमुक-गोत्रेभ्यो ब्राह्मभ्यो विभज्य यथोत्साहं भूयसीं दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे'**। पढ़कर भूयसी दक्षिणा का संकल्प करे। पुनः वर हाथ में जल लेकर **कृतस्य वरवृत्तिग्रहणकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं यथासङ्ख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये।** तक पढ़कर ब्राह्मण-भोजन का संकल्प करे।

इसके बाद कन्या का भाई (या पिता) और वर हाथ में अक्षत लेकर

**यान्तु देवगणाः सर्वे पूजामादाय मामकीम्।**
**इष्टकाम-समृद्ध्यर्थं पुनरागमनाय च।।**

तक पढ़कर गणपत्यादि स्थापित देवताओं का विसर्जन एवं

**प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्।**
**स्मरणादेव तद्-विष्णोः सम्पूर्णं स्यादिति श्रुतिः।।**
**यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपो-यज्ञ-क्रियादिषु।**
**न्यूनं सम्पूर्णतां यातु सद्यो वन्दे तमच्युतम्।।**

पढ़कर गणपत्यादि स्थापित देवताओं एवं बड़ों को नमस्कार करे। इस प्रकार वर-वरण विधान समाप्त।

## मण्डप-स्थापन-पूजन

अग्नि कोण से आरम्भ कर क्रम से चारों कोण में निम्नलिखित विधि से कन्या के हाथ से चार-चार हाथ दूरी पर चार हरित (हरे) बाँस के खम्भों को गाड़कर सबके बीच में एक सुडौल स्तम्भ एवं हरिस आदि देशचार तथा कुलाचार के अनुसार गाड़े। **ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्।।** इस मन्त्र से खन्ती या खुरपी को लेकर **ॐ इदम् ह ७ रक्षसां ग्रीवा अपि कृन्तामि।।** इस मन्त्र से गड्ढा के ऊपर रेखा करे। **'ॐ मा वो रिषत्खनिता यस्मै चाऽहं खनामि वः। द्विपाच्चतुष्पादस्माकठं. सर्वमस्त्वनातुरम्।।** इस मन्त्र से गड्ढा खोदे। **'ॐ सिञ्चन्ति परिषिञ्चन्त्युत्सिञ्चन्ति पुनन्ति च। सुरायै बभ्रै मदे किन्त्वो वदति किन्त्वः।।** इस मन्त्र से गड्ढे में जल छिड़के।

इसी प्रकार **'ॐ यवोऽसि यवयास्मद्द्वेषो यवयारातीः।।** इस मन्त्र से गड्ढे में यव (जौ) एवं **'ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि। एवा नो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेन च।** इस मन्त्र से चुपचाप दूब, **'ॐ दधिक्राब्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः। सुरभि नो मुखा करत्प्रण आयूंषि तारिषत्** इस मन्त्र से दधि एवं **'ॐ याः फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः। बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व७ हसः।।** इस मन्त्र से गड्ढे में सोपारी छोड़े। तथा **'ॐ हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम'** इस मन्त्र से गड्ढे में द्रव्य छोड़कर **'ॐ उच्छ्रयस्व वनस्पत ऊर्ध्वो मा पाह्यच७ हस आस्य यज्ञस्योदृचः।'** इस मन्त्र से गाड़ने के लिए बाँस को दोनों हाथों से उठावे और **'ॐ ऊर्ध्व ऊ षु ण ऊतये तिष्ठा देवो न सविता। ऊर्ध्वो वाजस्य सनिता यदञ्जिभिर्वाघद्भिर्वि ह्वयामहे।'** इस मन्त्र से गाड़ दे। और **'ॐ स्थिरो भव वीड्वङ्ग आशुर्भव वाज्यर्वन् पृथुर्भव सुषदस्त्वमग्नेः पुरीषवाहणः।'** इस मन्त्र को पढ़कर स्थिर कर दे।

इसके बाद उन स्तम्भों में अग्निकोण से आरम्भकर क्रमशः **'ॐ नन्दिन्यै नमः' नन्दिनीमावाहयामि। 'ॐ नलिन्यै नमः' नलिनीमावाहयामि। ॐ मैत्रायै नमः' मैत्रामावाहयामि। 'ॐ उमायै नमः' उमामावाहयामि। 'ॐ पशुवर्द्धिन्यै नमः' पशुवर्द्धिनीमावाहयामि** तक पढ़कर अक्षत छोड़े। **'ॐ मनो जूति0'** इस से नन्दिन्यादि पाँच मात्रिकाओं की प्रतिष्ठा एवं आवाहन कर एक तन्त्र से षोडशोपचार अथवा पञ्चोपचार पूजन करे।

पूजन करने के बाद हाथ में जल लेकर **'अनया पूजया नन्दिन्यादि मण्डपमातरः प्रीयन्ताम्'** इस वाक्य को पढ़कर भूमि पर जल छिड़क दे। पुनः हाथ में जल लेकर

**'कृतैतत् मण्डपपूजनकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं दश-सङ्ख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये'** तक पढ़कर दश ब्राह्मण भोजन का संकल्प करे। पुनः **प्रमादात् कुर्वतां0 यस्य स्मृत्या0** पढ़ते हुए हाथ जोड़कर मण्डप-मातृकाओं की प्रार्थना करे।

इस प्रकार मण्डप-स्थापन तथा पूजन-विधि समाप्त।

**हरिद्रालेपन**-इसके बाद वर अपने घर में आसन पर पूर्वाभिमुख बैठकर आचमन और प्राणायाम करके **'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा0** इससे अपने ऊपर एवं पूजा-सामग्री के ऊपर जल छिड़के और हाथ में अक्षत, पुष्प लेकर **'आ नो भद्रा0'** इत्यादि एवं **'सुमुखचैकदन्तश्च'** मङ्गल श्लोकों को पढ़े। पुनः हाथ में अक्षत लेकर- **'देशकाल-सङ्कीर्तन पुरस्सरममुकगोत्रोऽमुकशर्माऽहं मम विवाहङ्गभूतं हरिद्रालेपनं करिष्ये'**। पढ़कर हरिद्रा लेपन का संकल्प करे।

इसी प्रकार कन्या भी, अपने घर पर मण्डप में बैठकर आचमन, प्राणायाम एवं शरीर प्रोक्षण कर, हाथ में जल, अक्षत लेकर **'देशकालौ सङ्कीर्त्य अमुक-गोत्र-अमुकनाम्नी कन्याऽहं स्वकीय-विवाहङ्गभूतं हरिद्रालेपनं करिष्ये।'** पढ़कर संकल्प करे। तथा पुनः दोनों हाथ में जल, अक्षत लेकर **'तदङ्गत्वेन कलशस्थानं पूजनं च करिष्ये। तत्रादौ 'निर्विघ्नतासिद्ध्यर्थं गणेशऽम्बिकयोः पूजनमहं करिष्ये।'** इस वाक्य को पढ़कर गणेशादि देवों का पूर्वोक्त प्रकार से पूजन करके नीचे लिखे अनुसार हरिद्रालेपन करे।

**'ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि। एवा नो दूर्वे प्रतनु सहस्त्रेण शतेन च।।'** मन्त्र से पात्र आदि में रखे (सरसो) तेल मिश्रित हरिद्रा को दूर्वा से उठाकर गणेशादि देवताओं से स्पर्श कराकर लेपन करे। **'ॐ युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परि तस्थुषः। रोचन्ते रोचना दिवि।। युञ्जन्त्यस्य काम्या हरी विपक्षसा रथे। शोणा धृष्णूनृवाहसा।।'** इस मन्त्र से ललाट में रोली लगावे। **'ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान्विन्द्र ते हरी।।'** इस मन्त्र द्वारा अक्षत लगा दे, और **'ॐ यदाबध्नन् दाक्षायणाहिरण्य७ शतानीकाय सुमनस्यमानाः। तन्म आबध्नामि शतशारदायायुष्मान् जरदष्टिर्यथासम्।।'** इससे अपने अपने देशाचार के अनुसार कङ्कण अथवा मौली वर के दक्षिण हाथ में और कन्या के वाम हाथ में बाँधे।

इसके पश्चात् हाथ में जल लेकर **कृतैतद्-हरिद्रालेपनकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थमाचार्याय मनसेप्सितां दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे'** तक संकल्प-वाक्य पढ़कर आचार्य की दक्षिणा का संकल्प करे। पुनः हाथ में जल लेकर **'हरिद्रालेपने कर्मणि न्यूनातिरिक्त-दोष-परिहारार्थं नाना नामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो विभज्य,**

**भूयसी दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे।'** इस संकल्प-वाक्य को पढ़कर भूयसी दक्षिण का तथा पुनः हाथ में जल लेकर **'कृतैतद्-हरिद्रालेपनकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं दशसङ्ख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये'** से दस ब्राह्मण भोजन का संकल्प करें तथा **प्रमादात् कुर्वतां0। यस्य स्मृत्या0** पढ़कर प्रणाम करे।

**मातृका-पूजन (पञ्चाङ्ग पूजन)**-वर और कन्या के पिता अपने-अपने घर में पूर्व मुख बैठकर आचमन एवं प्राणायाम कर **'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा0'** इस मन्त्र से अपने शरीर और पूजन-सामग्री की शुद्धि करके हाथ में गन्ध, अक्षत एवं पुष्प लेकर पहले **'आ नो भद्रा0'** इत्यादि स्वस्तिवाचन मन्त्रों तथा **'समुखश्चैकदन्तश्च'** इत्यादि मङ्ल-श्लोकों को पढ़े। पश्चात् जल, अक्षत और द्रव्य लेकर **'अमुकगोत्रः अमुकशर्मासपत्नीकोऽहं स्वकीयपुत्रस्य विवाहाङ्गभूतं (अथवा स्वकीय-कन्यायाः विवाहाङ्गभूतं) स्वस्तिपुण्याहवाचनं, मातृकापूजनं, वसोर्द्धारापूजनम्, आयुष्यमन्त्रजपं, साङ्कल्पिकविधिना नान्दीश्राद्धम्, आचार्यादिवरणं च करिष्ये।'** पढ़कर मातृका-पूजन आदि का संकल्प करे।

पुनः हाथ में जल लेकर **'निर्विघ्नता-सिद्ध्यर्थं गणेशम्बिकयोः पूजनमहं करिष्ये'** यह पढ़कर गणेश-पूजन का संकल्प करे। तदनन्तर ग्रहपूजन से लेकर पुण्याहवाचन पर्यन्त कर्म करे। उपर्युक्त समस्त पूजन इस ग्रन्थ के **सामान्य पूजन विधि** शीर्षक में दिया है।

**मातृभाण्डस्थापन एवं पूजन**-एक चार छिद्र वाले नये चूल्हे पर चार भाण्डों को स्थापित कर, उन चारों को तण्डुल (चावल) और गुड़ से भर दे। इसी को मातृभाण्ड कहते हैं। यह देशाचार के अनुसार होता है।

**अपने पितरों का आवहान**-इसके बाद किसी पात्र में पान का पत्ता रखकर अक्षत-पुंज (ढेरी) के ऊपर सोपारी रखकर, अपने पितरों का आवाहन कर किसी दूसरे पात्र से ढंक कर, उड़द की पिट्ठी ले उसके छिद्रों को मूँद कर रख दे। उसी प्रकार सम्पुटित दूसरे पात्र में भी पूर्वोक्त रीति से वायु आदि देवताओं का आवाहन करके पात्र से ढँक कर, उसके छिद्रों को उड़द की पिट्ठी से ढँक कर रख दे। एवं सिन्दूर, लेपन द्वारा लेप कर अच्छी तरह उसे सुशोभित कर उस पात्र को हाथ में लेकर कोहबर में जाये।

**द्वारमातृकाओं का पूजन**- कोहबर के दरवाजे के दक्षिण भाग में जयन्ती आदि तीन देवियों को कुंकुम आदि से बनावे और द्वार के वाम भाग में आनन्द-वर्धिनी आदि दो देवियों को बनावे।

इसके बाद द्वार के दक्षिण तरफ **1. ॐ जयन्त्यै नमः, जयन्तीमावाहयामि।' 2. 'ॐ मङ्गलायै नमः, मङ्गलामावहयामि।' 3. 'ॐ पिङ्गलायै नमः,**

**पिङ्गलामावाहयामि।'** तक पढ़कर इन देवियों का पञ्चोपचार से पूजन करे। पुनः इसी प्रकार द्वार के वाम भाग में भी **ॐ आनन्दवर्द्धिन्यै नमः, आनन्दवर्द्धिनीमावाहयामि'। 'ॐ महाकाल्यै नमः, महाकालीमावाहयामि** पढ़कर आवाहन पूर्वक पूजन करे।

**द्वारपूजा**-कन्या के द्वार पर बारात पहुंचने पर सवारी से उतर कर वर पूर्वाभिमुख और कन्या का पिता पश्चिमाभिमुख आसन पर बैठ जाय। आचमन एवं प्राणायाम कर दोनों **'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा0'** इस मन्त्र से अपने ऊपर तथा पूजन-सामग्री के ऊपर जल छिड़कें। तथा दोनों ही हाथ में अक्षत और पुष्प लेकर **'ॐ आ नो भद्रा0'** इत्यादि स्वस्ति वाचन मन्त्रों तथा माङ्गलिक मन्त्रों को पढ़ें।

इसके पश्चात् कन्या का पिता दाहिने हाथ में जल अक्षत एवं द्रव्य लेकर **'अमुकगोत्रः अमुकनामाऽहम् अमुकगोत्रायाः अमुकनाम्न्याः कन्याया विवाहाङ्गभूतं द्वारमागतस्य सुपूजितस्य वरस्य अर्चनं करिष्ये।'** हाथ में पुनः जल लेकर **'गणेशम्बिका-पूजनपूर्वकं कलशस्थापनं तत्पूजनं च करिष्ये।'** तक कहकर भूमि पर जल को छोड़ दे।

तदनन्तर पूजन-सामग्री द्वारा पूर्वोक्त प्रकार से गणपत्यादि पूजन पूर्वक कलश-स्थापन एवं पूजन करे।

इसके पश्चात् निम्नलिखित प्रकार से वर का पूजन करे। सर्व-प्रथम **'ॐ विराजो दोहोऽसि विराजो दोहमशीय मयि पाद्यायै विराजो दोहः।।'** इस मन्त्र को पढ़कर वर का दाहिना पैर धोकर **'ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्। ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्।।'** इस मन्त्र से वर के ललाट में रोरी एवं **ॐ अक्षन्नमी मदन्त ह्यव प्रिया अधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान्विन्द्र ते हरी।।'** इस मन्त्र से अक्षत और **'ॐ या आहरज्जमदग्निः श्रद्धायै कामायेन्द्रियाय। सा अहं प्रतिगृह्णामि यशसा च भगेन च।।'** इस मन्त्र से वर के गले में माला पहनावे।

पुनः हाथ में जल लेकर **'कृतैतत् वरपूजनकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं मनसोष्टिां दक्षिणाममुकगोत्राय अमुकशर्मणे वराय तुभ्यमहं सम्प्रददे।** पढ़कर वर के दाहिने हाथ में जल एवं द्रव्य-दक्षिणा प्रदान करे।

इसके बाद पुनः हाथ में जल लेकर, **'कृतैतत् वरपूजनकर्मणः साङ्तासिद्ध्यर्थं तन्मध्ये न्यूनातिरिक्तदोष-परिहारार्थं नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो विभज्य भूयसी दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे।'** पढ़कर भूयसी दक्षिणा का संकल्प कर उपस्थित सभी ब्राह्मणों को भूयसी दक्षिणा प्रदान करे।

अनन्तर हाथ में अक्षत लेकर **यान्तु देवगणाः0** श्लोक पढ़कर गणपत्यादि सभी देवों पर अक्षत छींटकर विसर्जन करे। तदनन्तर **प्रमादात् कुर्वतां0। यस्य स्मृत्या0** श्लोक पढ़कर सभी देवताओं को प्रणाम करे। इस प्रकार द्वारपूजन समाप्त।

## विवाह-विधान

वर पक्ष की ओर से वस्त्र, आभूषण आदि समस्त देय वस्तु को लाकर **'ॐ मनोजूति0** मन्त्र पढ़कर उन सभी वस्तुओं पर अक्षत छिड़के और उनको गणेशादि देवों का स्पर्श कराकर नाउन द्वारा कोहबर में भिजवा दे।

तत्पश्चात् कन्या को मण्डप में लाकर एवं उसके हाथ में जल देकर **देशकालौ सङ्कीर्त्य अमुकगोत्रयाः अमुकनाम्न्याः कन्यायाः स्वकीय-विवाहङ्गभूतं गणेश-ॐ कार-लक्ष्मी-कुबेराणां यथोपचारेण पूजनमहं करिष्ये।'** इस प्रकार संकल्प कर **ॐ गणेशाय नमः, गणेशमावाहयामि। ॐ काराय नमः, ॐ कारमावाहयामि। ॐ लक्ष्म्यै नमः, लक्ष्मीमावाहयामि। ॐ कुबेराय नमः, कुबेरमावाहयामि।'** तक पढ़कर गणेश आदि से लेकर कुबेर तक सभी देवताओं का पूजन कन्या द्वारा करावे।

**शालाविधान** अर्थात् **वर के जूते का परित्याग**

इसके पश्चात् वर का बड़ा भाई कन्या के हाथ में अंजलि से पांच बार अक्षत एवं फल देकर तागपाट पहना दे और हाथ में अक्षत लेकर **'ॐ दीर्घायुस्त ओषधे खनिता यस्मै च त्वा खनाम्यहम्। अथो त्वं दीर्घायुर्भूत्वा शतवल्शाभिरोहतात्।।'** पर्यन्त मन्त्र पढ़कर कन्या के मस्तक पर आशीर्वाद रूप में छिड़के। उसके बाद कन्या कोहबर में जाये।

कन्या के कोहबर में चले जाने के बाद वर अपने हाथ में चौमुखा दीपक लेकर मण्डप के पास आवे। उसके बाद कन्या का पिता उसके हाथ से दीपक को लेकर मण्डप में रख दे।

अनन्तर कन्या का पिता अक्षत लेकर **'अथ वरमाह उपनहौ उपमुञ्चतु अग्नौ हविर्देयो घृतकुम्भप्रवेशः। तत्र स्थितो वरहोम्यः दूरेधताद् विसम्भ्रमः तस्माद्-वरमाह उपानहौ उपमुञ्चते। ॐ अथ वाराह्य उपानहौ उपमुञ्चते। अग्नौह वै देवा घृतकुम्भं प्रवेशयाञ्चक्रुस्ततो वराहः सम्बभूव तस्माद्वराहो गावः सञ्जानते ह्यमेद्यैतदशमभिसञ्जाते स्वमेवै तत्पशूनामेहो तत्प्रतिष्ठन्ति तस्माद्वाराह्य उपानहौ उपमुञ्चते।।** तक मंत्र पढ़कर वर के उपानह पर अक्षत छिड़क कर जूतों को निकलवा दे।

तत्पश्चात् पीढ़े पर पांच जगह अक्षत की ढेरी रखकर दाता और वर दोनों ही पीढ़े को पकड़कर मण्डप-स्थित गणेशादि देवताओं एवं कलश का स्पर्श करावे।

अनन्तर **'ॐ षडर्घ्या भवन्त्याचार्य ऋत्विग्-वैवाह्यौ राजा प्रियः स्नातक इति प्रतिसंवत्सरा नर्हयेयुर्यक्ष्यमाणास्तृत्विज आसनमाहार्याह।'** पढ़कर आसन के पीछे खड़े वर के प्रति कन्या का पिता **'ॐ साधु भवानास्ताम् अर्चयिष्यामो भवन्तम्।** इस प्रकार कहे। तथा वर **'अर्चय'** ऐसा कहे।

तदनन्तर कन्या का पिता वर का दाहिना हाथ पकड़कर उसको पीढ़े पर बैठावे और स्वयं भी अपने आसन पर बैठ जाये। पश्चात् कन्या का पिता आचमन और प्राणायाम करके हाथ में अक्षत, जल लेकर संकल्प करें **"देशकालौ सङ्कीर्त्य, अमुकगोत्रः अमुकशर्माऽम् अमुकगोत्रायाः अमुकनाम्न्याः कन्याया अद्य विवाहं करिष्ये। तत्र गृहागताय स्नातकाय वराय कन्यादानाङ्गभूतं मधुपर्क च करिष्ये।"** तत्पश्चात् प्रथम विष्टर लेकर **'ॐ विष्टरो विष्टरो विष्टरः'** ऐसा पुरोहित के कहने पर कन्या का पिता **'विष्टरः प्रतिगृह्यताम्'** इस प्रकार वर से कहे। वर भी **'ॐ विष्टरं प्रतिगृह्णामि'** ऐसा कहे। और दाता के हाथ से कुशरूप विष्टर को लेकर **'ॐ वर्ष्मोऽस्मि समानानामुद्यतामिव सूर्यः। इमं तमभितिष्ठामि यो मा कश्चाभिदासति।।'** मन्त्र पढ़कर उसे पीढ़े पर उत्तराग्र रखकर वर बैठ जाये।

अनन्तर दाता अञ्जलि में पाद्यपात्र लेकर **'पाद्यं पाद्यं पाद्यं प्रतिगृह्यताम्'** इस प्रकार कहे। वर भी, **'पाद्यं प्रतिगृह्णामि'** ऐसा कहकर दाता के अञ्जलि से पाद्यपात्र को लेकर **'ॐ विराजो दोहोऽसि विराजो दोहमशीय मयि पाद्यायै विराजो दोहः।।'** मन्त्र पढ़कर अपने दाहिने पैर को धोये। यदि ब्राह्मण हो तो पहले दाहिने चरण में, बाद में बायें पैर में जल स्पर्श करें। और क्षत्रिय आदि हों तो पहले बायें पैर और पश्चात् दाहिने पैर पर स्वयं जल छोड़े।

इसके बाद कन्या का पिता भी, **'ॐ विराजो दोहोऽसि'**, इस मन्त्र को पढ़कर वर का पाद प्रक्षालन करे (धोवे) और **'ॐ युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परि तस्थुषः। रोचन्ते रोचना दिवि। युञ्जन्त्यस्य काम्या हरी विपक्षसा रथे। शोणा धृष्णू नृवाहसा।।'** मन्त्र एवं

**'कस्तूरीतिलकं ललाटपटले वक्षस्थले कौस्तुभम्।
नासाग्रे वरमौक्तिकं करतले वेणुः करे कङ्कणम्।।1।।
सर्वाङ्गे हरिचन्दनं सुललितं कण्ठे च मुक्तावली।
गोपस्त्रीपरिवेष्टितो विजयते गोपालचूडामणिः।।2।।'**

श्लोक को पढ़कर वर के ललाट में चन्दन लगाये।

**'ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यवप्रिया अधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्टया मती योजनान्विन्द्र ते हरी।।'** मन्त्र पढ़कर अक्षत लगाये तथा **'ॐ या आहरज्जमदग्निः श्रद्धायै मेधायै कामायेन्द्रियाय। ता अहं प्रतिगृह्णामि यशसा च भगेन च।।'** मन्त्र पढ़कर पुष्प-माला हाथ में लेकर **'ॐ यद्यशोऽप्सरसामिन्द्रश्चकार विपुलं पृथु। तेन संग्रथिताः सुमनस आबध्नामि यशो मयि।।'** मन्त्र पढ़कर वर के गले में माला पहना दे।

पुनः वर अमन्त्रक द्वितीय विष्टर को लेकर पीढे के ऊपर उत्तराग्र रखे। इसके बाद दाता दूर्वा, अक्षत, फल, पुष्प एवं चन्दन सहित अर्घ्यपात्र अपने हाथ में लेकर **'ॐ अर्घोऽर्घोऽर्घः प्रतिगृह्यताम्'** ऐसा कहे। वर भी, **'अर्घं प्रतिगृह्णामि'** ऐसा कहकर दाता के हाथ से अर्घ्य पात्र लेकर **'ॐ आपःस्थ युष्माभिः सर्वान् कामानवाप्नवानि।।'** से अर्घ्यस्थ अक्षत को अपने शिर पर छोड़कर **'ॐ समुद्रं वः प्रहिणोमि स्वां योनिमभिगच्छत। अरिष्टाऽस्माकं वीरा मा पराऽसेचिं मत्पयः।।'** मन्त्र पढ़कर अर्घ्यपात्रस्थ जल को ईशान कोण की ओर छोड़ दे।

पश्चात दाता आचमनी से जल लेकर, **'आचमनीयमाचमनीयमाचमनीयं प्रतिगृह्यताम्'** इस प्रकार कहे। वर भी **'आचमनीयं प्रतिगृह्णामि'** ऐसा कहकर दाता के हाथ से उसको लेकर **'आमाऽगन्यशसा सठं. सृज वर्चसा। तं मा कुरु प्रियं प्रजानामधिपतिं पशूनामरिष्टिं तनूनाम्।।'** मन्त्र पढ़कर एक बार आचमन करे और दो बार बिना मन्त्र के आचमन करे।

तदनन्तर दाता कांसे की कटोरी में दधि, मधु एवं घृत को रखकर उसे दूसरी कटोरी से ढंक कर तीन बार मधुपर्को मधुपर्को **'मधुपर्कः.'** ऐसा कहते हुए **'मधुपर्कः प्रति गृह्यताम्,** ऐसा कहे। वर भी, **'मधुपर्कः प्रतिगृह्णामि'** ऐसा कहकर **'ॐ मित्रस्य त्वा चक्षुषा प्रतीक्षे'** ऐसा पढ़कर दाता के हाथ में रखे हुए उस मधुपर्क का निरीक्षण करे। और **'ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यां प्रतिगृह्णामि।'** पढ़कर यजमान के हाथ से उस मधुपर्क को, दोनों हाथों में लेकर पुनः उसको बायें हाथ में रखकर **'ॐ नमः श्यावास्यायान्नशने यत्त आबिद्धं तत्ते निष्कृन्तामि।'** पढ़कर अनामिका अंगुलि से तीन बार आलोडन कर पुनः अनामिका और अंगुष्ठ से उस मधुपर्क का कुछ भाग पृथ्वी पर छिड़क दे, पुनः उसी प्रकार पूर्वोक्त मन्त्र से दो बार पृथ्वी पर छिड़के। तत्पश्चात् **यन्मधुनो मधव्यं परमठं. रूपमन्नाद्यम्। तेनाऽहं मधुनोमधव्येनपरमेण रूपेणाऽन्नाद्येन परमोमधव्योऽन्नादोऽसानि।।'** पर्यंत मन्त्र तीन बार पढ़कर उक्त मधुपर्क का तीन बार प्राशन करे। पश्चात् उस मधुपर्क को निर्जन अथवा कलश और वर के मध्य में रख दे।

पुनः वर दो बार आचमन कर **'ॐ वाङ्मऽआस्येऽतु'** पढ़कर पांचो अंगुलि से मुख का, **'ॐ नसोर्मे प्राणोऽस्तु'** कहकर कानी अंगुलि के बगल बाली अंगुलि एवं अंगुष्ठ से नासिका का, उसी प्रकार, **'ॐ अक्ष्णोर्मे चक्षुरस्तु'** ऐसा पढ़कर अनामिका अंगुष्ठ से दोनो नेत्रों का, **'ॐ कर्णयोर्मे श्रोत्रमस्तु'** पढ़कर दाहिने हाथ से दानों कानों का तथा **'ॐ बाह्वोर्मे बलमस्तु'** से दोनों हाथों द्वारा भुजाओं एवं **'ॐ ऊर्बोर्मे ओजोऽस्तु'** से दोनों घुटनों का तथा **'ॐ अरिष्टानि मेऽङ्गानि तनूस्तन्वा मे सह सन्तु'** पढ़कर दोनों हाथों से समस्त अपने अङ्ग का स्पर्श करे।

इसके बाद दाता दोनों हाथों से कुशा लेकर **'ॐ गौर्गौर्गौः'** इस प्रकार कहे। वर **'माता रुद्राणां दुहिता वसूना ७, स्वसाऽऽदित्यानाममृतस्य नाभिः। प्र नु वोचं चिकितुषे जनाय मा गामनागादितुं बधिष्ट।।'** मन्त्र पढ़कर **'मम चाऽमुकशर्मणो यजमानस्योभयोः पाप्मा हतः'** पढ़कर अनामिका अंगुलि से उस कुशा को तोड़ दे। **'ॐ उत्सृजत तृणान्यत्तु'** ऐसा कहकर उस कुशा को फेंक दे।

अनन्तर वर हाथ में जल लेकर **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, अमुकगोत्रः अमुकशर्माऽहम् अस्मिन् विवाहकर्मणि पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं योजकनामाऽग्निस्थापनं करिष्ये।'** पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे। पुनः पञ्चभूसंस्कार पूर्वक अग्निस्थापन करे, जो इस प्रकार है–

एक हाथ की चौकोनी बेदी बनाकर, उसको कुशा से परिमार्जन कर, उस कुशा को ईशान कोण में फेंककर जल मिश्रित गोबर से लीपकर, स्त्रुवा के मूल भाग से उस वेदी पर तीन रेखा कर, उस उभरी हुई मृत्तिका को अनामिका अंगुष्ठ द्वारा हटाकर, पुनः जल छिड़कर कांस्यपात्र में अग्नि रखकर **'ॐ अग्निं दूतं पुरो दधे हव्यवाहमुपब्रुवे। देवाँ 2।। आसादयादिह।।'** मन्त्र पढ़कर वेदी पर अपने सम्मुख अग्नि स्थापन करे।

## कन्यापूजनम्

तदनन्तर वर अपने हाथ में जल लेकर **'अमुकगोत्रः अमुकशर्माऽहम् अस्मिन् पुण्याहे धर्माऽर्थ-काम-प्रजा-सन्तत्यर्थं दारपरिग्रहणं करिष्ये'** पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे तथा कोहबर से कन्या को मण्डप में लाकर दाता वर को चार वस्त्र प्रदान करे। उन वस्त्रों में से वर कन्या को दो वस्त्र देकर, शेष दो वस्त्र स्वयं धारण करे।

तत्पश्चात् दाता गन्ध, पुष्प, अक्षत आदि लेकर कन्या का पूजन करे। **'ॐ जरां गच्छ परिधत्स्व वासो भवाऽऽकृष्टीनामभिशस्तिपावा। शतं च जीव शरदः सुवर्चा रयिं च पुत्राननु संव्ययस्वाऽऽयुष्मतीदं परिधत्स्व वासः'** तक मन्त्र पढ़कर कन्या वस्त्र धारण करे। **'ॐ या ऽकृतन्नवयन् याऽअतन्वत। याश्च देवीस्तन्तूनभितो ततन्थ। तास्त्वा देवीजरसे संव्ययस्वाऽऽयुष्मतीदं परिधत्स्व वासः।।'** पढ़कर

कन्या उत्तरीय वस्त्र (ओढ़नी) धारण करे। तदनन्तर वर भी **'ॐ परिधास्यै यशोधास्यै दीर्घायुत्वाय जरदष्टिरस्मि। शतं च जीवामि शरदः पुरूर्चीं रायस्पोषमभि संव्ययिष्ये।।'** मन्त्र उच्चारण कर स्वयं वस्त्र धारण करे।

तदनन्तर आचमन कर **'ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्र्चं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।।'** पढ़कर यज्ञोपवीत धारण कर, पुनः आचमन कर **'ॐ यशसा मा द्यावापृथिवी यशसेन्द्रावृहस्पतिः। यशो भगश्च माऽविदद्यशो मा प्रतिपद्यताम्।।'** मन्त्रोच्चारण कर वर स्वयं उत्तरीय वस्त्र (दुपट्टा) धारण करे। पुनः वर और कन्या दोनों दो-दो बार आचमन करें।

तत्पश्चात् **'ॐ समञ्जन्तु विश्वेदेवाः समापो हृदयानि नौ। सं मातरिश्वा सन्धाता समुद्रेष्ट्री दधातु नौ।।'** मन्त्र पढ़कर वर और कन्या परस्पर एक दूसरे की ओर देखें। पश्चात् दाता और उसकी पत्नी का गठबन्धन करें।

## गोत्रोच्चार

पश्चात् दोनों पक्ष के ब्राह्मण पुरोहित वर-कन्या का गोत्रोच्चार करें। वह इस प्रकार है-एक-एक दोनिया में द्रव्य या चावल भरकर वर और कन्या के हाथ में रखकर सर्वप्रथम **ॐ गणानां त्वा गणपति ꣳ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ꣳ हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ꣳ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम्।।** वैदिक मन्त्र तथा **गौरीनन्दन-गौरवर्णवदनः श्रृङ्गारलम्बोदरः सिन्दूरार्चित-दिग्गजेन्द्र-वदनः पादौ रणन्नूपुरौ। कर्णौ लम्ब-विलम्ब-गण्ड-विमलौ कण्ठे च मुक्तावली, श्रीविघ्नेश्वर-विघ्न-भञ्जनकरो कुर्यात् सदा मङ्गलम्।।1।।** आदि माङ्गलिक श्लोकों को पढ़कर **अस्मिन् दिवसे वा अस्यां रात्रवस्मिन् मङ्गल-मण्डपाभ्यन्तरे स्वस्ति-श्रीमद्विविध-विद्या-विचार-चातुरी-विनिर्जित-सकलवादि-वृन्दोपरि-विराजमान-पद-पदार्थ-साहित्य-रचनामृतायमान- काव्यकौतुक-चमत्कार-परिणत-निसर्ग- सुन्दर-सारस्वत-सहजानुभाव-गुणनिकर-गुम्फितयशः सुरभीकृतमङ्गलमण्डपस्य स्वस्ति-श्रीमतः शुक्लयजुर्वेदान्तर्गत-वाजसनेय-माध्यन्दिनीशाखाध्यायिनः अमुकगोत्रस्या-ऽमुकप्रवरस्या-ऽमुकशर्मणः प्रपौत्रः, एवं शुक्लयजुर्वेदा0 शर्मणः पौत्रः, तथा शुक्लयजु0 शर्मणः पुत्रः, प्रयतपाणिः शरणं प्रपद्ये, स्वस्ति संवादेषूभयोर्वृद्धिः, वरकन्ययोर्मङ्गलमास्तां वरश्चिरञ्जीवी भवतात्, कन्या च सावित्री भूयात्"** इति वरपक्षे प्रथम-शाखोच्चारः।।1।।

**ॐ पुनस्त्वाऽऽदित्या रुद्रा वसवः समिन्धतां पुनर्ब्रह्माणो वसुनीथ यज्ञैः। घृतेन त्वं तन्वं वर्द्धयस्व सत्याः सन्तु यजमानस्य कामाः।। ईशानो गिरिशो**

मृडः पशुपतिः शूली शिवः शङ्करो, भूतेशः प्रमथाधिपः स्मरहरो मृत्युञ्जयो धूर्जटिः। श्रीकण्ठो वृषभध्वजो हरभवो गङ्गाधरस्त्र्यम्बकः, श्रीरुद्रः सुरवृन्द-वन्दितपदः कुर्यात् सदा मङ्गलम्।। अस्मिन् दिवसे वा अस्यां रात्रवस्मिन् मङ्गल-मण्डपाभ्यन्तरे स्वस्तिश्रीमद्विविध-विद्यालङ्कार-शरद्विमल-रोहिणी-रमण-रमणीयोदार-सुन्दर-दामोदर-पाद-मकरन्द- वृन्द-शेखर-प्रचण्डाखण्ड-मण्डल-पूर्णपूरेन्दुनन्दन-चरणकमल-भक्तितदुपरि-महानुभाव-सकल-विद्याविनीत-निजकुलकमल-कलिका-प्रकाशनैकभास्कर-सदाचार-सच्चरित-सकल-सत्प्रतिष्ठा- श्रेष्ठ-विशिष्ट- वरिष्ठस्य स्वस्ति-श्रीमतः शुक्लयजुर्वेदान्तर्गतवाजसनेय-माध्यन्दिनीयशाखाऽध्येतुः अमुकगोत्रस्या-ऽमुकप्रवरस्याऽमुक शर्मणः प्रपौत्री, शुक्लयजुर्वेदान्त-र्गतवाज0 शर्मणः पौत्री, शुक्लयजुर्वेदानतर्गतवाज0 शर्मणः पुत्री, प्रयतपाणिः शरणं प्रपद्ये स्वस्ति संवादेषूभयोर्वृद्धिर्वर-कन्ययोर्मङ्गलमास्तां वरश्चिरञ्जीवी भवतात् कन्या च सावित्री भूयात्। इति कन्यापक्षे प्रथम-शाखोच्चारः।।1।।

एवं द्विरपरं वर-कन्यापक्षे च पठेत्। मङ्गलमन्त्र-श्लोकाश्च-ॐ यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ब्रह्म राजन्याभ्या७ शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च। प्रियो देवानां दक्षिणायै दातुरिह भूयासमयं मे कामः समृद्ध्यतामुप मादो नमतु।। गौरी श्रीरदितिश्च कद्रु सुभगाः भूतिः सुपर्णा शुभा, सावित्री तु सरस्वती वसुमती सत्यव्रताऽरुन्धती। स्वाहा जाम्बवती च रुक्मभगिनी दुःस्वप्न-विध्वंसिनी, बेला चाऽम्बुनिधेः स-मीन-मकराः कुर्वन्तु वो मङ्गलम्।। 'अस्मिन् दिवसे.' इत्यारम्भ 'कन्या च सावित्री भूयात्' इति पर्यन्तं पठेत्। इति वरपक्षे द्वितीय-शाखोच्चारः।।2।।

ॐ आयुष्यं वर्चस्य७, रायस्पोषमौद्भिदम्। इद७, हिरण्यं वर्चस्व जैत्रायाऽऽविशतादु माम्।। नेत्राणां त्रितयं शिवं पशुपतेरग्नित्रयं पावनं, यद्वद्-विष्णुपदत्रयं त्रिभुवने ख्यातं च रामत्रयम्। गङ्गावाहपथत्रयं सुविमलं देवत्रयं त्रिस्वरं सन्ध्यानां त्रितयं द्विजैरभिहितं कुर्वन्तु वो मङ्गलम्।। 'अस्मिन् दिवसे.' इत्यारम्भ 'कन्या च सावित्री भूयात्' इत्यन्तं पठेत्। इति कन्यापक्षे द्वितीयशाखेच्चारः।।2।।

ॐ यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति। दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु।। अश्वत्थो वटवृक्षचन्दनतरुर्मन्दार-कल्पद्रुमौ, जम्बू-निम्ब-कदम्ब-चूत-सरला वृक्षाश्च ये क्षीरिणः। सर्वे ते फलमिश्रिताः प्रतिदिनं विभ्राजिता सर्वतो, रम्यं चैत्ररथं स-नन्दनवनं कुर्वन्तु

**वो मङ्गलम्।। 'अस्मिन् दिवसे.' इत्यारम्भ, 'कन्या च सावित्री भूयात्' इति पर्यन्तं पठेत्।** इति वरपक्षे तृतीय-शाखोच्चारः।।3।।

**ॐ ब्रह्म यज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेन आवः। स बुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाः शतश्च योनिमसतश्च विवः।। ब्रह्मा वेदपतिः शिवः पशुपतिः सूर्यश्च चक्षुष्पतिः, शुक्रो देवपतिर्यमः पितृपतिः स्कन्दश्च सेनापतिः। यक्षो वित्तपतिर्हरिश्च जगतां वायुः पतिः प्राणिनाम्, अन्ये ये पतयो वसन्ति सततं कुर्वन्तु वो मङ्गलम्'।।**

**'अस्मिन् दिवसे.' इत्यारभ्य, 'कन्या च सावित्री भूयात्' इत्यन्तं पठेत्।** इति कन्यापक्षे तृतीय-शाखोच्चारः।।3।।

सस्वर सुन्दर ढङ्ग से उच्चारण कर गोत्रोच्चार करें।

## कन्यादानम्

तदनन्तर कन्या का पिता या भाई शंख स्थित दूर्वा, अक्षत, पुष्प, फल, चन्दन एवं जल लेकर वर के दाहिने हाथ पर कन्या का दाहिना हाथ रखकर, देश-काल का उच्चारण कर **अमुकगोत्रः अमुकशर्मा, सपत्नीकोऽहम् अस्याः कन्यायाः अनेन वरेण धर्म-प्रजया उभयोर्वंश-वृद्ध्यर्थम्, एवं मम समस्त-पितृणां निरतिशयानन्द-ब्रह्मलोकावाप्त्यादि-कन्यादान-कल्पोक्तफल-सिद्ध्यर्थमनेन वरेणाऽस्यां कन्यायामुत्पादयिष्यमाण-सन्तत्या दशपूर्वान् दशापरान् मां चैकविंशतिपुरुषानुद्धर्तुकामः श्रीलक्ष्मीनारायणप्रीतये च ब्राह्मविवाहविधिना कन्यादानमहं करिष्ये'।** संकल्प बोलकर भूमि पर जल छोड़ दे। उसके बाद दाता **'कन्यां कनक-सम्पन्नां कनकाभरणैर्युताम्। दास्यामि विष्णवे तुभ्यंब्रह्मलोकजिगीषया।।1।। विश्वम्भरः सर्वभूताः साक्षिण्यः सर्वदेवताः। इमां कन्यां प्रदास्यामि पितृणां तारणाय च।।2।।**

श्लोक पढ़कर कन्या की प्रार्थना करे।

कन्यादान का प्रधान संकल्प-दाता दाहिने हाथ में जल, गन्ध, पुष्प और तुलसीदल लेकर **'ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः श्री मद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य अद्य श्रीब्रह्मणोऽह्नि द्वितीयप्रहरार्द्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे जम्बूद्वीपे भूर्लोके भारतवर्षे भरतखण्डे आर्यावर्त्तैक-देशान्तर्गताऽमुकक्षेत्रे भागीरथ्या अमुकभागे अमुकसंवत्सरे अमुकायने श्रीसूर्ये अमुकऋतौ अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे, अमुकगोत्रस्याऽमुकप्रवरस्य शुक्लयजुर्वेदान्तर्गत-वाजसनेय-**

**माध्यन्दिनीय-शाखाध्यायिनोऽमुकशर्मणः प्रपौत्रय, अमुकगोत्रस्याऽमुकप्रवरस्य शुक्लयजुर्वेदान्तर्गत-वाजसनेय-माध्यन्दिनीय शाखाध्यायिनोऽमुकशर्मणः पौत्राय, अमुकगोत्रस्याऽमुकप्रवरस्य शुक्लयजुर्वेदान्तर्गत-वाजसनेय-माध्यन्दिनीयशाखाध्यायिनोऽमुकशर्मणः पुत्राय, अमुकगोत्रयाऽमुकप्रवराय शुक्लयजुर्वेदानतर्गत वाजसनेय-माध्यन्दिनीय-शाखाध्यायिनेऽमुकशर्मणे वराय, अमुकशर्माऽहम् अमुकगोत्राम् अमुकप्रवराम् अमुकनाम्नीम् इमां कन्यां सुस्नातां यथाशक्त्यलङ्कृतां गन्धाद्यर्चितां वस्त्रयुगचछन्नां प्रजापतिदैवत्यांशतगुणीकृत-ज्योतिष्टोमातिरात्र-शतफलप्राप्तिकामः अमुकशर्मणे श्रीधरस्वरूपिणे वराय पत्नीत्वेन तुभ्यमहं सम्प्रददे।' 'ॐ द्यौस्त्वा ददातु पृथ्वी त्वा प्रतिगृहणातु'** एवं **'ॐ स्वस्ति'** कहे। तदनन्तर दाता वर से कहे-**कन्यापक्षे तु-प्रपौत्रीम्, पौत्रीम्, पुत्रीम्, एवं गोत्रप्रवरपूर्वकं प्रपितामहादिनाम कन्या-वरनामान्तमुपर्युक्तं वारत्रयं पठित्वा, अमुकगोत्रः अमुकप्रवरः** संकल्प-वाक्य पढ़कर वर के दाहिने हाथ में जल को छोड़ दे।

तथा वर भी **'ॐ द्यौस्त्वा ददातु पृथ्वी त्वा प्रतिगृहणातु'** एवं **'ॐ स्वस्ति'** कहे। तदनन्तर दाता वर से-इस प्रतिज्ञा-वाक्य कहे **'यस्त्वया धर्मश्चरितव्यः सोऽनया सह, धर्मे चाऽर्थे च कामे च त्वयेयं नाऽतिचरितव्या।'** और वर भी, **'नाऽतिचरामि'** कहकर, उसका उत्तर देते हुए **'कोऽदात् कस्माऽअदात् कामोऽदात् कामायादात्। कामो दाता कामः प्रतिगृहीता कामैतत्ते।।'** मन्त्र तीन बार पढ़े।

### कन्या-प्रार्थना

तत्पश्चात् दाता

**ततो-दाता-गौरीं कन्यामिमां विप्र! यथाशक्ति-विभूषिताम्।**
**गोत्राय शर्मणे तुभ्यं दत्ता विप्र ! समाश्रय।।1।।**
**कन्ये ! ममाऽग्रतो भूयाः कन्ये मे देवि ! पार्श्वयोः।**
**कन्ये ! मे पृष्ठतो भूयास्त्वद्दानान्मोक्षमाप्नुयात्।।2।।**
**मम वंशकुले जाता यावद्-वर्षाणि पालिता।**
**तुभ्यं विप्र ! मया दत्ता पुत्र-पौत्र-प्रवर्धिनी'।।3।।**

उक्त तीन श्लोकों को पढ़कर कन्या की प्रार्थना करे।

**कन्यादान साङ्गता**-हाथ में जलतथा सुवर्णरूप दक्षिणा लेकर **'कृतैतत् कन्यादानकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थम् इदं सुवर्णं दक्षिणाद्रव्यं गोमिथुनं च वराय तुभ्यमहं सम्प्रददे'** पढ़कर वर के दाहिने हाथ में उक्त गोदानरूप द्रव्य प्रदान करे।

**गो प्रार्थना-** **'यज्ञसाधनभूता या विश्वस्याऽघौघनाशिनी।**
**विश्वरूपधरो देवः प्रीयतामनया गवा।।'**

श्लोक पढ़कर दाता गौ की प्रार्थना करे।

**भूयसीदक्षिणा संकल्प**-कन्या-दाता दाहिने हाथ में जल लेकर देश-काल उच्चारणपूर्वक **कृतस्य कन्यादानकर्मणः साङ्गतासिद्धयर्थं तन्मध्ये न्यूनातिरिक्त-दोषपरिहारार्थं यथोत्साहं भूयसीं दक्षिणां नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो विभज्य दातुमहमुत्सृजे'** इस संकल्प द्वारा उपस्थित ब्राह्मणों को भूयसी दक्षिणा देवे।

तत्पश्चात् **'ॐ प्रमादात्0। यस्य स्मृत्या0** ऐसा कहकर विष्णु को प्रणाम करें। पुनः-**'ॐ विष्णवे नमः। 'ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः।'** पढ़कर भगवान् विष्णु की प्रार्थना करे।

तत्पश्चात् वर कन्या का हाथ पकड़कर **ॐ यदैषि मनसा दूरं दिशोऽनु पवमानो वा हिण्यपर्णो वैकर्णः स त्वां मन्मनसां करोतु।।** मंत्र पढ़ता हुआ कन्या का नाम लेकर निकले।

**दृढ़कलश स्थापन**-तदनन्तर वेदी के दक्षिण ओर मौन धारण किये हुए मनुष्य के कन्धे पर जल से पूर्ण कलश अभिषेक पर्यन्त रखे। तत्पश्चात् कन्या का पिता वर से **'परस्परं समीक्षेथाम्'** 'आप लोग परस्पर एक-को-एक देख लें' इस प्रकार कहे।

वर भी **'ॐ अघोरचक्षुरपतिघ्न्येधि शिवाः पशुभ्यः सुमनाः सुवर्चाः। वीरसूर्देवकामाः स्योना शं नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे।।1।।**

**सोमः प्रथमो विविवदे गन्धर्वो विविद ऽउत्तरः। तृतीयोऽग्निष्टे पतिस्तुरीयस्ते मनुष्यजाः।।2।। सोमोऽददद् गन्धर्वाय गन्धर्वोऽददग्नये। रयिं च पुत्राश्चादादग्निर्मह्यमथोऽइमाम्।।3।। सा नः पूषा शिवतमामैरय सा नऽउरू उशती विहर। यस्यामुशन्तः प्रहराम शेषं यस्मामु कामा बहवो निविष्टयै।।4।।** तक चार मन्त्र पढ़कर परस्पर एक-दूसरे का निरीक्षण करें।

तदनन्तर कन्या और वर दोनों अग्नि की प्रदक्षिणा करके आसन पर पहले वर अपना दाहिना पैर रख अपनी दाहिनी ओर कन्या को बैठाकर स्वयं भी बैठ जाय। पुनः वर हाथ में जल लेकर 'देशकालौ संकीर्त्य.' **अमुकगोत्रः अमुकशर्माऽहं कन्याग्रहणदोषनिवृत्त्यर्थं शुभफलप्राप्त्यर्थं च इदं गोनिष्क्रयभूतं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं यथानामगोत्राय ब्राह्मणाय दातुमहमुत्सृजे।'** यह संकल्पवाक्य पढ़कर कन्या-ग्रहणदोष-निवृत्ति के लिए गोदान करे।

**आचार्य वरण**–अनन्तर वर हाथ में जल लेकर देश-काल संकीर्तन पुरस्सर **'अद्य कर्तव्य-विवाह-होमकर्मणि आचार्यकर्मकर्त्तुम् एभिर्वरणद्रव्यैः अमुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणम् आचार्यत्वेन त्वाहहं वृणे'**। तक पढ़कर आचार्य के हाथ में जल देकर आचार्य का वरण कर **आचार्यस्तु यथा स्वर्गे शक्रादीनां बृहस्पतिः। तथा त्वं मम यज्ञेऽस्मिन्नाचार्यो भव सुव्रत !।।** पढ़ता हुआ उनकी प्रार्थना करे।

**ब्रह्मवरण**-पुनः हाथ में जल लेकर **'अद्य कर्तव्य-विवाह-होमकर्मणि कृताऽकृताऽवेक्षणरूप-'ब्रह्मकर्मकर्तुमुकगोत्रममुकशर्माण ब्राह्मणं ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे।'** तक पढ़कर भूमि पर जल छोड़ते हुए ब्रह्मा का वरण करे। ब्रह्मा भी 'ब्रतोऽसिम' ऐसा कहें। पश्चात् वर भी **यथा चतुर्मुखो ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः। तथा त्वं मम यज्ञेऽस्मिन् ब्रह्मा भव द्विजोत्तम !।।** श्लोक एवं **ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।।** इत्यादि मंत्र पढ़ता हुआ **'यथा-विहितं कर्म कुरु'** ऐसा प्रार्थना-पुरःसर कहे। 'यथाज्ञानं करवावः' इस प्रकार ब्रह्मा-आचार्य दोनों कहें।

कुशकण्डिका

**नोटः**–कुशकण्डिका, महाव्याहृति होम, सर्वप्रायश्चित्त संज्ञक पञ्चवारुण होम इस पुस्तक के चतुर्थ खण्ड के कुशकण्डिका एवं हवन प्रकरण में दिया गया है। वहाँ तक यह विधि कराकर आगे की विधि कराऐं।

अधोलिखित बारह आहुति प्रायश्चित्त संज्ञक हैं।

**राष्ट्रभृत्होम**–तत्पश्चात् ब्रह्मा के स्पर्श बिना घृत द्वारा **ॐ ऋताषाड् ऋतधामाग्निर्गन्धर्व स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट्। इदमृतासाहे ऋतघाम्नेऽग्नये गन्धर्वाय न मम।।1।। ॐ ऋताषाड् ऋतधामाऽग्नि-र्गन्धर्वस्तस्यौषधयोऽप्सरसो मुदो नाम ताभ्यः स्वाहा। इदमोषधिभ्योऽप्सरोभ्यो मुद्भयश्च न मम।।2।। ॐ स७ हितो विश्वसामा सूर्यो गन्धर्वः स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वहा वाट्। इदं स७ हिताय विश्वसाम्ने सूर्याय गन्धर्वाय न मम।।3।। ॐ स७ हितो विश्वसामा सूर्यो गन्धर्वस्तस्य मरीचयोऽप्सरस ऽआयुषो नाम ताभ्यः स्वाहा। इदं मरीचिभ्योऽसरोभ्य ऽआयुभ्यो न मम।।4।। ॐ सुषुम्णः सूर्यरश्मिश्चन्द्रमा गन्धर्वः स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट्। इदं सुषुम्णाय सूर्यरश्मये चन्द्रमसे गन्धर्वाय न मम।।5।। ॐ सुषुम्णः सूर्य रश्मिश्चन्द्रमा गन्धर्वस्तस्य नक्षत्रण्यप्सरसो भेकुरयो नाम**

ताभ्यः स्वहा। इदं नक्षत्रेभ्योऽप्सरोभ्यो भेकुरिभ्यो न मम।।6।। ॐ इषिरो विश्वव्यचा वातो गन्धर्वः स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट्। इदमिषिराय विश्वव्यचसे वाताय गन्धर्वाय न मम।।7।। ॐ इषिरो विश्वव्यचा वातो गन्धर्वस्तस्यापो ऽप्सरस ऽऊजों नाम ताभ्यः स्वहा। इदमद्भयोऽप्सरोभ्य ऽऊग्भ्यों न मम।।8।। ॐ भुज्युः सुपर्णो यज्ञो गन्धर्वः स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट्। इदं भुज्यवे सुपर्णय यज्ञाय गन्धर्वाय न मम।।9।। ॐ भुज्युः सुपर्णो यज्ञो गन्धर्वस्तस्य दक्षिणाऽप्सरसस्तावा नाम ताभ्यः स्वाहा। इदं दक्षिणाभ्योऽप्सरोभ्यस्तावाभ्यो न मम।।10।। ॐ प्रजापतिर्विश्वकर्मा मनो गन्धर्वः स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट्। इदं प्रजापतये विश्वकर्मणे मनसे गन्धर्वाय न मम।।11।। ॐ प्रजापतिर्विश्वकर्मा मनो गन्धर्वस्तस्य ऋक्सामान्यप्सरस ऽएष्टयो नाम ताभ्यः स्वाहा। इदमृक्सामभ्योऽप्सरोभ्य एष्टिभ्यो न मम।।12।। मन्त्र पढ़कर आहुति देकर प्रोक्षणीपात्र में स्रुवावशिष्ट घृत का परित्याग करें।

जयाहोम-इसके बाद स्रुवा में घृत लेकर ॐ चित्तं च स्वाहा। इदं चित्ताय न मम।। 1।। ॐ चित्तिश्च स्वाहा। इदं चित्त्यै न मम।। 2।। ॐ आकूतं च स्वाहा। इदमाकूताय न मम।।3।। ॐ आकूतिश्च स्वहा। इदमाकूत्यै न मम ।। 4।। ॐ विज्ञातं च स्वाहा। इदं विज्ञाताय न मम।।5।। ॐ विज्ञातिश्च स्वाहा। इदं विज्ञात्यै न मम।। 6।। ॐ मनश्च स्वाहा। इदं मनसे न मम।। 7।। ॐ शक्वरीश्च स्वाहा। इदं शक्वरीभ्यो न मम।। 8।। ॐ दर्शश्च स्वाहा। इदं दर्शाय न मम।। 9।। ॐ पौर्णमासं च स्वाहा। इदं पौर्णमासाय न मम।। 10।। ॐ बृहच्च स्वाहा। इदं बृहते न मम।। 11।। ॐ रथन्तरं च स्वहा। इदं रथन्तराय न मम।। 12।। ॐ प्रजापतिर्जयानिन्द्राय वृष्णे प्रायच्छदुग्रः पृतनाजयेषु। तस्मै विशः समनमन्त सर्वाः स उग्रः स इ हव्यो बभूव स्वाहा।। इदं प्रजापयते जयानिन्द्राय न मम।।13।। कह तेहर आहुति प्रदान कर प्रोक्षणीपात्र में स्रुवा के बचे हुए घृत का परित्याग करे।

अभ्यातान हवन-पुनः ॐ अग्निर्भूतानामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदमग्नये भूतानामधिपतये न मम।।1।। ॐ इन्द्रो ज्येष्ठानामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षेत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदमिन्द्राय ज्येष्ठानामधिपतये न मम।। 2।। ॐ यमः पृथिव्या अधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेस्यामाशिष्यस्यां

पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं यमाय पृथिव्या अधिपतये न मम।। 3।।(अत्र प्रणीतोदकस्पर्शः)

ॐ वायुरन्तरिक्षस्याधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं वायवेऽतरिक्षस्याधिपतये न मम।। 4।। ॐ सूर्यो दिवोऽधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं सूर्याय दिवोऽधिपये न मम।। 5।। ॐ चन्द्रमा नक्षत्रणामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं चन्द्रमसे नक्षत्रणामधिपतये न मम।। 6।। बृहस्पतिब्रह्मणोऽधिपतिः स माऽवत्वास्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पूराधिायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्यार्ठ. स्वाहा। इदं ब्रहस्पतये ब्रह्मणोऽधिपतये न मम।। 7।। ॐ मित्रः सत्याना-मधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्यार्ठ. स्वाहा। इदं मित्रय सत्यानामधिपतये न मम।।8।। ॐ वरुणोऽपामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं वरुणायाऽपा-मधिपतये न मम।। 9।। ॐ समुद्रः स्त्रोत्यानामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदं समुद्राय स्त्रोत्यानामधिपतये न मम।। 10।।

ॐ अन्न७ साम्राज्यानामधिपतिस्तस्माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या७ स्वाहा। इदमन्नाय साम्राज्यानामधिपतये न मम।।11।। ॐ सोम ओषधी-नामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याꣳ स्वाहा। इदं सोमाय ओषधी नामधिपतये न मम।। 12।। ॐ सविता प्रसवानामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याꣳ स्वाहा। इदं सवित्रे प्रसवाना-मधिपतये न मम।।13।। ॐ रुद्रः पशूनामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याꣳ स्वाहा। इदं रुद्राय पशूनामधिपतये न मम।।14।।

(अत्र प्रणीतोदकस्पर्शः) ॐ त्वष्टा रूपाणामधिपति स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याꣳस्वाहा।

**इदं त्वष्ट्रे रूपणामधिपतये न मम।।15।। ॐ विष्णुः पर्वतानामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देहहूत्याᳫं स्वाहा। इदं विष्णवे पर्वतानामधिपतये न मम।।16।। ॐ मरुतो गणनामधिपतयस्ते माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याᳫं स्वाहा।**

**इदं मरुद्भयो गणनामधिपतिभ्यो न मम।।17।। ॐ पितरः पितामहाः परेऽवरे ततामहाः। इह माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्याᳫं स्वाहा। इदं पितृभ्यः पितामहेभ्यः परेभ्योऽवरेभ्यस्ततेभ्यस्ततामहेभ्यो न मम।।18।।** अठारह मन्त्र पढ़कर आहुति प्रदान कर स्रुवावशिष्ट घृत का प्रोक्षणीपात्र में परित्याग करे।

**पञ्चाहुति**-तत्पश्चात् स्रुवा में घी लेकर **ॐ अग्निरैतु प्रथमो देवतानाᳫं सोऽस्यै प्रजां मुञ्चतु मृत्युपाशात्। तदयᳫं राजा वरुणोऽनुमन्यतां यथेयं स्त्री पौत्रमघं न रोदात् स्वाहा। इदमग्नये न मम।।1।। इमामग्निस्त्रायतां गार्हपत्यः प्रजामस्यै नयतु दीर्घमायुः। अशून्योपस्था जीवतामस्तु माता पौत्रमानन्दमभिविबुद्ध्यतामियᳫं, स्वाहा। इदमग्नये न मम।।2।। ॐ स्वस्ति नोऽअग्ने दिव आ पृथिव्या विश्वानि धेह्ययथा यजत्र यदस्यां महि दिवि जातं प्रशस्तं तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रᳫं स्वाहा। इदमग्नये न मम।।3।। ॐ सुगन्नु पन्थां प्रदशिन्न एहि ज्योतिष्मद्धे ह्यजरन्न आयुः। अपैतु मृत्युरमृतं न ऽआगाद् वैवस्वतो नो ऽअभयं कृणोतु स्वाहा। इदं वैवस्वताय न मम।।4।।** मन्त्र पढ़कर चार आहुतियाँ प्रदान कर, वर-कन्या के मध्य वस्त्र से आड़कर **ॐ परं मृत्यु अनु परेहि पन्थां यस्ते अन्य इतरो देवयानात्। चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा न प्रजाᳫरीरिषो मोत वीरान् स्वाहा। इदं मृत्येव न मम।। 5।।** मन्त्र पढ़कर पांचवी आहुति देकर प्रोक्षणीपात्र में स्रुवावशिष्ट घृत का परित्याग करता हुआ प्रणीता के जल को अपने नेत्रों में स्पर्श करे।

**लाजाहोम**-तदनन्तर वर-वधू पूर्वाभिमुख खड़े होकर वधू को आगे कर, वर की अञ्जलि पर वर वधू की अञ्जलि रखकर उसमें वधू के भाई द्वारा चार मुट्ठी घृत एवं शमी पलाश-मिश्रित लावा से **ॐ अर्यमणं देवं कन्या ऽअग्निमयक्षत। स नो ऽअर्यमा देवः प्रेतो मुञ्चतु मा पतेः स्वाहा। इदमर्यमणे न मम।।1।।**

मन्त्र उच्चारण कर अञ्जलि स्थित लावा में से तृतीयांश लावा अग्नि में हवन करे।

**ॐ इयं नार्युपब्रूते लाजानावपन्तिका। आयुष्मानस्तु मे पतिरेधन्तां ज्ञातयो मम स्वाहा। इदमग्नये न मम।।2।। ॐ इमाँल्लाजानावपाम्यग्नौ समृद्धिकरणं**

**तव। मम तुभ्यं च संवननं तदग्निरनुमन्यतामियꣳ स्वाहा। इदमग्यने न मम।।3।।**

पुनः **इयं नार्युपब्रूते से इदमग्नये न मम** मन्त्र पढ़कर अवशिष्ट तृतीयांश लावा में से अर्धांश लावा का अग्नि में हवन करे। फिर '**ॐ इमाँल्लाजानावपाम्यग्नौ.**' से इदमग्नये न मम' तक मन्त्र उच्चारण कर समग्र लावा होम कर दे।

## बध्वङ्गुष्ठग्रहण

वर द्वारा बधू के अंगूठे का ग्रहण-इसके बाद बर बधू के दाहिने हाथ के अंगूठे को अपने दाहिने हाथ में पकड़कर अधोलिखित चार मंत्रों को पढ़े।

**ॐ गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथाऽऽसः। भगो ऽअर्यमा सविता पुरन्धिर्मह्यं त्वा ऽदुर्गार्हपत्याय देवा।।1।। ॐ अमोऽहमस्मि सा त्वꣳ सा त्वमस्यमो ऽअहम्। सामोऽहमस्मि ऋक् त्वं द्यौरहं पृथिवी त्वम्।।2।। ॐ तावेहि विवहावहै सह रेतो दधावहै। प्रजां प्रजनयावहै पुत्रान् विन्द्यावहै बहून्।।3।। ॐ ते सन्तु जरदष्टयः संप्रियौ रोचिष्णू सुमनस्यमानौ। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳ श्रृणुयाम शरदः शतम्।।4।।**

वर द्वारा वधू के अंगूठे का ग्रहण-तदनन्तर वर वधू के दाहिने हाथ के अँगूठे को अपने दाहिने हाथ से पकड़ कर तक चार मन्त्रों को पढ़ें।

**अश्मारोहण**-उसके बाद अग्नि के उत्तर पूर्वाभिमुख बैठी हुई वधू का पहले से वहां रखी हुई सिल पर दाहिना पैर रखवाये **ॐ आरोहेममश्मानमश्मेव त्वꣳ स्थिरा भव। अभितिष्ठ पृतन्यतोऽवबाधस्व पृतनायतः।।** मन्त्र वधू पढ़े। इसके बाद वर भी **ॐ सरस्वति प्रेदमव सुभगे वाजिनीवति। यां त्वा विश्वस्य भूतस्य प्रजायामस्याग्रतः। यस्यां भूतꣳ समभवद्यस्यां विश्वमिदं जगत्। तामद्य गाथां गास्यामि या स्त्रीणामुत्तमं यशः।।** पर्यन्त मन्त्रोच्चारण करे और वर वधू को अपने आगे कर प्रणीता और ब्रह्मा सहित **ॐ तुभ्यमग्ने पर्यवहन्त्सूर्या वहतु ना सह। पुनः पतिभ्यो जायां दाऽग्ने प्रजया सह।।** मन्त्र पढ़कर अग्नि की परिक्रमा करे।

तदनन्तर वेदी के पीछे खड़े होकर लाजा होम, अँगूठे के हाथ हस्त ग्रहण, अश्मारोहण, गाथागान तथा वर और वधू दोनों अग्नि की प्रदक्षिणा करें। इसी प्रकार तीन बार प्रदक्षिणा करने से नव लाजाहुति, तीन बार वधू का हस्त ग्रहण, तीन बार अश्मारोहण एवं तीन बार गाथागान पूरा होता है—इस तरह नव लाजाहुति सम्पन्न हुई।

पुनः कन्या के भाई द्वारा प्रदत्त अंजलि के बचे हुए लावा को वधू सूप के कोने से '**ॐ भगाय स्वाहा इदं भगाय न मम्**' मन्त्र पढ़कर अग्नि में हवन करे।

पुनः वधू को पीछे कर बिना मन्त्र के चौथी प्रदक्षिणा करे। तथा वर बैठकर कुशा द्वारा ब्रह्मा से स्पर्श कर 'ॐ प्रजापतये स्वहा' कहकर घी से आहुति देवे। और 'इदं प्रजापतये' कहकर स्रुवा में बचे हुए घी को प्रोक्षणीपात्र में छोड़ दे।

**सप्तपदी**-तदनन्तर सात जगह अक्षत-पुंज (अक्षत-ढेरी) पर, सुपारी या पान रखकर वर वधू के अंगूठे द्वारा क्रम से **ॐ एकमिषे विष्णुस्त्वा नयतु।।1।। द्वितीये-ॐ द्वे ऊर्ज्जे विष्णुस्त्वा नयतु।।2।। तृतीये-ॐ त्रीणि रायस्पोषाय विष्णुस्त्वा नयतु।।3।। चतुर्थे-चत्वारि मायोभवाय विष्णुस्त्वा नयतु।।4।। पञ्चमे-ॐ पञ्च पशुभ्यो विष्णुस्त्वा नयतु।।5।। षष्ठे-ॐ षड्-ऋतुभ्यो विष्णुस्त्वा नयतु।।6।। सप्तमे-ॐ सखे सप्तपदा भव सा मामनुव्रता भव विष्णुस्त्वा नयतु।।7।।**मन्त्र पढ़कर सात बार स्पर्श कराकर उस ढेरी को हटावे।

## पुराणोक्त सप्तपदी श्लोक

पुराणोक्त सप्तपदी शलोक सर्वप्रथम कन्या वर से सात श्लोकों द्वारा कहती हैं **लब्धोऽसि त्वं मया भर्तः ! पूण्यैश्च विविधैः कृतैः। देवी सम्पूजिता नित्यं वन्दनीयोऽसि मे सदा।।** कन्या ने कहा-हे पतिदेव ! मैने श्रद्धा-भक्ति पूर्वक अनेक पुण्य कर्म किये तथा देवी का पूजन भी किया, इसी से आप पति रूप में हमें प्राप्त हुए हैं। आप निरन्तर हमसे पूजनीय हैं।

**सुख-दुःखानि कर्माणि गृहस्थस्य भवन्ति हि।**
**भव सौम्य ! सदैव त्वं कन्या एकमिषे वदेत्।। 1।।**

गृहस्थाश्रम में सदा सुख-दुःख आते जाते रहते हैं, उसमें आप सदा शान्तचित्त रहें, यह आपसे मेरी पहली मांग है। ।।1।।

**वापी-कूप-तडागानि यज्ञ-यात्रा-महोत्सवान्।**
**नाऽऽरम्भेदननुज्ञाय द्वे ऊर्ज्जेऽपि तथा वदेत्।। 2।।**

हे स्वामिन् ! अब से आप बावली, कूप, तालाब आदि का निर्माण, यज्ञ, यात्रा, उत्सवादि समस्त कार्य मेरी अनुमति के बिना न करें। इस प्रकार कन्या अंगूठे से दूसरी सुपारी हटाकर कहे।। 2।।

**व्रतोद्यापन-दानानि स्त्रीणां भावाः स्वभावजाः।**
**कृत्यभङ्गो न ते कार्यस्त्रीणि रायस्तथा वदेत्।। 3।।**

हे पतिदेव ! व्रत, उद्यापन, दान आदि करना स्त्रियों का स्वाभाविक धर्म है, इस मेरे कार्य में आप कभी बाधा न डालें। यह मैं आपसे तीसरी मांग करती हूँ।।3।।

**स्वकर्मणाऽर्जितं वित्तं पशु-धान्य-धनागमम्।**
**सर्वं निवेदयेन्मह्यं चत्वारीति तथा वदेत्।4।।**

हे स्वामिन् ! आप अपने पुरुषार्थ द्वारा जो भी धन कमाकर लावें तथा बैल, गाय आदि पशु या अन्न, द्रव्य सभी मुझे समर्पित करें। यह चौथी मांग कन्या ने की।।4।।

**गजा-ऽ-श्वादि-पशूनां च हेयोपादेय-कारणम्।**
**अनापृच्छय न कर्त्तव्यं पञ्च पश्विति संवदेत्।।5।।**

हे पतिदेव ! आज से आप हाथी, घोड़े आदि पशुओं का खरीदना या बेचना बिना हमसे पूछे न करें। कन्या इस पांचवें वाक्य द्वारा ऐसा कहती है। 5।।

**भूषणानि विचित्राणि रत्न-धातुमयानि च।**
**दद्यान्न प्रतिगृह्णणीयात् षड्-ऋतावपि संवदेत्।।6।।**

हे पतिदेव ! समय-समय पर जो आप हमको रत्न और सोने-चांदी धातुओं से बने अनेक प्रकार के आभूषणों एवं चित्र-विचित्र वस्त्रों को दें, उनको पुनः आप लेने का लोभ न करें-यह कन्या अपने छठे वाक्य में कहे।। 6।।

**गीत-वादित्र-माङ्ल्यं बन्धूनां च गृहे सदा।**
**अनाहूता गमिष्यामि तदा मां प्रतिपालयेत्।।7।।**

हे स्वामिन् ! अपने भाई-बन्धुओं के घर (एवं मैके में) जब भी मांगलिक कार्य होगा और गाना-बजाना होगा, उस समय मैं बिना बुलाये ही चली जाऊँगी, उस समय आप मुझे अपमानित न करेंगे। अर्थात् उसमें आप बाधा न पहुंचायेंगे। यह कन्या अपने सातवें वाक्य में कहे।।7।।

## पञ्चवाक्यानि वरोक्तानि

इसी प्रकार वर भी पांच श्लोक कन्या से कहे -

**क्रीडा-शरीर-संस्कार-समाजोत्सव-दर्शनम्।**

**हास्यं परगृहे यानं त्यजेत् प्रोषितभर्तृका।।1।।**

हे प्रिये ! मेरे घर पर न रहने से समय क्रीडा (हंसी-मजाक), पाउडर, लिपिस्टिक आदि से शरीर सजाना, सामाजिक कार्य, देवदर्शन आदि, हास-परिहास, दूसरे के घर जाना आदि पति के परदेश चले जाने पर आने तक, पतिव्रता स्त्री को नहीं करना चाहिए। इसलिए मैं भी तुमको उपर्युक्त नियमों का पालन करने हेतु सदा सचेष्ट रहने के लिए उपदेश देता हूँ।।1।।

**विष्णुर्वैश्वानरः साक्षी ब्राह्मण-ज्ञाति-बान्धवाः।**

**पञ्चमं ध्रुवमालोक्य स-साक्षि त्वं ममागताः।।2।।**

हे देवि ! तुम्हारे साथ इस मेरे विवाह में भगवान् विष्णु, अग्नि, ब्राह्मणगण,

बन्धु-बान्धव और पांचवें ध्रुव नक्षत्र साक्षी के रूप में हैं। इनके साक्षित्व में आज से तुम मेरी पत्नी हुई हो।। 2।।

**तव चित्तं मम चित्तं वाचा वाच्यं न लोपयेत्।**

**व्रते मे सर्वदा देयं हृदयं स्वं वरानने !।।3।।**

हे वरानने ! तुम इस समय से अपना चित्त मेरे चित्त के अनुसार रखना और हमारी उचित आज्ञा का उल्लङ्घन नहीं करना। तथा मैं जो कुछ भी तुमसे कहूं, उसे अपने मन में ही रखना और मेरे नियम के अनुकूल अपने हृदय को रखना।।3।।

**मम तुष्टिश्च कर्तव्या वन्धूनां भक्तिरादरात्।**

**ममाऽऽज्ञा परिपाल्यैषा पातिव्रतपरायणे !।।4।।**

हे पतिव्रते ! तुम्हारा परम कर्तव्य है कि, जिस प्रकार मुझे सन्तोष हो, उसी प्रकार कार्य करना और भाई-बन्धुओं के विषय में आदरपूर्वक भक्तिभाव रखना, एवं सदा मेरे आदेश का पालन करना।। 4।।

**विना पत्नी कथं धर्म आश्रमाणां प्रवर्त्तते।**

**तस्मात् त्वं मम विश्वस्ता भव वामाङ्गामिनी।।5।।**

हे सुमुखि ! पत्नी के बिना गृहस्थाश्राम धर्म का पालन नहीं हो सकता, अतः तुम मेरी विश्वासपात्र वामाङ्गी एवं सहधर्मिणी बनो। इन पांचों श्लोकों को वर अथवा उसके आचार्य कहें।। 5।।

## वरकृत अभिषेक

तत्पश्चात् अग्नि के पीछे बैठकर वर दृढ़ पुरुष के कन्धे पर रखे कलश-जल को लेकर आम के पल्लवों से **ॐ आपः शिवाः शितमाः शान्ताः शान्ततमास्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम्।** मन्त्र पढ़कर वधू के मस्तक पर छिड़के। पुनः उसी कलश के जल से **ॐ आपो हिष्ठा मयोभुवस्ता न ऽऊर्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे।। 1।। ॐ यो वः शिवतमो रसस्तस्य भजयतेह नः। उशतीरिव मातरः।। 2।। ॐ तस्मा ऽअरङ्गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः।।3।।** तीन ऋचाओं द्वारा अपने ऊपर जल का सिंचन करे।

## दिवालग्न में सूर्यदर्शन

इसके बाद यदि दिन का लग्न हो, तो वर वधू से **'सूर्यमुदीक्षस्व'** ऐसा कहे और **ॐ तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳ शृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्।।** मन्त्र का पाठ करे।

## रात्रिलग्न में ध्रुवदर्शन

यदि रात्रि का लग्न हो, तो वर वधू से **'ध्रुवमुदीक्षस्व'** ऐसा कहकर **ॐ ध्रुवमसि ध्रुवं त्वा पश्यामि ध्रुवैषि पोष्ये मयि मह्यं त्वा ऽअदात्। बृहस्पतिर्मया पत्या प्रजावती सञ्जीव शरदः शतम्।।** मन्त्र पढ़े।

## हृदयालम्भन

तदनन्तर वर वधू के दाहिने कन्धे से अपना हाथ ले जाकर **ॐ मम व्रते ते हृदयं दधामि। मम चित्तमनुचित्तं ते ऽअस्तु। मम वाचमेकमना जुषस्व। प्रजापतिष्ट्वा नियुनक्तु मह्यम्।** मन्त्र उच्चारण कर उसके हृदय का स्पर्श करे।

## सिन्दूरदान

पुनः वर अपनी अनामिका अंगुली को वधू के मस्तक पर रखकर **ॐ सुमङ्गलीरियं वधूरिमा समेत पश्यत। सौभाग्यमस्यै दत्वा याथाऽस्तं विपरेत न।।** मन्त्र पढ़कर वधू के मांग में सिन्दूर भरे। तथा वधू को अपने बायें भाग में बैठावे। एवं उपस्थित चार सौभाग्यवती स्त्रियां वधू के मांग में **'अखण्ड सौभाग्यवती भव'** कहकर भलीभांति सिन्दूर लगावें। इसी को सिन्दूर बहोरना कहते हैं।

## ग्रन्थिबन्धन

तदनन्तर वर-कन्या का ग्रन्थिबन्धन आचार्य **ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।।** मन्त्र पढ़कर करें। पश्चात् वर-वधू दोनों कोहवर में जाकर लाल बैल के चमड़े पर या कुशासन पर **ॐ इह गावो निषीदन्त्विहाश्वा ऽइह पूरुषाः। इह सहस्त्रदक्षिणो यज्ञऽइह पूषा निषीदन्तु।।** मन्त्र पढ़कर बैठ जायें।

## स्विष्टकृद्धोम

पुनः 'दोनों ही मण्डप में आकर कुश से ब्रह्मा का स्पर्श करते हुए **'ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा'** से एक आहुति देकर **'इदमग्नये स्विष्टकृते न मम'** कहकर प्रोक्षणी पात्र में स्रुवावशिष्ट घृत को प्रक्षेप करे। तथा प्रोक्षणी में छोड़े हुए घृत का प्राशन करें और आचमन करे। **'ॐ सुमित्रिया नआपऽओषधयः सन्तु'** इस मन्त्र को पढ़कर प्रणीता पात्र के जल को कुशा द्वारा अपने शिर पर छिड़कता हुआ उन कुशों को अग्नि में छोड़ दे।

तदनन्तर वर दाहिने हाथ में जल लेकर **ॐ अद्य कृतैतद्-विवाह-होमकर्मणि कृताऽकृतावेक्षणरूपकर्मप्रतिष्ठार्थम् इदं पूर्णपात्रं स-दक्षिणाकं प्रजापतिदैवतम् अमुकगोत्रायाऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे।।** संकल्प पढ़कर पूर्णपात्र

ब्रह्मा को प्रदान करे और ब्रह्मा भी **'स्वस्ति'** ऐसा कह दें। इसी प्रकार संकल्प द्वारा आचार्य को भी दक्षिणा दे।

पुनः कुशनिर्मित ब्रह्मा की ग्रन्थी को खोल दे, तथा **ॐ दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः। इति न्युब्जीकरणम्। तत उपयमनकुशैर्मार्जयेत्।** इस मन्त्र से प्रणीता पात्र को उलट दे। उपयमन कुशा से **ॐ आपः शिवाः शिवतमाः शान्ताः शान्ततमास्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम्।** मन्त्र पढ़कर प्रणीतापात्र से गिरे हुए जल से मार्जन कर उपयमन कुशाओं को अग्नि में प्रक्षेप कर दे।

## त्र्यायुषकरण

तदनन्तर स्रुवा से भस्म लेकर अनामिका अंगुलि से **'ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः' इति ललाटे। 'ॐ कश्यपस्य त्र्यायुषम्' इति ग्रीवायाम्। 'ॐ यद्देवेषु त्र्यायुषम्' इति दक्षिणबाहुमूले। 'ॐतन्नो अस्तु त्र्यायुषम्'** मन्त्र पढ़कर ललाट, ग्रीवा, दक्षिण बाहुमूल एवं हृदय में लगाये। उसी प्रकार वधू को भी भस्म लगाये। यहां विशेषता यह है कि, 'तन्नो अस्तु' के स्थान पर 'तत्ते अस्तु' ऐसा कहे।

## अभिषेक

इसके बाद दृढ़ पुरुष के कन्धे से घड़े का जल लेकर आम्रपल्लव द्वारा आचार्य **गणाधिपो रविर्विधुः धरासुतो बुधो गुरुः कविः शनिर्विधुन्तुदश्च केतुरित्यमी ग्रहाः। धराम्बुतेजसस्तथा सुगामरालयौ सदा दिने बिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।1।। अजो-ऽज-युग्म-कर्कटे सुतुण्डकन्यका तुला परे तथाऽलि-चाप-नक्र-कुम्भ-मीनराशयः। जया च भद्रसंज्ञिका तु पूर्णरिक्तनन्दिका दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।2।। अशेष-लेख-रञ्जिनी सुरारिदर्प-गञ्जिनी निशुम्भ-शुम्भ-भञ्जिनी धराधरेन्द्र-नन्दिनी। समस्त-जाड्य-खण्डिनी नितान्त-लोकमण्डिनी दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।। गजासनः खगासनः प्रफुल्ल-पङ्कजासनो हुताशनः शरासनो हरेस्तु पन्नागासनः। वृषासनः सुरासनः सुरारिदर्पनाशनो दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।4।। प्रयाग-पुष्कर-प्रभास-बिन्दु-मानसादयो-ऽविमुक्त-युक्त-कोशलामला गया त्ववन्तिका। पुरी मधोश्च नैमिषास्य दर्दरश्च कान्तिका दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।5।। वसिष्ठ-वामदेव-धौम्य-नारदा-ऽत्रि-अङ्गिरा- स्त्वगस्त्य-शक्ति-कौशिकाऽसिताः सनन्दनादयः। शुकोऽथ कण्व-बालखिल्य-याज्ञवल्क्य-कश्यपाः दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।6।। पृथुः पुरूरवा नृगो दधीचिरिन्द्रहारको भगीरथो तमध्रुवांशुमान् सहस्त्रबाहवः। रघुर्नलो ययाति-धुन्धुमार-सव्यसाचिनो दिने**

**दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।7।। वियन्नदी सरस्वती कलिन्द-नन्दिनी सई शशिप्रभा च गण्डकी च गोमती ककुद्मती। असी च वामतो हि नर्मदा च सप्तसागराः दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।8।। सरस्वती रमा सती ह्यरुन्धती महीसुता पृथा सुदक्षिणा शकुन्तला च द्रौपदी क्षमा दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।9।। हिमालयः सुरालयास्तथा च शङ्करालयो महेन्द्र-विन्ध्य-ऋष्य-मूक-कूट-मन्दरादयः। सुबेल-गन्धमादनोदयाद्रि-भूधराश्च ये दिने दिने -प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।10।। युधिष्ठिरोऽथ विक्रमार्क-शालिवाहनो नृपो विदूरथो-ऽभिनन्दनो-ऽर्जुनश्च नागयुक् सदा। इमे च कल्किसंयुताश्च षट् शकप्रवर्तकाः दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।11।। अथर्व-ऋग्-यजूंषि सामसंज्ञकोष्टसिद्धयः प्रमत्त-दिग्गजा बलि-र्महेन्द्र-वाहनादयः। वटोऽक्षयश्च केतुकल्प-भूरूहादि-भूरुहा दिने दिने प्रतिक्षणं भवन्तु मङ्गलाय वः।।12।।** बाहर श्लोकों को पढ़कर वर-वधू दोनों का मार्जन करें।

इस प्रकार आचार्य वर-वधू को अभिषिंचित कर **'स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः'** अथवा **'स्वस्तिस्तु या विनाशाख्या.'** मन्त्र एवं श्लोकों को पढ़कर वर का तिलक लगाये।

## वर-वधु द्वारा गणेश पूजन

तत्पश्चात् वर **'सुमुखश्चैकदन्तश्च.'** इत्यादि मंगल श्लोकों को पढ़कर हाथ में जल लेकर 'देशकालौ सङ्कीर्त्य.' 'पूजनं करिष्ये' संकल्प पढ़कर यथाविहित सामग्री से मण्डपस्थ गणेशादि देवों का पूजन करे।

वर पुनः हाथ में जल लेकर **'अद्य कृतैतद्-विवाहकर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थम् आचार्याय मनसोद्दिष्टां दक्षिणां तथा तन्मध्ये न्यूनातिरिक्तदोष-परिहारार्थं नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो भूयसीं दक्षिणां विभज्य दातुमहमुत्सृजे।'** संकल्प पढ़कर आचार्य-दक्षिणा तथा उपस्थित ब्राह्मणों को भूयसी दक्षिणा दे।

इसके पश्चात वर **प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्। स्मरणादेव तद्-विष्णोः सम्पूर्णं स्यादिति श्रुतिः।।1।। यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपो-यज्ञ-क्रियादिषु। न्यूनं सम्पूर्णतां यातु सद्यो वन्दे तमच्युतम्।।2।।** दो श्लोक पढ़कर देवताओं को नमस्कार करते हुए **'ॐ विष्णवे नमः, ॐ विष्णवे नमः, ॐ विष्णवे नमः।'** ऐसे तीन बार कहकरभगवान् विष्णु की प्रार्थना करे।

## चतुर्थी कर्म

तदनन्तर विवाह के चौथे दिन, वर-वधू दोनों स्नान कर पूर्वाभिमुख आसन पर

बैठकर आचमन एवं प्राणायाम करके **'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा.'** मन्त्र से अपने ऊपर तथा पूजन-सामग्री पर जल छिड़क कर हाथ में अक्षत, पुष्प लेकर **'आ नो भद्रा.'** इत्यादि माङ्गलिक मन्त्रों को पढ़कर हाथ में जल लेकर **'देशकालौ सङ्कीर्त्य, गोत्रः शर्मा सपत्नीकोऽहं मम अस्याः भार्यायाः सोम-गन्धर्वा-ऽग्न्युपभुक्तदोष-परिहारद्वारा विवाहाच्चतुर्थ्यामपररात्रे चतुर्थीकर्म करिष्ये।'** संकल्प-वाक्य उच्चारण कर जल को भूमि पर छोड़ दे। पुनः हाथ में जल लेकर **'अस्मिन् चतुर्थी कर्मणि पञ्चभूसंस्कारपूर्वकमग्निस्थापनं करिष्ये'** तक संकल्प-वाक्य पढ़कर अग्निस्थापन का सङ्कल्प करे।

अग्निस्थापन का क्रम इस प्रकार है-एक हाथ चौकोरे वेदी का निर्माण कर, उसे कुशा से संमार्जित कर, गोबर-मिश्रित जल से लीपकर स्रुवा से उस पर तीन रेखाकार, अनामिका और अंगूठे से उन तीनों रेखाओं से कुछ मिट्टी निकाल कर बाहर फेंक दे, पुनः जल छिड़क कर **'ॐ अग्निदूतं पुरो दधे हव्यवाहमुप ब्रुवे। देवाँ।।2।। आसादयादिह।।'** इस मन्त्र से वेदी पर अग्नि-स्थापन करे।

पुनः वर हाथ में जल एवं वरण-सामग्री लेकर **देश-कालौ सङ्कीर्त्य, अस्यां रात्रौ कर्तव्यचतुर्थीहोमकर्मणि कृता-ऽकृता-ऽवेक्षणरूप-ब्रह्मकर्मकर्तुम् अमुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणम् एभिः पुष्प-चन्दन-ताम्बूल-वासोभिर्ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे।'** संकल्प पढ़कर ब्रह्मा का वरण करे। तथा वरण-सामग्री उनको दे दे। ब्रह्मा भी, **'वृतोऽस्मि'** ऐसा कह दें। पुनः वर ब्रह्मा से **'यथाविहितं कर्म कुरु'** ऐसा कहे। ब्रह्मा भी, **'यथाज्ञानं करवाणि'** इस प्रकार कहें।

तत्पश्चात् दक्षिण की ओर ब्रह्मा को स्थापित कर, उसके उत्तर भाग में जलपूर्ण घट को स्थापित करे। उसके बाद वेदी पर चरु (चावल) पकावे, तथा कुशकण्डिका कर **'ॐ प्रजापतये स्वाहा, इदं प्रजापतये न मम। ॐ इन्द्राय स्वाहा, इदं इन्द्राय न मम। ॐ अग्नये स्वाहा, इदमग्नये न मम। ॐ सोमाय स्वहा, इदं सोमाय न मम।'** आधार और आज्यभाग संज्ञक इन देवों की घृत से आहुति करें।

इसके बाद **ॐ अग्ने प्रायश्चिते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै पतिघ्नी तनुस्तामस्यै नाशय स्वाहा। इदमग्नये न मम।।1।। उदपात्रे त्यागः। ॐ वायो प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै प्रजाघ्नी तनुस्तामस्यै नाशय स्वाहा। इदं वायवे न मम।।2।। (उदपात्रे त्यागः) ॐ सूर्यप्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै पशुघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा। इदं सूर्याय न मम।।3।। (उदपात्रे त्यागः) ॐ चन्द्र प्रायश्चित्ते**

**त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै गृहघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा। इदं चन्द्रमसे न मम।।4।। (उदपात्रे त्यागः)। ॐ गन्धर्व प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै यशोघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा। इदं गन्धर्वाय न मम।।5।।** पांच मन्त्र पढ़कर प्रायश्चित्त संज्ञक पांच देवों के लिए घी से हवन कर जलपात्र में **'न मम'** कहकर स्रुवा से बचे हुए घृत का प्रक्षेप करे।

तदनन्तर स्थालीपाक (धृतमिश्रित पके हुए चावल), एक कसोरे में थोड़ा निकाल कर **'ॐ प्रजापतये स्वाहा'** कहकर स्थालीपाक से हवन कर **'इदं प्रजापतये न मम'** कह स्रुवा से बचे हुए घृत का प्रोक्षणीपात्र में परित्याग कर कसोरे में रखे हुए अवशिष्ट चावल का खड़े होकर कुशा ले ब्रह्मा का स्पर्श करते हुए, **'ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा'** पढ़कर अग्नि में आहुति देकर **'इदमग्नये स्विष्टकृते न मम'** कहकर स्रुवा से बचे हुए घृत को प्रोक्षणीपात्र में प्रक्षेप करे।

तत्पश्चात् **तत आज्येन भूरादिनवाहुतीर्दद्यात्। ॐ भूः स्वाहा। इदमग्नये न मम।।1।। ॐ भुवः स्वाहा। इदं वायवे न मम।।2।। ॐ स्वः स्वाहा। इदं सूर्याय न मम।।3।। ॐ त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान्देवस्य हेडो अवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठो बह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाँ सि प्रमुमुग्ध्यस्मत् स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम।।4।। ॐ स त्वं नो अग्नेवमो भवोतीनेदिष्ठो अस्या 'उपसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुणꣳ रराणो वीहि मृडीकꣳ सुहवो न एधि स्वाहा। इदमग्नीवरुणभ्यां न मम।।5।। ॐ अयाश्चाग्नेस्यनभिशस्ति याश्च सत्यमित्वमया असि अयानो यज्ञं वहास्ययानो धेहि भेषजꣳ स्वाहा। इदमग्नये अयसे न मम।।6।। ॐ ये ते शतं वरुणं ये सहस्त्रियं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्न्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा। इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भयः स्वर्केभ्यश्च न मम।।7।। ॐ उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं वि मध्यमं श्रथाय। अथा वयमादित्य व्रते तावनागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं वरुणायाऽऽदित्यायादितये न मम।।8।। ॐ प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम।।9।।** पर्यन्त बोल कर घृत से नव आहुति देवे और **'इदं न मम'** कहकर स्रुवावशिष्ट घृत को प्रोक्षणीपात्र में छोड़ दे।

पुन 'प्रोक्षणीपात्रस्थ घृत को अनामिका और अंगुष्ठ से सूंघकर, आचमन कर **'ॐ सुमित्रिया न.'** इस मन्त्र से प्रोक्षणीपात्रस्थित कुशा से अपने को मार्जन करते हुए उन कुशाओं को अग्नि में छोड़ दे।

पुनः वर हाथ में जल लेकर **देशकाल** का उच्चारण करते हुए, **'अस्यां रात्रौ कृतैतच्चतुर्थीहोमकर्मणोऽङ्गतया विहितं पूर्णपात्रमिदं प्रजापतिदैवतममुकगोत्रायाऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे।'** कहकर ब्रह्मा को पूर्णपात्र प्रदान करे। ब्रह्मा भी, **'ॐ स्वस्ति'** ऐसा कह दे। तथा **'ॐ दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः।।'** यह मन्त्र पढ़कर ईशान कोण में प्रणीतापात्र को उलट दे।

**ॐ या ते पतिघ्नी प्रजाघ्नी पशुघ्नी गृहघ्नी यशोघ्नी निन्दिता तनूर्जारघ्नी तत एनां करोमि सा जीर्य्यत्वं मया सह।। मंत्र पढ़कर वधू के मस्तक का सिञ्चन करें।**

**ॐ प्राणैस्ते प्राणान् सन्दधामि।।1।। ॐ अस्थिभिरस्थीनि सन्दधामि।।2।। ॐ मांसैस्ते मांसानि सन्दधामि।।3।। ॐ त्वचा ते त्वचं सन्दधामि ।।4।।** मंत्र पढ़कर प्रत्येक मन्त्र के बाद चार बार वधू को स्थाली पाक के चरु का बधू को प्राशन कराये (खिलावे) उसी प्रकार बधू भी बर को इन चार मन्त्रों को पढ़कर चार बार खिलाये।

उसके बाद वर वधू का हृदय छूकर निम्न मंत्र पढ़े -

**ॐ यत्ते सुशीम हृदयं दिवि चन्द्रमसि स्थितम्। वेदाहं तन्मां तद्-विदद्यात्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः ७ श्रृणुयाम शरदः शतम्।।**

तत्पश्चात् देशाचार के अनुसार परस्पर एक दूसरे का कङ्गन देवताओं के सामने खोलकर, पुरोहित स्रुवा से भस्म लेकर **'ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः'** से **'यद्देवेषु त्र्यायुषम्'** पर्यन्त मन्त्र उच्चारण कर वर-वधू के ललाट दक्षिण बाहु मूल एवं ग्रीवा में लगावे। पुनः वर सङ्कल्पपूर्वक उपस्थित ब्राह्मणों को भूयसी दक्षिणा प्रदान करे। और उनसे आशीर्वाद ले। बाद में **'प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्.'** तथा **'यस्य स्मृत्या च नामोक्तया.'** इन दो श्लोकों को पढ़कर **'ॐ विष्णवे नमः'** ॐ विष्णवे नमः ॐ विष्णवे नमः कहकर भगवान् विष्णु को प्रणाम करे।

**इति**

**विवाह संस्कार पूर्ण।**

# अन्त्येष्टि संस्कार

मृत्यु समय निकट देखकर पुत्र अथवा सम्बन्धी लोग भक्ति का उपदेश, भगवान के नामों का उच्चारण, गायत्री मंत्र का जाप, ॐकार का जाप, गंगा, राम, कृष्ण का स्मरण करवायें या जिसकी मृत्यु निकट आ गयी हो उसे गीता, विष्णु सहस्त्र नाम, गंगा सहस्त्रनाम का पाठ सुनावें जिससे अन्तकाल में प्राणी भगवान के नाम को स्मरण अथवा श्रवण कर मुक्त हो सके। प्राण प्रयाण के समय मृतक के मुख में गंगाजल, तुलसीदल, सुवर्ण अथवा पंचरत्न भी देना चाहिये इस समय कुटुम्बीजन जमीन गोबर से लीपकर तिल बिखेर देवे कुशा डालकर उसके ऊपर ऊर्णवस्त्र बिछाकर उसके ऊपर मरणासन्न व्यक्ति को लिटा देवे। यदि सुवर्ण न हो तो सुवर्ण के अभाव में मुख में घृत की बूंद भी दे सकते हैं।

## दशदान

पुत्र पिता या माता की मृत्यु निकट जानकर उससे पहले दश दान शान्ति हेतु इस ग्रन्थ के चतुर्थ खण्ड में विभिन्न दान संकल्प प्रकरण में पदत्त संकल्पों से दशदान एवं गोदान संकल्प पूर्वक करा देवे।

**गोभूतिल हिरण्याज्यवासोधान्य गुडानिच।**
**रौप्यं लवणमित्याहु दशदानानि पण्डिताः।।**

विष्णु देवता के निमित भूमि-**भूमि सर्वाश्रया च या वराहेण समुद्धृता।**
**अनन्त पुण्य फलदा शान्तिदानात्प्रच्छतु।।**

पुनः विष्णु देवता के लिए तिल-**महर्षे गोत्र सम्भूताः कश्यपस्य तिला स्मृता।**
**तस्मादेषां प्रदानेन सर्वपापं व्यपोहतु।।**

अग्निदेवता के लिए सोना-**हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसो।**
**अनन्तं पुण्यं फलदमतः शान्ति प्रयच्छ मे।।**

विष्णु देवता के लिए घी-**कामधेनु समुद्भूतं सर्व यज्ञेषु संस्थितम्।।**
**देवनामाज्यमाहारोदानेनास्या सुखं स्थिरम्।।**
**शीतवातोष्णसंत्राणं लज्जाया रक्षकं परम्।**
**देहालंकरणं वस्त्रं दानेनास्यास्तु मे सुखम्।।**

प्रजापति के लिए धान्य-**सर्वदेवमयं धान्यं सर्वोत्पत्ति करं परम्।**
**प्राणिनांजीवनोपायो दानादस्य सुखं मम।।**

सोम देवता के लिए गुड़-**गुडमिक्षुरसोद्भूतं मंत्राणां प्रणवोयथा।**
**दानेनास्य सदाशान्तिर्भवत्वीश प्रसाादतः।।**

चन्द्रदेवता के लिए रौप्य-**रजतः प्रीतिश्च पितॄणां विष्णुशंकरयोस्तथा।**
**शिवनेत्रेतद्भवरौप्यमस्य दानेन मे सुखम्।।**

सोमदेवता के लिए नमक-**यस्मादन्ये रसाः सर्वे नोत्कृष्टाः लवणं बिना।**
**सोमः प्रीतिकरा यस्माद्दानेनास्य सदा सुखम्।।**

**गोदान**-धेनुदान-पाप धेनुदान, ऋण धेनुदान, प्रायाश्चित्त धेनुदान तथा वैतरणी धेनु दान चार गाय दान पुत्र, पिता माता से करवाये। मरण समय उक्त पापों को दूर करने के लिए इन धेनुदान को करे, धेनु के अभाव में यथाशक्ति गाय का मूल्य रखकर मुंह पूर्व या उत्तर की ओर कर पृथक्-पृथक् संकल्प करें-1-पापधेनुदान-पाप धेनवे नमः सम्पूज्य श्वेत गाय का पूजन कर ब्राह्मण का पूजन कर लेवे। फिर संकल्प करें-अद्येत्यादि0 अमुकोऽहं मम सर्व क्षय पाप पूर्वकं स्वर्गलोकावाप्तये इमां सुपूजितां श्वेतां गां रुद्र दैवतां वा तन्निष्क्रयीभूतद्रव्यं चन्द्रादिदैवतं अमुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यं सम्प्रददे नमम।

पुनः गाय की प्रार्थना करे-**आजन्मोपार्जितं पापं मनोवाक् कायकर्मभिः।**
**तत्सर्वनाशमायातु पापधेनुप्रदानतः।।**

2-ऋण धेनुदान-ऋण धेनवे नमः सम्पूज्य। रक्त गौ का पूजन कर फिर ब्राह्मण पूजन कर संकल्प करे-**अद्येत्यादि. अमुकोऽहं अनेकजन्मार्जितपापप्रशमन पूर्वकसद्गतिप्राप्तये सूपूजितामिमाऋणधेनुरक्तांब्रह्मदैवतां अमुकगोत्राय अमुक शर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यं सम्प्रददे।**

पुनः प्रार्थना- **ऐहिकामुष्मिकं यच्च सप्तजन्मार्जितं मम।**
**विजयं तदॄणं यातु गामेतां प्रदतो मम।।**

3-प्रायश्चित धेनुदान-प्रायश्चित धेनवे नमः-गाय का पूजन कर ब्राह्मण का पूजन कर लेवें। पुनः संकल्प-**अद्येत्यादि अमुकोऽहं सप्तजन्मार्जितज्ञाताज्ञात अनेकविधप्रायश्चित्तोपयोगीसमस्तदुरितदूरीकरणीपूर्वकसद्गतिप्राप्तये इमां सुपूजितां प्रायश्चित्तधेनुम् अमुक गोत्रया अमुक शर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यं सम्प्रददे।**

प्रार्थना-**प्रायश्चित्ते समुत्पन्ने निष्कृतिर्न कृता मया।**
**सर्वपाप शान्त्यर्थं धेनुर्येषार्पिता मया।।**

4- वैतरणी धेनुदान-वैतरणी धेनवे नमः-कृष्ण गाय का पूजन कर ब्राह्मण का पूजन करे।

पुनः संकल्प-**अद्येत्यादि. अमुकोऽहं ममजन्मजन्मान्तर्जितपापापनोदन पूर्वकशतयोजनविस्तृर्णां वैतरणीनदीं तर्तुकामाय सुपूजितां वैतरणीय-धेनुमिमां यमराजदेवतां अमुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यं सम्प्रददे।**

प्रार्थना- **यमद्वारे पथे घोरे घोरां वैतरणीनदीम्।**

**तर्तुकामः प्रयच्छामि कृष्णां वैतरणीं चगाम्।।**

मोक्ष धेनुदानम्-गो पूजन-आवाहन-

**आवाहयाम्यहं देवीं गां त्वां त्रयलोक्यमातरम्।**
**यस्या स्मरणमात्रेण सर्वपापैः प्रमुच्यते।।1।।**
**त्वं देवी त्वं जगन्माता त्वमेवासि वसुन्धरा।**
**गायत्री त्वं च सावित्री गंगा त्वं च सरस्वती।।2।।**
**तृणानि भक्ष्यसे नित्यं अमृतं स्त्रवसे प्रभो।**
**भूतप्रेत पिशाचांश्च पितृदेवर्षि मानुषान्।।3।।**
**सर्वास्तारयते देवीनरकात्पापसंकटात्।।**

गाय का पूजन गन्ध, अक्षत, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, दक्षिणा से कर ब्राह्मण पूजन कर. फिर संकल्प करें-**अद्येत्यादि. अमुकोऽहं मम ज्ञाताज्ञात मनोवाक्काय कर्मजन्य पाप प्रशमन पूर्वकं मुक्ति हेतवे सुपूजितां कपिलां मोक्षधेनुमिमां रुद्रदेवतां मोक्षप्राप्तये अमुकगोत्राय अमुकब्राह्माणाय तुभ्यं सम्प्रददे।**

प्रार्थना- **मोक्षं देहि जगन्नाथ! मोक्षं देहि जनार्दनः।**
**मोक्षधेनुप्रदानेन श्री विष्णुः प्रीयतां मम।।**

**प्राण प्रयाणान्तर**-पिता आदि की मृत्यु के बाद कर्मकर्ता दक्षिण मुख हो मुण्डन करावे, स्नान कर शुद्ध सफेद वस्त्र पहन लेवे तथा मृतक के शरीर को शुद्ध जल या गंगाजल से स्नान करा वस्त्र पहनाकर गोपीचन्दन का तिलक तथा शरीर में सुगन्धित द्रव्य लगाकर पुष्पों की माला पहना देवे। अरथी बनाकर पैर आगे, सिर पीछे रख अरथी उठाकर श्मशान के लिए प्रस्थान करे।

**पिण्डदान**-जौ के आटे में तिल घी मिलाकर गंगाजल से राधकर छः पिण्ड बना लेवें। पहला पिण्ड मृतक स्थान में अपसव्य होकर जल तिलकुश सहित (स्थान पिण्ड) देवें ब्राह्मण संकल्प कहे -1. **अद्य अमुकगोत्रः शवनामप्रेतमृतस्थाने एष ते पिण्डो मया दीयते तवोपतिष्ठताम्।** पिण्ड को कर्मकर्ता मृतक के हाथ में अंगूठे की ओर से देवें पिण्ड के ऊपर तिल और जल डाल दें। तिलकुश जल सब पिण्डों के साथ रखकर संकल्प करें।

2. **द्वार पिण्ड-अद्यामुकगोत्रः अमुक प्रेतद्वार देशे पान्थनिमित्त एषते पिण्डो मया दीयते तवोपतिष्ठताम्।**

पहले जैसे ही पिण्ड मृतक के हाथ में रखकर तिल जल छोड़ दें।

3. **चौराहे पर-अद्य अमुक गोत्रः अमुकप्रेतचत्वरे खेचर निमित्त एष ते पिण्डो मयादीयते तपोपतिष्ठताम्।**

पूर्ववत् पिण्ड के ऊपर तिलजल छोड़कर रख देवें।

4. विश्राम स्थान पर या जहां से श्मशान नजर आए-**अद्य अमुक गोत्रः अमुकप्रेत विश्रान्तो भूतनाम्ना एषते पिण्डो मया दीयते तवोपतिष्ठताम्।।**

मृतक के हाथ में पिण्ड रखकर तिल जल डाल देवे।। यहां से मृतक की अरथी का सिर बदल देवें अर्थात् मृतक का सिर आगे और पैर पीछे कर दें। श्मशान में चिता वनाकर-5. पांचवा पिण्ड मुर्दे को चिता में रखकर दें। संकल्प-**अद्यामुकगोत्रः साधकनामप्रेतः एषः चित्रगुप्तदैवतः चितापिण्डस्ते मयादीयते तवोपतिष्ठताम्।** 6. कर्मकर्ता शव के दक्षिण में बैठकर पूर्ववत् संकल्प लेकर पिण्ड को शव के हाथ (या अस्थि संचय के समय) में दे-**अद्येत्यादि अमुकगोत्रः अमुकप्रेतशवहस्ते प्रेतदेवतो एषपिण्डो मयादीयते तवोपतिष्ठताम्।।**

पुनः अवनेजन (जल तिल) पिण्ड पर डाल दें। पश्चात् शव के मस्तक की दूसरी तरफ भूमि को शुद्ध कर पंच भू संस्कार कर क्रव्यादान नाम से अग्नि को जलावें पूजन कर निम्न आहुति देवें -

**ॐ लोमेभ्यः स्वाहा।।1।।** **ॐ त्वग्भ्यः स्वाहा।।2।।**

**ॐ लोहिताय स्वाहा।।3।।** **ॐ मेदेभ्यः स्वाहा।।4।।**

**ॐ मांसेभ्य स्वाहा।।5।।** **ॐ स्नायुभ्यः स्वाहा।।6।।**

**ॐ अस्थिभ्यः स्वाहा।।7।।** **ॐ मज्जाभ्यः स्वाहा।।8।।**

**ॐ रेतसे स्वाहा।।9।।** **ॐ पायवै स्वाहा।।10।।**

**ॐ आयासाय स्वाहा।।11।।** **ॐ प्रायासाय स्वाहा।।12।।**

**ॐ संयासाय स्वाहा।।13।।** **ॐ वियासाय स्वाहा।।14।।**

**ॐ उद्यासाय स्वाहा।।15।।** **ॐ शुचे स्वाहा।।16।।**

**ॐ शोचते स्वाहा।।17।।** **ॐ शोचमानाय स्वाहा।।18।।**

**ॐ शोकाय स्वाहा।।19।।** **ॐ तपसे स्वाहा।।20।।**

ॐ तप्यते स्वाहा।।21।। ॐ तप्यमानाय स्वाहा।।22।।

ॐ तप्ताय स्वाहा।।23।। ॐ धर्म्माय स्वाहा।।24।।

ॐ निष्कृत्यै स्वाहा।।25।। ॐ प्रायश्चित्यै स्वाहा।।26।।

ॐ भेषजाय स्वाहा।।27।। ॐ यमाय स्वाहा।।28।।

ॐ अन्तकाय स्वाहा।।29।। ॐ मृतवे स्वाहा।।30।।

ॐ ब्रह्मणे स्वाहा।।31।। ॐ ब्रह्महत्यायै स्वाहा।।32।।

ॐ विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा।।33।।ॐ द्यावापृथिभ्यां स्वाहा।।34।।

हवन के बाद जलती हुई अग्नि हाथ में लेकर मुंह दक्षिण रख ये मंत्र कहें -

ॐकृत्वासुदुष्कृतं कर्म जानता वाप्यजानता।
मृत्यु कालवशं प्राप्य नर पंचत्वमागतः।।
धर्माधर्मसमायुक्तः लोभमोहसमावृतः।
देहेयं सर्वगात्रणि दिव्यान् लोकान् सगच्छतु।।

हाथ की अग्नि को लेकर चिता की परिक्रमा कर सिर की तरफ से चिता में अग्नि लगा देवे।

**कपाल क्रिया**-शव के अर्धदग्ध होने पर कर्मकर्ता बांस के डंडे से कपाल बेधन कर घी को उसमें डाले शव पूर्ण जल जाने पर सब लोग जलाशय नदी में स्नान करें। चाहे तो स्नान के पूर्व कर्मकर्ता अस्थि संचय करे चिता को गो दुग्ध से ठंडी कर अस्थि संचय करना श्रेष्ठ है कोई लोग अस्थिसंचय के निमित्त एकोद्दिष्ट समान श्राद्ध भी करते हैं।

यह भी मत है कि यदि दाह गंगा या उसकी सहायक नदियों में किया हो तो अस्थि संचय न करें क्योंकि गंगा तो सबको पवित्र करने वाली है।

**अस्थि संचय कर्म**-प्रथम दिन से दस दिन के अन्दर मृतक की अस्थियों को गंगा आदि तीर्थों में छोड़ दे। चिता भस्म को ठंडी होने के बाद पहले या तीसरे दिन एक मटकी या ताम्बे के बर्तन को शुद्ध कर ले, अपसव्य होकर कर्मकर्ता अनामिका अगुष्ठ से मृतक की अस्थियों को चुने (छठवां पिण्ड पहले न दिया हो तो दे देवें)। पिण्ड देकर अस्थियों को गंगाजल व दूध से धोकर कलश में रखें, रेशमी वस्त्र से ढककर तीर्थ में भेजने की व्यवस्था करें अथवा बाद में भेजना हो तो अस्थि कलश को सुरक्षित स्थान में रख देवें।

पुनः चिता की भस्म को बहाकर अन्य लोग (पुत्र आदि बान्धव) दक्षिण मुखकर मुण्डन कर लें। अर्थि ले जाने वाले स्नान कर दक्षिणमुख कर अपसव्य हो (सगोत्री)

तिलाञ्जलि दें-ॐ **अद्यामुकगोत्रामुकप्रेततच्चिता दाहोपशमनार्थ एणा तिलतोयाञ्जलिस्ते मयादीयते तवोपतिष्ठताम्।।**

पुनः घर के लिए प्रस्थान करे अर्ध मार्ग में कांटे को रखकर उसका उलंघन करे घर में गोमूत्र आदि का स्पर्श कर अन्य सम्बन्धी अपने घर जायें, कर्मकर्ता ब्रह्मचर्य हो एक समय भोजन कर पृथ्वी पर सोये। दशगात्र में गरुड़ पुराण की कथा श्रवण करें जिससे मृतक की आत्मा को शांति पहुंचे।

कर्मकर्ता घर आकर नीम के पत्ते दांतों से काटे ऐसा भी प्रचलन है। सायंकाल मृतक स्थान में बारहवें दिन तक दीपक जलावें।

**दशगात्र विधि**-दशगात्र की सामग्री लेकर ग्राम के बाहर पीपल वृक्ष के पास नदी तालाब के समीप श्राद्ध भूमि बनाकर पिण्डदान की व्यवस्था कर कर्मकर्ता शिखा खोलकर स्नान के लिए संकल्प करें। अपसव्य हो कुश तिल जल हाथ में रखें-

**अद्येत्यादि अमुकगोत्रस्यामुकप्रेतस्य (स्त्री हो तो) गोत्रायाः प्रेतायाः** ऐसा हर जगह संकल्प में कहें) **प्रेतत्वनिवृत्तये उत्तमलोकप्राप्त्यर्थं च करिष्यमाण प्रथमदिनकृत्यर्थं (जितना दिन हो वैसा कहे) स्नानमहं करिष्ये।** स्नान के बाद तिलाञ्जलि देवें-**अद्येत्यादि. अमुकगोत्रस्यामुकप्रेतस्य चितादाहजनिततापशमनार्थं प्रथमदिनसमन्धि एष तिलतोयाञ्जलिर्मयादीयते तवोपतिष्ठताम्।**

(तिलतोय अंजलि दश दिन तक प्रत्येक दिन एक एक अंजली बढ़ाकर देवें) अंजलि के पश्चात् चतुर्दश यम तर्पण, कर देवें।

**चतुर्दश यम तर्पण-ॐ यमाय नमः 3 ॐ धर्मराजाय नमः 3 ॐ मृत्युवे नमः 3 ॐ अन्तकाय नमः 3 ॐ वैवश्वताय नमः 3 ॐ कालाय नमः 3 ॐ सर्वभूतक्षयाय नमः 3 ॐ औदुम्बराय नमः 3 ॐ दध्नाय नमः 3 ॐ नीलाय नमः 3 ॐ परमेष्ठिने नमः 3 ॐ वृकोदराय**

**नमः 3 ॐ चित्राय नमः 3 ॐ चित्रगुप्ताय नमः 3 इस प्रकार अपसव्य हो कुशतिल सहित यम तर्पण देवें।**

**चितानल विधि**-यह कार्य प्रथम दिन से दश दिन तक का है। जहां पिण्ड देना हो वहां भूमि लेपन कर यव का चूर्ण लेकर उसमें तिल डालकर पिण्ड बना देवे यह कार्य चतुर्थ दिन से दशम दिन तक करना है, यदि चौथा दिन हो तो चार अथवा जितने दिन मृतक के हो गये हो उतने ही पिण्ड का निर्माण करे। सिर्फ दसवें दिन उड़द की दाल के चूर्ण का पिण्ड बनाना।

**घण्ट दीप**-यथा सम्भव पीपल वृक्ष की शाखा पर शरीर की संकल्पना करते हुए जल पूर्ण मिट्टी का घड़ा लटका कर घड़े में नीचे छिद्र कर ऐसी व्यवस्था करे, जिससे जल बूंद-बूंद टपकता रहे। घट के ऊपर दीपक स्थापित करें। अथवा त्रिकाष्ट के ऊपर घट को स्थापित कर उसमें दूध और जल डाल दें-जिसकी जल धारा नीचे रखे चीता भष्म अथवा कुश के बनाये प्रेत पर बूँ-बूँद पड़ती रहे-

घट पूजन- **अकामेतु निरालम्बो वायुभूत निराश्रय।**
**प्रेतघंटो मयादत्तस्तवैष उपतिष्ठताम्।।**
**चितानल प्रदग्धोऽसि परित्यक्तोऽसिबान्धवैः।**
**इदं नीरमिदं क्षीरं अत्र स्नाहि इदं पिब।।**

प्रेत स्थापित करने के लिए पूर्व से पश्चिम दिशा में वेदी बनायें। कर्मकर्ता कुशा के आसन पर बैठे, कर्मकर्ता के ब्राह्मण गंगा की मिट्टी से ललाट, हृदय, नाभि, कंठ, पृष्ठ, दोनों भुजा पीठ, दोनों कानों, मस्तक पर तिलक लगा लेवें। ब्राह्मण मंत्र भी बोले।

**तिलकं च महत्पुण्यं पवित्रं पापनाशनम्।**
**आपदां हरते नित्यं ललाटे हरिचन्दनम्।।**

अव कर्मकर्ता दो कुशा की पवित्री दाहिने हाथ की अनामिका तथा तीन कुशा की पवित्री बायें हाथ की अनामिका में पहन लें। नीवी बन्धन कर ले शिखा तथा आसन में भी कुशा रख ले, आचमन शिखाबन्धन प्राणायाम कर बांये हाथ में जल लेकर **ॐ अपवित्रः0** मन्त्र से शरीर में छीटें देवें-

भूमि पूजन अव जल लेकर कर्मकर्ता श्राद्ध हेतु संकल्प करें-

**देशकालौ सङ्कीर्त्य अमुकवासरे अमुकगोत्रस्य अमुकप्रेतस्य प्रेतत्व विमुक्तये सद्गतिप्राप्त्यर्थे प्रथमदिवसादारम्य दशमाह्निक-श्राद्धमहं करिष्ये।**

चितानल पूजन हेतु संकल्प करे- **अद्येत्यादि. अमुकगोत्रस्यामुकप्रेतस्य चितादाहोपशमनार्थं प्रेतत्वविमुक्तये दशगात्रनिष्पत्यर्थंञ्च प्रथमदिन सम्बन्धि रौरवनामनरकोत्तारणाय विष्णुस्वरूपचितानलपूजनं करिष्ये।।**

कर्मकर्ता पूर्व मुंह हो हाथ जोड़ के पितृगायत्री का स्मरण करे-

**ॐ देवताभ्यः पितृभ्यश्च महायोगिभ्य एव च।**
**नमः स्वाहायै स्वधायै नित्यमेव नमोनमः।।**

अपसव्य होकर बांया घुटना मोड़कर दातुन हाथ में लेकर दक्षिण मुंह हो घड़े में डाल दें-**ॐ अद्यामुकगोत्रामुकप्रेतशौचार्थे प्रथमदिनसम्बन्धितदन्तधावनं काष्ठमेतन्मयादीयते तवोपतिष्ठताम्।**

थोड़ी मिट्टी भी घड़े में छोड़ दें। सव्य होकर चितानल का पूजन कर दें-**विष्णुस्वरूप-चितानलाय नमः गन्धाक्षतं पुष्पाणि धूपदीपनैवेद्यं दक्षिणा च समर्पयामि। ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधानिदधे पदम्। समूढमस्य पा ँ सुरे स्वाहा। विष्णवे नमः।**

पूजन कर प्रार्थना कर दें-**ॐ अनादि निधनो देव शंखचक्र गदाधरः।**
**अक्षय पुण्डरीकाक्ष प्रेतमोक्ष प्रदोभव।।**
**ॐ अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची अवन्तिका।**
**पुरी द्वारावती ज्ञेया सप्तैता मोक्ष दायिकाः।।**

प्रार्थना कर अपसव्य होकर दक्षिण मुख कर बांया घुटना टेककर तिल जल से घड़े के ऊपर तर्पण दें- **ॐ यमाय नमः 3 ॐ धर्मराजाय नमः 3 ॐ मृत्युवे नमः 3 ॐ अन्तकाय नमः 3 ॐ वैवस्वताय नमः3 ॐ कालाय नमः 3 सर्वभूतक्षयाय नमः 3 ॐ औदुम्बराय नमः 3 दध्ने नमः 3 ॐ नीलाय नमः 3 ॐ परमेष्ठिने नमः 3 ॐ वृकोदराय नमः3 ॐ चित्राय नमः 3 ॐ चित्रगुप्ताय नमः 3।।** चितानल पूजन कर पिण्ड बेदी के पास आ जाये।

## पिण्डदान (मलिनषोडशी)

प्रेत शरीर पिण्ड निर्माण प्रक्रिया के दौरान 10 दिन के अशौचकाल में जो पिण्डदान/श्राद्ध कर्म अनिवार्यतः किये जाते है, वह मलिन षोडशी के अन्तर्गत किया जाता है। वह सभी मृतकों के लिए अनिवार्य है। इसी के द्वारा प्रेत के पिण्ड निर्माण के दश गात्र के रूप में सम्पूर्ण दश पिण्ड से पिण्ड शरीर निर्माण को सम्पन्न कराये। कर्म पात्र स्थापित कर उसमें जल दूध आदि निम्नलिखित मन्त्रों से छोड़े।

जल-**ॐ शन्नोदेवि रभिष्टयऽआपो भवन्तु पीतये शंयोरभिस्त्रवन्तु नः।**

दूध-**ॐ पयः पृथिव्यां पय ओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयोधाः पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम्।।**

तिल-**ॐ तिलोसि सोमदैवत्यो गोसवो देव निर्मितः। प्रत्नमद्भि पृक्तः स्वधयापितृलोकान्प्रीणाहि नः।।**

यव- **ॐ यवोऽसियवयास्मद्द्वेशोयवयारातीः**

**अद्यामुक गोत्रस्यवसुस्वरूपस्यास्पत्पितर अमुक शर्मणः सांवत्सरिकैकोद्दिष्टः श्राद्धे प्राणाप्यापन कामनायै दत्तै तदन्नपानादिकं अक्षयं अस्तु।।**

सव्य होकर पूर्वमुख हो आशीष ग्रहण करे-

**ॐ अघोरः पिताऽ स्तु।।** ऐसा कह पुनः कहे-**ॐ गोत्रंनो वर्द्धतां दातारोनोभिवर्द्धतां वेदा सन्ततिरेव च। श्रद्धा चनोमा व्यगमद्बहुदेयंचनोऽस्तु।। अन्नंचनो बहुभवेदतिथिंश्चलभेमहि। याचितारश्च नः संतुमाचयाचिष्म कंचन।। एताः सत्या आशिषः सन्तु।।**

पुनः अपसव्य हो पिण्ड़ के ऊपर तीन कुशा रखे तथा जल धारा दें-

**ॐ उर्जं वहंती रमृतं घृतं पयः कीलालं परिस्त्रुतम्। स्वधास्थतर्पयतमे पितरम्।।**

अर्घ्यपात्र को उल्टा कर दे। यथा शक्ति सुवर्ण दक्षिणा हाथ में लेकर संकल्प कहे-

**ॐ अमुकगोत्रस्यास्मत्पितुरमुक शर्मणो वसुरूपस्य कृतैतत्सांवत्सरिकैकोद्दिष्ट श्राद्धप्रतिष्ठार्थमिदं रजतचन्द्र-दैवतममुक गोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणात्वेन दातुमहमुत्सृजे।।** ब्राह्मण को दक्षिणा दे नम्र हो पिण्ड को उठाकर सूंघ ले तथा थाली में रखे, कुश से जलते अंगार को अग्नि में डाल दीपक को बुझाकर हाथ पैर धो सव्य हो प्रार्थना करे-

**प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषुयत्।**
**स्मरणादेवतद्विष्णो संपूर्णं स्यादिति श्रुतिः।।**
**देवताभ्यः पितृभ्यश्च महायोगिभ्य एव च।**
**नमः स्वाहायै स्वधायै नित्यमेव नमोनमः।**

पितृरूप कुश को भी उठाकर पिण्ड के साथ रख जल में विसर्जन कर दे। एकोदिष्ट श्राद्ध में शय्यादान, वस्त्र, अन्न, आमान्न, गायदान, देकर प्रार्थना करे-

**कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा बृद्धयात्मनावाऽनु सृतः स्वभावात्।**
**करोमियद्यत्सकलं परस्मै नारायणायेति समर्पयामि।।**

कमकर्ता पके हुए अन्न को तीन पत्तों पर रख अपसव्य हो काक को, जनेंऊ मालाकर कर श्वान को, सव्य हो कर गाय को खिलावे। ब्राह्मण से तिलक आशीष ग्रहण करें ब्राह्मण को भोजन देकर दक्षिणा से सन्तुष्ट करे स्वयं परिवार के साथ भोजन करें।

।। इति एकोद्दिष्ट श्राद्ध सम्पूर्ण ।।

## पंचक मरण शान्ति

पंचक में मृत्यु होने पर वंश के लिए अनिष्ट कारक होता है इसलिए जहाँ पर शव जलाना हो वहां भूमि शुद्धकर कुश से मनुष्याकृति की पाँच प्रतिमा बनाकर यव के आटे से उनका लेपन कर, अपसव्य हो पूजन संकल्प करें-

**अद्योत्यादि० अमुकगोत्रस्य अमुकप्रेतस्य धनिष्ठादि पंचकेभरण-सूचितवंशानिष्ट विनाशार्थं पंचकशान्ति करिष्ये।**

प्रतिमाओं को स्थापित कर पूजन करे -

**1. प्रेतवाहाय नमः।।** **2. प्रेतसखायै नमः।।**

**3. प्रेतपाय नमः।।** **4. प्रेतभूमिपाय नमः।।**

**5. प्रेत हर्त्रे नमः।।**

नाम मंत्र से प्रत्येक प्रतिमा को गन्ध, अक्षत, पुष्प, धूप, दीपक और नैवेद्य से पूजन कर दाह से पहले शव के ऊपर रख दें-

पहली प्रतिमा-शिर पर। दूसरी दक्षिण कुक्षी पर। तीसरी बांयी कुक्षी पर। चौथी नाभी के ऊपर। पांचवी पैरों के ऊपर रख घी को आहुति दें।

**1- प्रेतवाहाय स्वाहा।।** **2- प्रेतसखायै स्वाहा।।**

**3- प्रेतपाय स्वाहा।।** **4- प्रेत भूमिपाय स्वाहा।।**

**5- प्रेत हर्त्रे स्वाहा।।**

उपर्युक्त आहुति देकर पूर्व प्रकार से शव का दाह कर अशौचान्तर (ग्यारहवें, बारहवे दिन पंचक शान्ति करे।।

कर्मकर्ता नदी, तालाब तीर्थ आदि के पास जाकर श्राद्ध भूमि को साफ कर गोबर से लीप स्नान के बाद नया यज्ञोपवीत वस्त्र धारण करे। होम के लिए वेदी बनावे। कलश स्थापन पूर्व, दक्षिण, पश्चिम उत्तर तथा चारों के मध्य में करे। गणेश नवग्रह आदि का पूजन कर अपसव्य हो संकल्प करे-

**अद्येत्यादि० अमुकगोत्रस्य अमुकप्रेतस्य धनिष्ठादिपंचक जनित दुर्भरण दोष-निवृत्यर्थं (सव्य हो) मम गृहे सपरिवाराणामायुरारोग्य सुख प्राप्तर्थं विष्णुपूजनपूर्वकं पंचक शांतिकर्माहं करिष्ये।**

संकल्प कर भगवान विष्णु (शालिग्राम) का पूजन षोडशोपचार से कर पुनः संकल्प करे -

**अद्येत्यादि० अमुकप्रेतस्य पंचकशांतिकर्मांगतया विहितं कलशपंचक देवतानां स्थापनं प्रतिष्ठापूजनं च करिष्ये।**

# जन्मोत्सवविधि

ब्राह्म मुहूर्त में उठकर स्नान करने हेतु निम्न सङ्कल्प करें। **स्नानसङ्कल्प-अद्येहेत्याद्युच्चार्य्य अमुकगोत्रोऽमुकराशिरमुकशर्म्माहं आयुरभिवृद्धये संव्वत्सरावच्छिन्नसुखप्राप्ति कामस्शीतलोदकेन स्नानं करिष्ये।** स्नान कर सन्ध्यादि नित्यकर्म सम्पादित करें, यदि जन्म शनिवार या मंगलवार को हुआ हो तो तत्सूचित दोष परिहार के लिए आठ मुट्ठी धान या अन्य कोई अनाज ब्राह्मण को देकर नया वस्त्र निम्न विनियोग मंत्र पढ़कर पहनें। **परिधास्यै इत्याथर्वणऋषिः पंक्तिश्छन्दो वासोदेवता वस्त्रपरिधाने विनियोगः। ॐपरिधास्यै यशोधास्यै दीर्घायुष्ट्वाय जरदष्टिरस्मि शतं च जीवामि शरदः पुरूची रायस्पोषमभिसंब्ययिष्ये।।** नया वस्त्र धारण कर निम्न विनियोग एवं मन्त्र पढ़कर उत्तरीय (दुपट्टा) धारण करें। **यशसामेत्याथर्वणऋषिः पंक्तिश्छन्दः लिङ्गोक्ता देवता उत्तरीयसपरिधाने विनियोगः। ॐयशसा मा द्यावापृथिवी यशसेन्द्राबृहस्पती यशो भगश्च मा विन्दद्यशो मा प्रतिपाद्यताम्।** यदि दुपट्टा न हो तो कोई भी अश्वेत वस्त्र पहन नीम, गुग्गुल, दूव, गोरोचन आदि की पोटली बना निम्न मंत्र से प्रतिष्ठा करें-**ॐभूर्भुवः स्वः पोटलिके सुप्रतिष्ठिता वरदा भवत च।** उक्त पोटली को दाहिने हाथ में बांध लें। पुनः गणेश पूजन करें संभव हो तो कलश स्थापन करें। पुनः प्रधान सङ्कल्प करें। प्रधान संकल्प **अद्येहत्यादि अमुकगोत्रोऽमुकराशिरमुकशर्माहं ममायुष्याभिवृद्धये वर्षवृद्धिकर्म करिष्ये तदङ्गत्वेन दध्यक्षातपुञ्जेषु आवाहितानां कुलदेवतादिषष्ठीदेवीपर्य्यन्तानां कलशे आवाहितानां ब्रह्मवरुणसहितादित्या-दिनवग्रहाणां च पूजनं करिष्ये।** थाली में नया सफेद वस्त्र फैलाकर दही एवं अक्षत लेकर निम्न कुलदेवता से षष्ठी देवी तक का पूजनार्थ आवाहन करें। **ॐभूर्भुवःस्वः कुलदेवते इहागच्छेहतिष्ठ पूजार्थं त्वामावहयामि 1 ॐभूर्भुवःस्वः स्वनक्षत्रेश अमुक इहागच्छेहतिष्ठ पूजार्थं त्वामावाहयामि 2 ॐ भूर्भुवःस्वः प्रकृतिपुरुषात्मकमातापितरौ इहागच्छतं इहतिष्ठतं पूजार्थं युवामावाहयामि 3 ॐभू0 ब्रह्मन् इहागच्छेहतिष्ठ पू0 4 ॐभूः भानो इहा 0 5 ॐ भूः 0 विघ्नेश इहा 0 6 ॐ भूः 0 मार्कण्डेय इहा 0 7 ॐ भूः 0 बले इहा 0 7 ॐ भूः 0 व्यास इहा 0 8 ॐ भूः 0 जामदग्न्य राम इहा 0 10 ॐ भूः 0 अश्वत्थामन् इहा 0 11 ॐ भूः 0 कृपाचार्य्य इहा 0 12 ॐ भूः 0 प्रह्लाद इहा 0 13 ॐ भूः 0 हनुमन् इहा 0 14 ॐ भूः 0 विभीषण इहा 0 15 ॐ भूर्भुवःस्वः षष्ठीदेवि इहागच्छेहतिष्ठ पूजार्थं त्वामावाहयामि 16 आवाहन करें तथा षष्ठी देवी पर्यन्त का ध्यान करें। ॐ भूर्भुवःस्वः कुलदेवतादिदेवताः**

**षष्ठीदेवीपर्य्यन्ताः इहागच्छन्तु इह तिष्ठन्तु सुप्रतिष्ठिता वरदा भवन्तु ॐवरदाभयपाणय इति मार्कण्डेयध्याने विशेषः-ॐद्विभुजं जटिलं सौम्यं सुवृद्धं चिरजीविनम्। मार्कण्डेयं नरो भक्त्या पूजयेत्प्रयतः शुचिः।।** इनका ध्यान कर नाममात्र से पूजन करें-**ॐकुलदेवतायै नमः ॐजन्मनक्षत्रेशाय अमुकाय नमः ॐप्रकृतिपुरुषात्मकमातापितृभ्यां नमः ॐब्रह्मणे नमः ॐ भानवे नमः ॐविघ्नेशाय नमः ॐमार्कण्डेयाय नमः ॐबलये नमः ॐ व्यासाय नमः ॐअश्वत्थाम्ने नमः ॐकृपाचार्याय नमः ॐप्रह्लादाय नमः ॐहनुमते नमः ॐविभीषणाय नमः ॐषष्ठीदेव्यै नमः ॐ** जोड़कर प्रत्येक नाम मंत्र से षोडशोपचार पूजन, आरती कर नवग्रहों का भी नाम लेते हुए पुष्पाञ्जलि समर्पित करे। पुनः **मार्कण्डेय की प्रार्थना-**

**मार्कण्डेय महाभाग सप्तकल्पान्तजीवन।**
**आयुरारोग्यसिद्ध्यर्थमस्माकं वरदो भव।।**
**चिरजीवी यथा त्वं भो भविष्यामि तथा मुने।**
**रूपवान्वित्तवाँश्चैव श्रिया युक्तश्च सर्वदा।।**
**मार्कण्डेय नमस्तेस्तु सप्तकल्पान्तजीवन।**
**आयुरारोग्यसिद्ध्यर्थं प्रसीद भगवन्मुने।।**
**चिरजीवी यथा त्वं तु मुनीनां प्रवर द्विज।**
**कुरुष्व मुनिशार्दूल तथा मां चिरजीविनम्।।**

पुनः षष्ठी प्रार्थना-

**जय देवि जगन्मातर्जगदानन्दकारिणि।**
**प्रसीद मम कल्याणि महाषष्ठि नमोस्तुते।**
**रूपं देहि यशो देहि भगं भगवति देहि मे।**
**पुत्रान् देहि धनं देहि सर्वान्कामाँश्च देहि मे।।**
**त्रैलोक्ये यानिभूतानि स्थावराणि चराणि च।**
**ब्रह्मविष्णुशिवैः सार्द्धं रक्षां कुर्वन्तु तानि मे।।**

प्रार्थना कर अञ्जलि से मार्कण्डेय के लिए निवेदित दूध को पांच बार पीयें।

**मन्त्र-**

**सतिलं गुडसम्मिश्रमञ्जल्यर्द्धमितं पयः।**
**मार्कण्डेयाद्वरं लब्ध्वा पिबाम्यायुःप्रवृद्धये।।**

मुख धोकर दक्षिणा देने हेतु संकल्प करें। **अद्येहेत्यादि अमुकराशिरमुकशर्म्माहं आयुरभिवृद्धये कृतायाः कुलदेवतादीनाम् आदित्यादिनवग्रहाणां च पूजायाः साद्‌गुण्यार्थमिमां दक्षिणां ब्राह्मणेभ्यो विभाज्य दास्ये ॐतत्सत् तथा यथोपपन्नेनान्नेन ब्राह्मणाँश्च भोजयिष्ये।** अभिषेक, तिलक, मन्त्र आदि कराकर घृतछाया, ब्राह्मणभोजन पूर्वक स्वयं भोजन करे।

**खण्डनं नखकेशानां मैथुनाध्वगमौ तथा।**
**आमिषं कलह-हिंसां वर्षवृद्धौ विवर्ज्जयेत्।।**

इति।।

# तृतीय खण्ड : सामान्य पूजन विधि

**देव पूजा प्रकरण**-इस प्रकरण में पञ्चाङ्ग पूजा विधि दी गई है। प्राय: प्रत्येक संस्कार, व्रतोद्यापन, हवन आदि यज्ञ यज्ञादि में पञ्चाङ्ग पूजन का विधान है। षोडशोपचार या पञ्चोपचार अर्चन का क्रम सामान्यत: प्रचलित है। अत: तत्सबंधी मंत्र दे दिये गये हैं। पुरुषसूक्त के षोडशमंत्र और रूद्रसूक्त के नमस्ते रुद्र. आदि षोडश मंत्रों से भी सभी देव पूजन में अर्चन करने की सामान्य विधि है।

शिलान्यास, गृहप्रवेश, ग्रहशान्ति की भी संक्षिप्त विधि दी जा रही है। ध्यातव्य है कि पूजन के इस प्रकरण के अभ्यास से संकल्प विशेष का परिवर्तन करके विविध पूजा के आयोजन सामान्य रूप से कराये जा सकते हैं। पञ्चाङ्ग के अतिरिक्त सर्वतोभद्र और लिङ्गतोभद्र पीठों के पूजन प्रकार भी आगे दिये गये हैं। विविध व्रतोद्यापन आदि में इसका विधान किया जाता है।

प्रत्येक पूजारंभ के पूर्व निम्नांकित आचार-अवश्य करने चाहिये-आत्मशुद्धि, आसन शुद्धि, पवित्र धारण, पृथ्वी पूजन, संकल्प, भैरव प्रणाम, दीप पूजन, शंख पूजन, घंटा पूजन और स्वस्तिवाचन तत्पश्चात् ही देव पूजन प्रारम्भ करना चाहिए। तृतीय, चतुर्थ खण्ड में विविध देव पूजन प्रकार प्रस्तुत किये गये हैं।

1. गणपति पूजन 2. आचार्यादिवरण 3. वरुण पूजन 4. मातृका, योगिनी, आयुष्य मंत्र जाप, सांकल्पिक नान्दी श्राद्ध, नवग्रह पूजन, अधिदेव प्रत्यधि देवों की स्थापन विधि, सर्वतोभद्रपीठस्थ देवों और लिङ्तोभद्र देवों की पूजन विधि, प्रधान यज्ञेश्वर पूजन की विधियां दे दी गई हैं। सत्य नारायण व्रत कथा, शालग्राम पूजन और शिवार्चन विधि के साथ ही महालक्ष्मी पूजन का भी संकलन कर दिया गया है।

## देव पूजा प्रकार

(1) प्राय: प्रत्येक मङ्गल कार्य में पञ्चाङ्ग पूजन अपेक्षित है। कार्यारम्भ से पूर्व गौरी गणेश, कलश, मातृका, घृतमातृका, नवग्रह, पञ्चलोकपाल, दशदिग्पाल, योगिनी आदि देवों की पूजा की जाती है। (2) पुण्याहवाचन एवं साङ्कल्पिक नान्दी श्राद्ध पूजनोपरान्त प्रधान देव पूजन-विष्णु, शिव, दुर्गा, सूर्य आदि देवों की यथाविधि पूजन की जानी चाहिए। (3) व्रतोद्यापन एवं विशेष अनुष्ठान के समय यज्ञपीठ की स्थापना का विशेष महत्त्व होता है, अत: प्रधान देवता की पीठ रचना पूर्वाभिमुख पूर्व दिशा के मध्य में की जाय। ईशान कोण में ग्रह, मातृका, घृतमातृका, योगिनी अग्निकोण में वास्तु नैऋत्य में क्षेत्रपाल, वायव्य कोण में ग्रह आदि देवों की कलश स्थापन पूर्वक पीठ रचना अपेक्षित है। (4) उपर्युक्त पीठ रचना के प्रकार विभिन्न रंगों के अक्षत या विविध रंग के अन्न

के दानों से की जाती है। सभी व्रतोद्यापन-अनुष्ठान में-सर्वतोभद्रपीठ विशेष रूप से शिवपूजन में चतुर्लिङ्गतोभद्रपीठ की रचना की जाती है। चक्र के रेखाचित्रों से उसका अभ्यास करना चाहिए। (5) प्रधान देवों की मूर्तियां यथाशक्ति स्वर्ण-रजत-ताम्र आदि ध ातुओं की बननी चाहिए और विधिपूर्वक उनकी प्रतिष्ठा करके उनका अर्चन किया जाय।

**अर्चना और पूजोपकरण**-पूजन के अनेक प्रकार प्रचलित हैं और शास्त्रों में पञ्चोपचार, षोडशोपचार शतोपचार आदि विविध वस्तुओं से अर्चना के विधि विधान की विस्तार से चर्चा है। श्रद्धा-भक्ति-शक्ति के अनुसार उनका संग्रह करना चाहिए। देव पूजन में भावशुद्धि अपेक्षित है और पितृकार्य में वाक्य शुद्धि अपेक्षित होती है-**"पितरः वाक्यमिच्छन्ति भावमिच्छन्ति देवताः"** अतः संकल्प मंत्र की शुद्धि संस्कृत भाषा के अभ्यास से ही प्राप्त हो सकती है। महर्षि पतञ्जलि ने महाभाष्य में बताया है 'जैसे लकड़ी के भीतर रहने वाली आग बिना अग्नि के संपर्क के बाहर नहीं आती वैसे मंत्र की शक्ति अर्थज्ञान के बिना प्रभावी नहीं होती'' उसी प्रकार शुद्ध वाक्य की रचना के बिना अभीष्ट फल की प्राप्ति भी नहीं हो सकती। इसलिए मन्त्रों के शुद्ध उच्चारण और उनका अर्थज्ञान अवश्य कर लेना चाहिए। बहुत से वैदिक मंत्र सन्दर्भ सूचक होकर भी तत्-तत् देवताओं के आवाहन अर्चन के लिए प्रयुक्त होते हैं जिसका मीमांसाशास्त्र के ऋषियों ने उनका समर्थन किया है। मीमांसा शास्त्र के मनीषियों ने तर्क सम्मत विचारों के बाद सिद्ध किया है कि मंत्र ही देवता हैं। यदि मंत्र नहीं तो देवता भी उपस्थित नहीं होंगे इसलिए मंत्रों की ही महिमा सर्वोपरि है। यज्ञकर्त्ता यजमान और पौरोहित्य कर्म में संलग्न आचार्य को तद्रूप होकर ही अर्चना से सिद्धि प्राप्त होती है -

**'देवो भूत्वा देवं यजेत्'** ऐसा निर्देश लक्षित करता है कि तन्मयता और भावशुचिता से ही अभीष्ट सिद्धि होती है।

**देवार्चन के लिए संग्रहणीय द्रव्य-**

**पञ्चगव्य**-गोबर, गोमूत्र, गोघृत-गोदुग्ध, गोदधि यथाविधि।

**पञ्चामृत**-गोदुग्ध-गोघृत-गोदधि-मधु-शर्करा।

**पञ्चमेवा**-दाख-छुहाड़ा-बादाम-नारियल-अखरोट आदि।

**नवग्रह समिधा**-अर्क, पलास, खैर, अपामार्ग, गूलर-पीपल-शमी-कुश-दूर्वा।

**पूजोपकरण**-गन्ध (चन्दन) पुष्प, पुष्पमाला, तुलसी, विल्वपत्र, परिमल द्रव्य-सिन्दूर-अबीर-इत्र-अष्टगन्ध आदि।

**ऋतुफल**-ऋतु के अनुसार फलों का संग्रह करना चाहिए। कुछ फल सभी ऋतुओं में प्राप्त हैं किन्तु कुछ फल ऋतु विशेष में मिलते हैं।

पान-सुपारी-इलाचयी-लवंग-मिष्टान्न वस्त्र उपवस्त्र-रक्षा सूत्र-धोती-साड़ी-गमछा अन्य सौभाग्य द्रव्य आभूषण आदि यथाशक्ति।

उपर्युक्त वस्तुओं का यथाशक्ति संचय करना चाहिए किन्तु हम देवार्चन कर रहे हैं अतः सुन्दर; उत्तमोत्तम संक्षिप्त किन्तु उपयोगी हो, इसका सतत् ध्यान रखना अपेक्षित है।

**कर्म्मोपयोगी सप्तधान्यादि विवरण**-पूजोपकरण में सप्तधान्य, सप्तमृत्तिका आदि का प्रयोग किया जाता है, निम्नांकित कारिकाओं में उनका संग्रह है -

(1) सप्तधान्य-**यवगोधूमधान्यानि तिलाः कंगुस्तथैव च,**
**श्यामकं चणकं चैव सप्तधान्यमुदाहृतम्।**

जौ, धान, तिल, कंगनी, मूंग, चना और सावां ये सप्तधान्य कहलाते हैं।

(2) सर्वौषधि-**मुरा मांसी बचा कुष्ठं शैलेयं रजनीद्वयम्।**
**सठी चम्पकमुस्तं च सर्वौषधिगणः सृतः।** (सर्वाभावे शतावरी)

मुरा, जटामांसी, वच, कुण्ठ, शिलाजीत, हल्दी, दारुहल्दी, सठी, चम्पक, मुस्ता ये सर्वोषधि कहलाती हैं।

**कुष्ठं मांसी या हरिद्रेद्वे मुरा शैलेयचन्दनम्**
**बचा कर्पूरमुस्ता च सर्वौषधयः प्रकीर्त्तिता।**

(कूठ, जटामांसी, मुरा, चन्दन, वच, कपूर, मुस्ता। दारु हल्दी, हल्दी।)

(3) सप्तमृद-**गजाश्व रथ्यावल्मीके संगमाद् गोकुलाद्ह्रदात्।**
**राजद्वार प्रदेशाच्च मृदमानीय निक्षिपेत्।**

घुड़साल, हाथीसाल, बाँबी, नदियों के संगम, तालाब, राज द्वार और गोशाला- इन सात स्थानों की मिट्टी को सप्तमृत्तिका कहते हैं।

(4) पञ्चपल्लव-**अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षाः न्यग्रोधश्चूत एव च।**
**पञ्चकं पल्लवानां स्यात् सर्वकर्मसु शोभनम्।**

पीपल, गूलर, पाकड़, बरगद और आम के पल्लव पञ्चपल्लव कहे जाते हैं।

(5) पञ्चरत्न-**सुवर्ण रजतं मुक्ता लाजवर्त्तः प्रबालकम्।**
**अभावे सर्वरत्नानां हेम सर्वत्र योजयेत्।।**

सोना, चांदी, मोती, लाजावर्त और मूंगा ये पञ्चरत्न कहे जाते हैं।

(6) मधु त्रय-**आज्यं क्षीरं मधु तथा मधुरत्रयमुच्यते।**

घी, दूध तथा मधु ये तीनों मधुत्रय कहते जाते हैं।

**अर्चना सम्बन्धी ज्ञातव्य आचार**-काम्य कर्म की सफलता सपत्नीक यज्ञ करने पर ही निर्भर है। शास्त्र में पत्नी शब्द की रचना यज्ञ सम्बन्धी होने के कारण ही हुई है। पत्नी के उपवेशन की शास्त्रीय विधि निम्नवत् है -

**वामे सिन्दूरदाने च वामे चैव द्विरागमे।**
**वामेऽशनैकशय्यायां भवेज्जाया प्रियार्थिनी।**
**सर्वेषु शुभ कार्येषु पत्नी दक्षिणतः शुभा।**
**अभिषेके विप्रपादक्षालने चैव वामतः।** (संस्कार गणपति)

आचमन- **गोकर्णाकृतिहस्तेन माषमात्रं जलं पिबेत्।**
**आचमनं तु तत्प्रोक्तं सर्वकर्मसु पावनम्।**

प्राणायाम- **नित्यं देवार्चने होमे सन्ध्यायां श्राद्धकर्मणि।**
**स्नाने दाने तथा ध्याने प्राणायामास्त्रयः स्मृताः।।**

तिलक- **तिलकं कुंकुमेनैव सदा मंगलकर्मणि।**
**कारयित्वा सुमतिमान्न श्वेतचन्दनं मृदा।।**

प्रणाम प्रकार-**बाहुभ्यां चैव मनसा शिरसा वचसा दृशा।**
**पञ्चाङ्गोऽयं प्रणामः स्यात् पूजा सु प्रवराविमौ।।**

साङ्कल्पिक नान्दी श्राद्ध

**अनाग्निको यदा विप्रः उच्छिन्नाग्निरथापि वा।**
**तदा वृद्धिषु सर्वासु साङ्कल्पं श्राद्धमाचरेत्।।**

गणेश, विष्णु, शिव, देवी पूजन के लिए निम्नलिखित विधि निषेध का ध्यान रखना चाहिए-

**नाङ्गुष्ठैर्मदयेद्देवं नाधः पुष्पैः समर्चयेत्।**
**कुशाग्रैर्न क्षिपेत्तोयं वज्रपातसमो भवेत्।।**

अंगूठा से देवता का मर्दन नहीं करना चाहिए न ही अधम पुष्पों से पूजा करनी चाहिए। कुश के अग्रिम भाग से जल नहीं छींटना चाहिए। ऐसा करना वज्रपात के समान होता है।

**नाक्षतैरर्चयेद् विष्णुं न तुलस्या गणधिपम्।**
**न दूर्वयाजेत् दुर्गां बिल्वपत्रैश्च भास्करम्।।**

अक्षत से विष्णु की, तुलसी से गणेश की, दूब से दुर्गा की और बेलपत्र से सूर्य की पूजा नहीं करनी चाहिए।

**अधोवस्त्रधृतं चैव जलेऽन्तः क्षालितं च यत्।**
**देवास्तान्न गृह्णन्ति पुष्पं निर्माल्यतां गतम्।।**

अधोवस्त्र में रखा तथा जल द्वारा भिगोया पुष्प निर्माल्य हो जाता है, देवता उस पुष्प को ग्रहण नहीं करते।

**शिवे विवर्जयेत् कुन्दं धत्तूरं च तथा हरौ।**
**देवी नामर्कमन्दारौ सूर्यस्य तगरं तथा।।**

शिव पर कुन्द (चमेली की जाति) हरि पर धतूर, देवी पर अकवन तथा सूर्य पर तगर नहीं चढ़ाना चाहिए।

**पत्रं वा यदि वा पुष्पं नेष्टमधोमुखम्।**
**यथोत्पन्नं तथा देयं बिल्वपत्रमधोमुखम्।।**

पत्र या पुष्प उलटकर नहीं चढ़ाना चाहिए। पत्र या पुष्प जैसा ऊर्ध्व मुख उत्पन्न होता है वैसे ही चढ़ाना चाहिए विल्बपत्र उलट कर चढ़ाना चाहिए।

**पर्णमूले भवेद् व्याधिः, पर्णाग्रे पापसम्भव।**
**जीर्णपत्रं हरत्यायुः शिराबुद्धिविनाशिनी।।**

पत्ते के मूल भाग को, अग्र भाग को, जीर्ण पत्र को तथा शिरा युक्त को चढ़ाने पर क्रमशः व्याधि, पाप, आयुष् क्षय एवं बुद्धि का विनाश होता है।

**ये तु पिण्डास्तृता दर्भा यैः कृतं पितृतर्पणम्।**
**अमेध्याशुचिलिप्ता ये तेषां त्यागो विधीयते।।**

जिन कुशों के द्वारा पिण्ड दिये गये हों और जिनसे पितृ तर्पण किया गया हो वे अमेध्य एवं अपवित्र होते हैं। इनका त्याग कर देना चाहिए।

**प्रतिमाभाव में पूजन–**

**प्रतिमाभावे पूगीफलाक्षतरजतखण्डादौ आवाहनं कुर्यात्।**
**कुर्याद् आवाहनं मूर्तौ मृणमय्यां सर्वदैव हि।**
**प्रतिमायां जले बह्नौ नावाहनविसर्जने।।**
**शालग्रामार्चने चैव नावाहनविसर्जने।**

गन्धार्चन– **अनामिक्या च देवस्य ऋषीणां च तथैव च।**
**गन्धानुलेपनं कार्यं प्रयत्नेन विशेषतः।**
**पितृणामर्चयेत् गन्धं तर्जन्या च सदैव हि।**
**तथैव मध्यमाङ्गुल्या धार्यो गन्धः सदा बुधैः।**

पुष्प-पत्र की पवित्रता का काल- पङ्कजं पञ्चरात्रं स्याद्दशरात्रं च बिल्वकम्।
एकादशाहे तुलसी नैव पर्युंषिता भवेत्।।

दीपदान विधि- न मिश्रीकृत्य दद्यात्तु दीपं स्नेहे घृतादिकम्।
घृतेन दीपकं नित्यं तिलतैलेन वा पुनः।
ज्वालयेन्मुनिशार्दूलं सन्निधौ जगदीशितुः।
सर्वसहा वसुमती सहते न त्विदं द्वयम्।
अकार्यपादघातं च दीपतापं तथैव च।

पञ्चगव्य निर्माणविधि- पलमात्रं तु गोमूत्रमङ्गुष्ठार्धं च गोमयम्।
क्षीरं सप्तपलं ग्राह्यं दधित्रिपलमीरितम्।
सर्पिस्त्वेकपलं देयमुदकं पलमात्रकम्।

जपसंख्या नियम- होमकर्मण्यसक्तानां विप्राणां द्विगुणोजपः।
इतरेषां तु वर्णानां त्रिगुणादि समीरितम्।
सम्पुटे हवनं नास्ति प्रत्यूहेऽपि तथैव च।
नानार्थसिद्धि वैकेल्ये होमे तु विपुलं चरेत्।

आरती के नियम- पञ्चनीराजनं कुर्यात् प्रथमं दीपमालया।
द्वितीयं सोदकाब्जेन तृतीये धौतवाससा।
पञ्चमं प्रणिपातेन साष्टाङ्गेन यथाविधिः।

आरब्ध अनुष्ठान में अशौच व्यवस्था-

व्रत-यज्ञ विवाहेषु श्राद्ध होमार्चने जपे।
आरब्धे सूतकं न स्यादनारब्धे तु सूतकम्।
प्रारम्भो वरणं यज्ञे संजल्पो व्रत-सत्रयोः।
नान्दीश्राद्धं विवाहादौ श्राद्धे पाकपरिक्रिया।

पूर्णाहुति के नियम- विवाहादिक्रियायाञ्च शालायां वास्तुपूजने।
नित्यहोमे वृषोत्सर्गे न पूर्णाहुतिसमाचरेत्।

मंत्रजप नियम- मनः संहृत्यविषयान् मन्त्रार्थगतमानसः।
न द्रुतं न विलम्बञ्च जपेन्मौक्तिकपंक्तिवत्।
उच्चरेदर्थमुद्दिश्य मानसः स जपस्मृतः
आलस्यजृम्भणं निद्रां क्षुतन्निष्ठीवनं तथा
नीचाङ्गस्पर्शनं कोपं जपकाले विवर्जयेत्।
तर्जन्या न स्पृशेत् अक्षं जपे यन्नविधूनयेत्।
अङ्गुष्ठस्य च मध्यस्य परिवर्त्तं समाचरेत्।
मनसा यः स्मरेत् स्तोत्रवचसामनुं जपेत् तु उभयं

निष्फलं देव मिन्न माण्डादेकं यथा।
प्रत्यहं प्रत्यहं तावन्नैव न्यूनाधिकं क्वचित्।
एवं जपं समाप्यान्ते दशाशं होममाचरेत्।
पादेन पाद्माक्रम्य जपं नैव तु कारयेत्।
शिरः प्रावृत्य वस्त्रेण ध्यानं नैव प्रशस्यते।
न पाणिपादचलो न नेत्रचपलो द्विजः।
न च वाक् चपलश्चैव जपन् सिद्धिमवाप्नुयात्।।

वस्त्र शुद्धि- कार्पासं कटिनिर्मुक्तं कौशेयं भाजने धृतम्।
क्षालनात् शुद्धिमाप्नोति वातेनौर्णं हि शुद्ध्यति।।

प्रदक्षिणा के नियम- एका चण्डयां रवौ सप्त तिस्रोदद्यात् विनायके।
चतस्रस्तु विष्णवे दद्यात्; शिवे तिस्रः प्रदक्षिणा।।

**चरणामृत ग्रहण विधि**-बाएँ हाथ पर दोहरा वस्त्र रख कर दाहिना हाथ रख दें, पश्चात् चरणामृत लेकर पान करें। जमीन पर न गिरने दें।

तुलसी-ग्रहण-मंत्र

पूजनानन्तरं विष्णोरर्पितं तुलसीदलम्।
भक्षयेद्देहशुद्ध्यर्थं चान्द्रायणशताधिकम्।।

चरणामृत-ग्रहण-मन्त्र

कृष्ण! कृष्ण! महाबाहो! भक्तानामार्तिनाशनम्।
सर्वपापप्रशमनं पादोदकं प्रयच्छ मे।।

पश्चात् नीचे लिखा मंत्र बोलते हुए चरणामृत पान करें।

अकालमृत्युहरणं सर्वव्याधिविनाशनम्।
विष्णुपादोदकं पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।।

दुःखदौर्भाग्यनाशाय सर्वपापक्षयाय च।
विष्णोः पञ्चामृतं पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।।

नैवेद्य-ग्रहण-मन्त्र

नैवेद्यमन्त्रं तुलसीविमिश्रितम् विशेषतः पादजलेन विष्णोः।
योऽश्नाति नित्यं पुरतो मुरारेः प्राप्नोति यज्ञायुतकोटिपुण्यम्।।

शुभ मूहूर्त में शुद्ध वस्त्र धारण करके यजमान पूजा के लिए मण्डप में आये। दक्षिण ओर पत्नी को ग्रंथिबन्धन करके बैठाया जाय। यथा संभव शुद्ध श्वेत वस्त्र धारण करना उत्तम होता है। तदनन्तर आत्म शुद्धि के लिए आचमन करें।

**ॐ केशवाय नमः स्वाहा, ॐ नारायणाय नमः स्वाहा, ॐ माधवाय नमः स्वाहा,** तीन बार आचमन कर आगे दिये मंत्र पढ़कर हाथ धो लें। **ॐ विष्णवे नमः।।** पुनः बायें हाथ में जल लेकर दाहिने हाथ से अपने ऊपर और पूजा सामग्री पर निम्न श्लोक पढ़ते हुए छिड़कें।

**ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा।**
**यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।**

**ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु, ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु।**

**आसन शुद्धि**-नीचे लिखा मंत्र पढ़कर आसन पर जल छिड़के-

**ॐ पृथ्वि! त्वया धृता लोका देवि ! त्वं विष्णुना धृता।**
**त्वं च धारय मां देवि ! पवित्रं कुरु चासनम्।।**

**शिखाबन्धन।। ॐ मानस्तोके तनये मानऽआयुषि मानो गोषु मानोऽअश्वेषुरीरिषः। मानोव्वीरान् रुद्रभामिनो व्यधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे ॐ चिद्रूपिणि महामाये दिव्यतेजः समन्विते। तिष्ठ देवि शिखाबद्धे तेजोवृद्धिं कुरुष्व मे।।** बायें हाथ में तीन कुश तथा दाहिने हाथ में दो कुश निम्न मंत्र से धारण करें। **मन्त्रः-ॐ पवित्रेस्थो वैष्णव्यो सवितुर्व्वः प्रसवऽउत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम्।** पुनः दायें हाथ को पृथ्वी पर उलटा रखकर **ॐ पृथिव्यै नमः** इससे भूमि की पञ्चोपचार पूजा का आसन शुद्धि करें। पुनः ब्राह्मण यजमान के ललाट पर कुंकुम तिलक करें।

**यजमान तिलक**

**ॐ आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवा मरुद्गणाः।**
**तिलकन्ते प्रयच्छन्तु धर्मकामार्थसिद्धये।।**

उसके बाद यजमान आचार्य एवं अन्य ऋत्विजों के साथ हाथ में पुष्पाक्षत लेकर स्वत्ययन पढ़े।

**ॐ आ नो भद्राः क्रतवो यन्तु विश्वतोऽदब्धासोऽ परीतास उद्भिदः। देवा नो यथा सदमिद् वृधे असन्नप्रायुवो रक्षितारो दिवे दिवे।। देवानां भद्रा सुमतिर्ऋजूयातां देवाना ँ रातिरभि नो निवर्तताम्। देवाना ँ सख्यमुपसेदिमा**

वयं देवा न आयुः प्रतिरन्तु जीवसे।। तान्पूर्वया निविदा हूमहे वयं भगं मित्रमदितिं दक्षमस्त्रिधम्। अर्यमणं वरुण ँ सोममश्विना सरस्वती नः सुभगा मयस्करत्।। तन्नो वातो मयोभु वातु भेषजं तन्माता पृथिवी तत्पिता द्यौः। तद् ग्रावाणः सोमसुतो मयोभुवस्तदश्विना शृणुतं धिष्ण्या युवम्।। तमीशानं जगतस्तस्थुषास्पतिं धियञ्जिन्वमवसे हूमहे वयम्। पूषा नो यथा वेदसामसद् वृधे रक्षिता पायुरदब्धः स्वस्तये।। स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु।। पृषदश्वा मरुतः पृश्निमातरः शुभं यावानो विदथेषु जग्मयः। अग्निर्जिह्वा मनवः सूरचक्षसो विश्वे नो देवा अवसागमन्निह।। भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवा ँ सस्तनुभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः।। शतमिन्नु शरदो अन्ति देवा यत्रा नश्चक्रा जरसं तनूनाम्। पुत्रसो यत्र पितरो भवन्ति मा नो मध्या रीरिषतायुर्गन्तोः।। अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः। विश्वे देवा अदितिः पञ्चजना अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम्।। ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष ँ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिर्वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्मशान्तिः सर्वं ँ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सामा शान्तिरेधि।।

यतो यतः समीहसे ततो नो अभयं कुरू।
शं नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः।।

सुशान्तिर्भवतु।।

हाथ में लिए पुष्प और अक्षत गणेश एवं गौरी पर चढ़ा दें। पुनः हाथ में पुष्प अक्षत आदि लेकर मंगल श्लोक पढ़े।

श्रीमन्महागणाधिपतये नमः। लक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः। उमामहेश्वराभ्यां नमः। वाणीहिरण्यगर्भाभ्यां नमः। शचीपुरन्दराभ्यां नमः। मातापितृभ्यां नमः। इष्टदेवताभ्यो नमः। कुलदेवताभ्यो नमः। ग्रामदेवताभ्यो नमः। वास्तुदेवताभ्यो नमः। स्थानदेवताभ्यो नमः। सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः। सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः।

विश्वेशं माधवं ढुण्ढिं दण्डपाणिं च भैरवम् ।
वन्दे काशीं गुहां गङ्गां भवानीं मणिकर्णिकाम् ।। 1।।
वक्रतुण्ड ! महाकाय ! कोटिसूर्यसमप्रभ ! ।
निर्विघ्नं कुरु मे देव ! सर्वकार्येषु सर्वदा ।। 2।।
सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः ।

लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ।। 3।।
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ।। 4।।
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
सङ्ग्रामे सङ्कटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ।। 5।।
शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम् ।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत् सर्वविघ्नोपशान्तये ।। 6।।
अभीप्सितार्थ-सिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुराऽसुरैः ।
सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ।। 7।।
सर्वमङ्गलमाङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ! ।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि ! नमोऽस्तु ते ।। 8।।
सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममङ्गलम् ।
येषां हृदिस्थो भगवान् मङ्गलायतनं हरिः ।। 9।।
तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चन्द्रबलं तदेव ।
विद्यावलं दैवबलं तदेव लक्ष्मीपते तेऽङ्घ्रियुगं स्मरामि ।। 10।।
लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः ।
येषामिन्दीवरश्यामो हृदयस्थो जनार्दनः ।। 11।।
यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः ।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम ।।12।।
अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ।। 13।।
स्मृतेः सकलकल्याणं भाजनं यत्र जायते ।
पुरुषं तमजं नित्यं ब्रजामि शरणं हरिम् ।। 14।।
सर्वेष्वारम्भकार्येषु त्र्यस्त्रिभुवनेश्वराः ।
देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मेशानजनार्दनाः ।। 15।।

हाथ में लिये अक्षत-पुष्प को गणेशाम्बिका पर चढ़ा दें।

## संकल्प

दाहिने हाथ में जल, अक्षत, पुष्प और द्रव्य लेकर संकल्प करे।

**ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः ॐ स्वस्ति श्रीमन्मुकन्दसच्चिदानन्दस्याज्ञया प्रवर्तमानस्याद्यपरार्द्धद्वयजीविनो ब्रह्मणो द्वितीये परार्धे एकपञ्चाशत्तमे वर्षे प्रथममासे प्रथमपक्षे प्रथमदिवसे अह्नो द्वितीये यामे तृतीये मुहूर्ते**

रथन्तरादिद्वात्रिंशत्कल्पानां मध्ये अष्टमे श्रीश्वेतबाराहकल्पे स्वायम्भुवादिमन्वतराणां मध्ये सप्तमे वैवस्वतमन्वन्तरे कृत-त्रेता-द्वापर-कलिसंज्ञानां चतुर्युगानां मध्ये वर्तमाने अष्टाविंशतितमे कलियुगे तत्प्रथमचरणे तथा पञ्चाशत्कोटियोजनविस्तीर्ण-भूमण्डलान्तर्गतसप्तद्वीपमध्यवर्तिनि जम्बूद्वीपे तत्रापि श्रीगङ्गादिसरिद्भिः पाविते परम-पवित्रे भारतवर्षे आर्यावर्तान्तर्गतकाशी-कुरुक्षेत्र-पुष्कर-प्रयागादि-नाना-तीर्थयुक्त कर्मभूमौ मध्यरेखाया मध्ये अमुक दिग्भागे अमुकक्षेत्रे ब्रह्मावर्तादमुकदिग्भागा-वस्थितेऽमुकजनपदे तज्जनपदान्तर्गते अमुकग्रामे श्रीगङ्गायमुनयोरमुकदिग्भागे श्रीनर्मदाया अमुकप्रदेशे देवब्राह्मणानां सन्निधौ श्रीमन्नृपतिवीरविक्रमादित्य-समयतोऽमुक संख्यापरिमिते प्रवर्तमानवत्सरे प्रभवादिषष्ठिसम्वत्सराणां मध्ये अमुकनाम सम्वत्सरे, अमुकायने, अमुकगोले, अमुकऋतौ, अमुकमासे, अमुकपक्षे, अमुकतिथौ, अमुकवासरे, यथांशकलग्नमुहूर्तनक्षत्रयोगकरणान्वित.अमुकराशिस्थे श्रीसूर्ये, अमुकराशिस्थे चन्द्रे, अमुकराशिस्थे देवगुरौ, शेषेषु ग्रहेषु यथायथाराशिस्थानस्थितेषु, सत्सु एवं ग्रहगुणविशिष्टेऽस्मिन्शुभक्षणे अमुकगोत्रोऽमुकशर्म्मा वर्मा-गुप्त सपत्नीकोऽहं श्रीअमुकदेवताप्रीत्यर्थम् अमुककामनया ब्राह्मणद्वारा कृतस्यामुकमन्त्रपुरश्चरणस्य सङ्गतासिद्ध्यर्थ-ममुकसंख्यया परिमितजपदशांश-होम-तद्दशांशतर्पण-तद्दशांश-ब्राह्मण-भोजन रूपं कर्म करिष्ये।

अथवा-**ममात्मनः श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफलप्राप्त्यर्थं सकुटुम्बस्य सपरिवारस्य द्विपदचतुष्पदसहितस्य सर्वारिष्टनिरसनार्थं सर्वदा शुभफलप्राप्तिमनोभि-लषितसिद्धिपूर्वकम् अमुकदेवताप्रीत्यर्थं होमकर्माहं करिष्ये।** अक्षत सहित जल भूमि पर छोड़ें।

**अङ्गसंकल्प** पुनः जल आदि लेकर-**तदङ्गत्वेन निर्विघ्नतासिद्ध्यर्थं श्रीगणपत्यादिपूजनम् आचार्यादिवरणञ्च करिष्ये। तत्रादौ दीपशंखघण्टाद्यर्चनं च करिष्ये।**

**श्री भैरव प्रणाम-**

**ॐ तीक्ष्णदंष्ट्र महाकाय कल्पान्तदहनोपम।**
**भैरवाय नमस्तुभ्यमदनुज्ञां दातुर्महसि ।।**

इस मंत्र से भैरव को प्रणाम करें, इसके बाद कर्म पात्र में थोड़ा गंगाजल छोड़कर गन्धाक्षत, पुष्प से पूजा कर प्रार्थना करें।

**ॐ गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि! सरस्वति!।**
**नर्म्मदे! सिन्धु कावेरि! जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु।।**
**अस्मिन् कलशे सर्वाणि तीर्थान्यावाहयामि नमस्करोमि।**

कर्म पात्र का पूजन करके उसके जल से सभी पूजा वस्तुओं को सींचे।

**घृतदीप**-(ज्योति) **पूजन**-

**वह्निदैवत्याय दीपपात्राय नमः**-से पात्र की पूजा कर ईशान दिशा में घी का दीपक जलाकर अक्षत के ऊपर रखकर **ॐ अग्निर्ज्ज्योर्ज्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्य्यो ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिः सूर्य्यः स्वाहा। अग्निर्वर्च्चो ज्ज्योतिर्व्वर्च्चः स्वाहा, सूर्योव्वर्च्चो ज्ज्योतिर्वर्च्च स्वाहा, ज्ज्योतिः सूर्यः सूर्य्यो ज्ज्योतिः स्वाहा। भो दीप देवरूपस्त्वं कर्मसाक्षी ह्यविघ्नकृत्। यावत्पूजासमाप्तिः स्यात्तावदत्र स्थिरो भव।। ॐ भूर्भुवः स्वः दीपस्थदेवतायै नमः आवाहयामि सर्वोपचारार्थे गन्धाक्षतपुष्पाणि समर्पयामि नमस्करोमि।**

**शंखपूजन**

-शंख को चन्दन से लेपकर देवता के वायीं ओर पुष्प पर रखकर

**ॐ शंखं चन्द्रार्कदैवत्यं वरुणं चाधिदैवतम्।**
**पृष्ठे प्रजापतिं विद्यादग्रे गङ्गासरस्वती।।**
**त्रैलोक्ये यानि तीर्थानि वासुदेवस्य चाज्ञया।**
**शंखे तिष्ठन्ति वै नित्यं तस्माच्छंखं प्रपूजयेत्।।**
**त्वं पुरा सागरोत्पन्नो विष्णुना विधृतः करे।**
**नमितः सर्वदेवैश्च पाञ्चजन्य! नमोऽस्तुते।।**

**पाञ्चजन्याय विद्महे पावमानाय धीमहि तन्नः शंखः प्रचोदयात्। ॐ भूर्भवः स्वः शंखस्थदेवतायै नमः शंखस्थदेवतामावाहयामि सर्वोपचारार्थे गन्धपुष्पाणि समर्पयामि नमस्करोमि।** शंख मुद्रा करें।

**घण्टा पूजन-ॐ सर्ववाद्यमयीघण्टायै नमः,**

**आगमार्थन्तु देवानां गमनार्थन्तु रक्षसाम।**
**कुरु घण्टे वरं नादं देवतास्थानसन्निधौ।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः घण्टास्थाय गरुडाय नमः गरुडमावाहयामि सर्वोपचारार्थ गन्धाक्षतपुष्पाणि समर्पयामि।** गरुडमुद्रा दिखाकर घण्टा बजाएें। दीपक के दाहिनी ओर स्थापित कर दें। **ॐ गन्धर्वदैवत्याय धूपपात्रय नमः** इस प्रकार धूपपात्र की पूजा कर स्थापना कर दें।

## गौरी गणेश पूजन [1]

हाथ में अक्षत लेकर-भगवान् गणेश का ध्यान-

**गजाननं भूतगणादिसेवितं कपित्थजम्बूफलचारुभक्षणम्।**
**उमासुतं शोकविनाशकारकं नमामि विघ्नेश्वरपादपङ्कजम्।।**

गौरी का ध्यान -

**नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।**
**नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्म ताम्।।**
**श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, ध्यानं समर्पयामि।**

**गणेश का आवाहन-**

हाथ में अक्षत लेकर **ॐ गणानां त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम्।।**

**एह्येहि हेरम्ब महेशपुत्र ! समस्तविघ्नौघविनाशदक्ष !।**
**माङ्गल्यपूजाप्रथमप्रधान गृहाण पूजां भगवन् ! नमस्ते।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धिबुद्धिसहिताय गणपतये नमः, गणपतिमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि च।**

हाथ के अक्षत को गणेश जी पर चढ़ा दें। पुनः अक्षत लेकर गणेशजी की दाहिनी ओर गौरी जी का आवाहन करें।

**गौरी का आवाहन -**

**ॐ अम्बे अम्बिकेऽम्बालिके न मा नयति कश्चन।**
**ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम्।।**
**हेमाद्रितनयां देवीं वरदां शङ्करप्रियाम्।**
**लम्बोदरस्य जननीं गौरीमावाहयाम्यहम्।।**
**ॐभूर्भुवः स्वः गौर्यै नमः, गौरीमावाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि च।**

---

1. अनेक मांगलिक कार्यों में गणेश के साथ-साथ गौरी का भी पूजन किया जाता है। अतः दोनों एक साथ दिया जा रहा है।

प्रतिष्ठा-ॐ मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञ ं समिमं दधातु। विश्वे देवास इह मादयन्तामो 3 म्प्रतिष्ठ।।

अस्यै प्राणाः प्रतिष्ठन्तु अस्यै प्राणाः क्षरन्तु च।

अस्यै देवत्वमर्चायै मामहेति च कश्चन।।

गणेशाम्बिके ! सुप्रतिष्ठिते वरदे भवेताम्।

प्रतिष्ठापूर्वकम् आसनार्थे अक्षतान् समर्पयामि गणेशाम्बिकाभ्यां नमः।

(आसन के लिए अक्षत समर्पित करे)।

पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, स्नानीय और पुनराचमनीय हेतु जल

ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्।।

एतानि पाद्यार्घ्याचमनीयस्नानीयपुनराचमनीयानि समर्पयामि गणेशाम्बिकाभ्यां नमः।

दुग्धस्नान-ॐ पय : पृथिव्यां पय ओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयो धाः पयस्वतीः। प्रदिशः सन्तु मह्यम्।।

कामधेनुसमुद्भूतं सर्वेषां जीवनं परम्।

पावनं यज्ञहेतुश्च पयः स्नानार्थमर्पितम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पयः स्नानं समर्पयामि।

दधिस्नान - ॐ दधिक्राव्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः।

सुरभि नो मुखाकरत्प्रण आयूँ षि तारिषत्।।

पयसस्तु समुद्भूतं मधुराम्लं शशिप्रभम्।

दध्यानीतं मया देव! स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, दधिस्नानं समर्पयामि।

(पुनः जल स्नान करायें।)

घृत स्नान - ॐ घृतं मिमिक्षे घृतमस्य योनिर्घृते श्रितो घृतम्वस्य धाम।

अनुष्वधमा वह मादयस्व स्वाहाकृतं वृषभ वक्षि हव्यम्।।

नवनीतसमुत्पन्नं सर्वसंतोषकारकम्।

घृतं तुभ्यं प्रदास्यामि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, घृतस्नानं समर्पयामि।

(पुनः जल स्नान करायें।)

मधुस्नान -ॐ मधुव्वाताऽऋतायते मधुक्षरन्ति सिन्धवः। माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः मधुनक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिव ँ रजः। मधुद्यौरस्तु नः पिता मधुमान्नो व्वनस्पतिर्म्मधुमाँऽ2 अस्तु सूर्यः माध्वीर्गावो भवन्तु नः।।

पुष्परेणुसमुद्भूतं सुस्वादु मधुरं मधु।
तेजः पुष्टिकरं दिव्यं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, मधुस्नानं समर्पयामि।

(पुनः जल स्नान करायें।)

शर्करास्नान - ॐ अपा ँ रसमुद्वयस ँ सूर्ये सन्त ँ समाहितम्। अपा ँ रसस्य यो रसस्तं वो गृह्णाम्युत्तममुपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्।।

इक्षुरससमुद्भूतां शर्करां पुष्टिदां शुभाम्।
मलापहारिकां दिव्यां स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, शर्करास्नानं समर्पयामि।

(पुनः जल स्नान करायें।)

पञ्चामृतस्नान - ॐ पञ्चनद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्त्रोतसः।
सरस्वती तु पञ्चधा सोदेशेऽभवत्सरित्।।

पञ्चामृतं मयानीतं पयो दधि घृतं मधु।
शर्करया समायुक्तं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पञ्चामृतस्नानं समर्पयामि।

शुद्धोदकस्नान-ॐ शुद्धवालः सर्वशुद्धवालो मणिवालस्तऽआश्विनाः श्येतः श्येताक्षोऽरुणस्ते रुद्राय पशुपतये कर्णा यामा अवलिप्तारौद्रा नभोरूपाः पार्जन्याः।।

गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिन्धुकावेरि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, शुद्धोकस्नानं समर्पयामि।

आचमन - शुद्धोकदकस्नानान्ते आचमनीयं जलं समर्पयामि।

(आचमन के लिए जल दें।)

वस्त्र-ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः।
तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो3 मनसा देवयन्तः।।
शीतवातोष्णसंत्राणं लज्जाया रक्षणं परम्।
देहालङ्करणं वस्त्रमतः शान्तिं प्रयच्छ मे।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, वस्त्रं समर्पयामि।
वस्त्रान्ते आचमनीयं जलं समर्पयामि।

वस्त्र के बाद आचमन के लिए जल दे।

उपवस्त्र -ॐ सुजातो ज्योतिषा सह शर्म वरूथमाऽसदत्स्वः।
वासो अग्ने विश्वरूप ँ सं व्ययस्व विभावसो।।
यस्याभावेन शास्त्रोक्तं कर्म किञ्चिन्न सिध्यति।
उपवस्त्रं प्रयच्छामि सर्वकर्मोपकारकम्।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, उपवस्त्रं समर्पयामि।

उपवस्त्र न हो तो रक्त सूत्र अर्पित करे।

**आचमन** -उप वस्त्र के बाद आचमन के लिये जल दें।

यज्ञोपवीत -ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्।
आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।।
यज्ञोपवीतमसि यज्ञस्य त्वा यज्ञोपवीततेनोपनह्यामि।
नवभिस्तन्तुभिर्युक्तं त्रिगुणं देवतामयम्।
उपवीतं मया दत्तं गृहाण परमेश्वर !।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, यज्ञोपवीतं समर्पयामि।

आचमन -यज्ञोपवीत के बाद आचमन के लिये जल दें।

चन्दन -ॐ त्वां गन्धर्वा अखनँस्त्वामिन्द्रस्त्वां बृहस्पतिः।
त्वामोषधे सोमो राजा विद्वान् यक्ष्मादमुच्यत।।
श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गंधाढ्यं सुमनोहरम्।
विलेपनं सुरश्रेष्ठ ! चन्दनं प्रतिगृह्यताम्।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, चन्दनानुलेपनं समर्पयामि।

अक्षत -ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत।
अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान्विन्द्र ते हरी।।
अक्षताश्च सुरश्रेष्ठ कुङ्कुमाक्ताः सुशोभिताः।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, अक्षतान् समर्पयामि।

पुष्पमाला -ॐ ओषधीः प्रति मोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः।
अश्वा इव सजित्वरीर्वीरुधः पारयिष्णवः।।
माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो।
मयाहृतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम्।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पुष्पमालां समर्पयामि।

दूर्वा -ॐ काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि।
एवा नो दूर्वे प्रतनुसहस्रेण शतेन च।।
दूर्वाङ्कुरान् सुहरितानमृतान् मङ्गलप्रदान्।
आनीतांस्तव पूजार्थं गृहाण गणनायक !।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, दूर्वाङ्कुरान् समर्पयामि।

सिन्दूर-ॐ सिन्धोरिव प्राध्वने शूघनासो वातप्रमियः पतयन्ति यह्वाः।
घृतस्य धारा अरुषो न वाजी काष्ठा भिन्दन्नूर्मिभिः पिन्वमानः।।
सिन्दूरं शोभनं रक्तं सौभाग्यं सुखवर्धनम्।
शुभदं कामदं चैव सिन्दूरं प्रतिगृह्यताम्।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, सिन्दूरं समर्पयामि।

अबीर गुलाल आदि नाना परिमल द्रव्य-
ॐ अहिरिव भोगैः पर्येति बाहुं ज्याया हेतिं परिबाधमानः।
हस्तघ्नो विश्वा वयुनानि विद्वान् पुमान् पुमाँ्ँ सं परि पातु विश्वतः।।
अबीरं च गुलालं च हरिद्रादिसमन्वितम्।
नाना परिमलं द्रव्यं गृहाण परमेश्वर!।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, नानापरिमलद्रव्याणि समर्पयामि।

सुगन्धिद्रव्य-ॐ **अहिरिव0** इस पूर्वोक्त मंत्र से चढ़ाये

**दिव्यगन्धसमायुक्तं महापरिमलाद्भुतम्।**

**गन्धद्रव्यमिदं भक्त्या दत्तं वै परिगृह्यताम्।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, सुगन्धिद्रव्यं समर्पयामि।**

धूप-**ॐ धूरसि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं योऽस्मान् धूर्वति तं धूर्वयं वयं धूर्वामः। देवानामसि वह्नितम ँ सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम्।।**

**वनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः।**

**आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, धूपमाघ्रापयामि।**

दीप-**ॐ अग्निर्ज्योतिज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा।**

**अग्निर्वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्च स्वाहा।।**

**ज्योर्ति सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा।।**

**साज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया।**

**दीपं गृहाणा देवेश त्रैलौक्यतिमिरापहम्।।**

**भक्त्या दीपं प्रयच्छामि देवाय परमात्मने।**

**त्राहि मां निरयाद् घोराद् दीपज्योतिर्नमोऽस्तु ते।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, दीपं दर्शयामि।**

हस्तप्रक्षालन -**'ॐ हृषीकेशाय नमः' कहकर हाथ धो ले।**

**नैवेद्य**-पुष्प चढ़ाकर बायीं हाथ से पूजित घण्टा बजाते हुए।

**ॐ नाभ्या आसीदन्तरिक्ष ँ शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।**

**पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्राँस्तथा लोकाँ2 अकल्पयन्।।**

**ॐ प्राणाय स्वाहा। ॐ अपानाय स्वाहा। ॐ समानाय स्वाहा।**

**ॐ उदानाय स्वाहा। ॐ व्यानाय स्वाहा।**

**शर्कराखण्डखाद्यानि दधिक्षीरघृतानि च।**

**आहारं भक्ष्यभोज्यं च नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम्।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, नैवेद्यं निवेदयामि।**

**नैवेद्यान्ते आचमनीयं जलं समर्पयामि।**

ऋतुफल -ॐ याः फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।

**बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुञ्चुन्त्व ँ हसः।।**

**इदं फलं मया देव स्थापितं पुरतस्तव।**

**तेन मे सफलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, ऋतुफलानि समर्पयामि।**

**फलान्ते आचमनीयं जलं समर्पयामि।** जल अर्पित करे। **ॐ मध्ये-मध्ये पानीयं समर्पयामि। उत्तरापोशनं समर्पयामि हस्तप्रक्षालनं समर्पयामि मुखप्रक्षालनं समर्पयामि।**

करोद्वर्तन-**ॐ अ ँ शुना ते अ ँ शुः पृच्यतां परुषा परुः।**

**गन्धस्ते सोममवतु मदाय रसो अच्युतः।।**

**चन्दनं मलयोद्भुतं कस्तूर्यादिसमन्वितम्।**

**करोद्वर्तनकं देव गृहाण परमेश्वर।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, करोद्वर्तनकं चन्दनं समर्पयामि।**

ताम्बूल -**ॐ यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत।**

**वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः।।**

**पूगीफलं महद्दिव्यं नागवल्लीदलैर्युतम्।**

**एलादिचूर्णसंयुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम्।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, मुखवासार्थम् एलालवंगपूगीफलसहितं ताम्बूलं समर्पयामि।**

(इलाची, लौंग-सुपारी के साथ ताम्बूल अर्पित करे।)

दक्षिणा-**ॐ हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।**

**स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम।।**

**हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसोः।**

**अनन्तपुण्यफलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, कृताया पूजायाः साद्गुण्यार्थे द्रव्यदक्षिणां समर्पयामि।** (द्रव्य दक्षिणा समर्पित करे।)

**विशेषार्घ्य**-ताम्रपात्र में जल, चन्दन, अक्षत, फल, फूल, दूर्वा और दक्षिणा रखकर अर्घ्यपात्र को हाथ में लेकर निम्नलिखित मन्त्र पढ़ें:-

ॐ रक्ष रक्ष गणाध्यक्ष रक्ष त्रैलोक्यरक्षक।
भक्तानामभयं कर्ता त्राता भव भवार्णवात्।।
द्वैमातुर कृपासिन्धो षाण्मातुराग्रज प्रभो!।
वरदस्त्वं वरं देहि वाञ्छितं वाञ्छितार्थद।।
गृहाणार्घ्यमिमं देव सर्वदेवनमस्कृतम्।
अनेन सफलार्घ्येण फलदोऽस्तु सदा मम।

आरती-ॐ इद ँ हविः प्रजननं मे अस्तु दशवीर ँ सर्वगण ँ स्वस्तये।
आत्मसनि प्रजासनि पशुसनि लोकसन्यभयसनि।
अग्निः प्रजां बहुलां मे करोत्वन्नं पयो रेतो अस्मासु धत्त।।
ॐ आ रात्रि पार्थिव ँ रजः पितुरप्रायि धामभिः।
दिवः सदा ँ सि बृहती वि तिष्ठस आ त्वेषं वर्तते तमः।।
कदलीगर्भसम्भूतं कर्पूरं तु प्रदीपितम्।
आरार्तिकमहं कुर्वे पश्य मे वरदो भव।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, अरार्तिकं समर्पयामि।
(कर्पूर की आरती करे, आरती करें, आरती के बाद जल गिरा दें।)

मन्त्र पुष्पाञ्जलि-अंजली में पुष्प लेकर खड़े हो जायें।
ॐ मालतीमल्लिकाजाती- शतपत्रादिसंयुताम्।
पुष्पाञ्जलिं गृहाणेश तव पादयुगार्पितम्।।
ॐ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।।
नानासुगन्धिपुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च।
पुष्पाञ्जलिर्मया दत्तो गृहाण परमेश्वर।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पुष्पाञ्जलिं समर्पयामि।
(पुष्पाञ्जलि अर्पित करे।)

प्रदक्षिणा -ॐ ये तीर्थानि प्रचरन्ति सृकाहस्ता निषङ्गिणः।
तेषा ँ सहस्रयोजनेऽव धन्वानि तन्मसि।
यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च।
तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिणपदे पदे।।
ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, प्रदक्षिणां समर्पयामि।
(प्रदक्षिणा करे।)

**प्रार्थना।।**

**विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय। नागाननाय श्रुतियज्ञविभूषिताय गौरीसुताय गणनाथ नमो नमस्ते।। लम्बोदर नमस्तुभ्यं सततं मोदकप्रिय। अविघ्नं कुरुमे देव सर्वकार्य्येषु सर्वदा।।**

**अनया पूजया सिद्धि-बुद्धि-सहितः श्रीमहागणपतिः साङ्गसपरिवारः प्रीयताम्।। श्रीविघ्नराजप्रसादात्कर्तव्यामुककर्मनिर्विघ्नसमाप्तिश्चास्तु।**

## आचार्यादिवरण

हाथ में जल लेकर **ॐ तत्स. तिथौ आचार्यादिऋत्विजां वरणमहं करिष्ये,** आचार्य को पूर्वाभिमुख बैठाकर पाँव धोवें तथा गन्धाक्षत से पञ्चोपचार पूजन कर हाथ में वरण द्रव्य, जल और अक्षत लेकर दाहिने घुटने का स्पर्श करते हुए आचार्य वरण का संकल्प करें। **ॐ तत्स. अमुकगोत्र प्रवरशाखान्वितयजमानोऽहम् अमुकगोत्रप्रवरशाखाध्यायिनममुकनामाचार्यम् अस्मिन् कर्तव्ये अमुकयागाख्ये कर्मणि दास्यमानैः एभिर्वरणद्रव्यैः आचार्यत्वेन त्वामहं वृणे। वृतोऽस्मि।** ऐसा आचार्य कहे। पुनः आचार्य के हाथ में निम्नलिखित मंत्र पढ़कर वरण हेतु मंगल सूत्र बांधे। **ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणया श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।।** पुनः वरण द्रव्य लेकर निम्न संकल्प पूर्वक ऋत्विक् का वरण करें। **ॐ तत्स. अस्मिन् अमुककर्मणि ऋत्विग्त्वेन। त्वामहं वृणे। ऋत्विक् कहे-वृत्तोऽस्मि।** पुनः प्रार्थना-**अस्य यागस्य निष्पत्तौ भवन्तोऽभ्यर्चिता मया। सुप्रसन्नैः प्रकर्त्तव्यं कर्मेद विधिपूर्वकम्।।** पुनः ऋत्विक् के साथ आचार्य अपने आसन पर बैठकर आचमन, प्राणायाम कर सङ्कल्प करें। **ॐ तत्स. अस्मिन् कर्मणि यजमानेन वृतोऽहं आचार्य-(ऋत्विक्)-कर्म करिष्ये।**

## दिग्रक्षण

बायें हाथ में श्वेत सरसों अथवा अक्षत लेकर दिग्रक्षण करे।

**ॐ पूर्वे रक्षतु गोविन्द आग्नेय्यां गरुडध्वजः।**
**याम्ये रक्षतु वाराहो नारसिंहस्तु नैऋते।।**
**केशवो वारुणीं रक्षेद् वायव्यां मधुसूदनः।**
**उत्तरे श्रीधरोरक्षेदीशाने च गदाधरः।।**
**ऊर्ध्वं गोवर्द्धनो रक्षेदधस्तात्तु त्रिविक्रमः।**
**एवं दश दिशो रक्षेद्वासुदेवो जनार्दनः।।**
**यज्ञाग्रे पातु मा शंखः पृष्ठे पद्मन्तु रक्षतु।**
**वामपार्श्वे गदा रक्षेद्दक्षिणे च सुदर्शनः।।**

**उपेन्द्रः पातु ब्राह्मणमाचार्यं पातुवामनः।**
**अच्युतः पातु ऋग्वेदं यजुर्वेदमधोक्षजः।।**
**कृष्णो रक्षतु सामाख्यमथर्वाणन्तु माधवः।**
**विप्रा ये चोपदेष्टारस्तांश्च दामोदरोऽववतु।।**
**यजमानं सपत्नीक पुण्डरीकविलोचनः।**
**रक्षाहीनन्तु यत्स्थानं तत्सर्वं रक्षताद्धरिः।।**

सरसों या अक्षत सभी दिशाओं में छींट दें।

## भूतोत्सारण

**ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमि संस्थिताः।**
**ये भूता विध्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया।।**
**अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम्।**
**सर्वेषामविरोधेन शान्तिकर्म समारभेत्।।**

उपर्युक्त श्लोक पढ़कर बायें हाथ, पाँव को तीन बार भूमि पर पटकें।

## रक्षाबन्धन

यजमान तीन धागा वाला लाल सूत्र एवं थोड़ा द्रव्य बायें हाथ में लेकर एवं दाहिने हाथ से ढककर 'ॐ हुं फट्' यह मंत्र तीन बार करके उस सूत्र को गणपति के चरणों में निवेदित करें। पुनः गन्ध पुष्प से उसकी पूजा करें। फिर यह सूत्र गणपति के अनुग्रह से प्राप्त हुआ ऐसा समझते हुए अन्य देवों को भी निवेदित करें। पुनः आचार्य सहित अन्य विप्रों के सीधे दाहिने हाथ में निम्न मंत्र से बांधे -

**ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्।**
**दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।।**

उसके वाद आचार्य भी यजमान के दाहिने हाथ में और यजमान पत्नी के बांयें हाथ में निम्न मंत्र पढ़ते हुए अभिमन्त्रित रक्षा सूत्र बांधें।

**मन्त्र-ॐ यदाबध्नं दाक्षायणा हिरण्यं शतानीकाय सुमनस्यमाना। तन्म आवध्नामि शतशारदायायुष्मांजरदष्टिर्यथासम्।।**

**ॐ येन बद्धो बली राजा दानवेन्द्रो महाबलः।**
**तेन त्वामनुबध्नामि रक्षे मा चल मा चल।।**

## वरुणकलशस्थापन

हाथ में गन्ध, अक्षत और पुष्प लेकर पृथ्वी की पूजा करें-

**ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री। पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृ ꣳ ह पृथिवीं माहि ꣳ सीः।**

कलश स्थापित किये जाने वाली भूमि पर रोली से अष्टदल कमल बनाकर उत्तान हाथों से भूमि का स्पर्श करें-**ॐ महीद्यौः पृथिवी चन इमं यज्ञं मिमिक्षताम्। पिपृतान्नो भरीमभिः।।**

पुनः धान्यमसि मंत्र से जौ रखें-**ॐ धान्यमसि घिनुहि देवान्प्राणायत्त्वोदानायत्वा व्यानायत्वा दीर्घानुप्रसितिमायु-षेन्धान्देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वां महीनां पयोसि।।**

कलश में स्वस्तिक का चिह्न बनाकर तीन धागेवाली मौली को उसमें लपेटे। पुनः धातु या मिट्टी के कलश को जौ के ऊपर **'आ जिघ्र'** इस मंत्र को पढ़कर स्थापित करें।-

**ॐ आजिघ्र कलशं मह्या त्वा विशत्विंदवः पुनरुर्ज्जा निवर्तस्वसानः। सहस्त्रन्धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्म्मा विशताद्रयिः।।**

कलश में जल-**ॐ वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्जनीस्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद।**

गन्ध प्रक्षेप-**ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्। ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्।**

चन्दन लेपकर सर्वौषधि डालें। **ॐ या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यास्त्रियुगं पुरा। मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च।।**

धान्य प्रक्षेप-**ॐ धान्यमसि धिनुहि**। इस पूर्वोक्त मंत्र से।

दूर्वा प्रक्षेप-**ॐ काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि। एवानो दूर्वे प्रतनु सहस्त्रेण शतेन च।।**

पंचपल्लव प्रक्षेप-**ॐ अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता गोभाज इत्किला सथ यत्समवथ पुरुषम्।।**

सप्तमृत्तिका प्रक्षेप-**ॐ स्योना पृथिविनो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छानः शर्म्मसप्रथाः।**

पूगीफल प्रक्षेप-**ॐ याः फलिनीर्या अफला अपुष्पायाश्च पुष्पिणीः। बृहस्पति-प्रसूतास्ता नो मुञ्चत ꣳ हसः।।**

पंचरत्न प्रक्षेप-**ॐ परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत् दधद्रत्नानि दाशुषे।।**

दक्षिणा प्रक्षेप-**ॐ हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम।।**

कुशपवित्र प्रक्षेप-**ॐ पवित्रेस्थो वैष्णव्यौ सर्वितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुने तच्छकेयम्।**

मौन रहकर पुष्प डालें। लाल वस्त्र या मौली कण्ठ में लपेटें-**ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उश्रेयान् भवति जायमानः। तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः।।**

चावल से भरा पूर्ण पात्र कलश के ऊपर रखें **ॐ पूर्णादर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत। वस्नेव विक्रीणावहा इषमूर्ज ᳪ शतक्रतोः।।**

रक्त वस्त्र से लिपटा नारियल-**ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहो रात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रुपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामुम्म इषाण सर्वलोकम्म इषाण।।**

वरुणावाहन-**ॐ तत्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः। अहेडमानो वरुणेह बोद्धचरुश ᳭ समान आयुः प्रमोषीः।। ॐ भूर्भुवः स्वः अस्मिन् कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारं सायुधं सशक्तिकम् आवाहयामि स्थापयामि। ध्यानम्-वरुणः पाशभूत्सौम्यः प्रतीच्यां मकराश्रयः। पाशहस्तात्मको देवो जलराश्यधिपो महान्।।**

हाथ में अक्षत पुष्प लेकर **प्रतिष्ठा-ॐ मनोजूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञं, समिमं दधातु। विश्वेदेवा स इह मादयन्तामों प्रतिष्ठ। ॐ वरुणाय नमः सुप्रतिष्ठितो वरदो भव**

पुनः **ॐ भूर्भुवः स्वः अपां पतये वरुणाय नमः** इस मंत्र से पञ्चोपचार या षोडशोपचार पूजन कर ॐ तत्त्वायामि इस पूर्वोक्त मन्त्र से पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। **ॐ अनेन पूजनेन वरुणः प्रीयताम्** जल छोड़ दें।

गङ्गाद्यावाहन-**ॐ सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः।।**

पुनः कलश पर अक्षत छींटें।-**ॐ ऋग्वेदाय नमः। ॐ यजुर्वेदाय नमः। ॐ सामवेदाय नमः। ॐ अथर्ववेदाय नमः। ॐ कलशाय नमः। ॐ रुद्राय नमः। ॐ समुद्राय नमः। ॐ गङ्गायै नमः। ॐ यमुनायै नमः। ॐ सरस्वत्यै नमः। ॐ कलशकुम्भाय नमः।**

अनामिका से कलश का स्पर्श कर पढ़ें।

**ॐ कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः।**
**मूले तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः।।**
**कुक्षौ तु सागराः सप्त सप्तद्वीपा वसुन्धरा।**
**ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः।।**
**अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशाम्बुसमाश्रिताः।**
**अत्र गायत्री सावित्री शान्तिः पुष्टिकरी तथा।**
**आयान्तु यजमानस्य दुरितक्षयकारिकाः।।**

**ततः गायत्र्यादिभ्यो नमः** इस मंत्र से पञ्चोपचार पूजन करें।

**कलश प्रार्थना-**

**ॐ देवदानवसम्वादे मध्यमाने महोदधौ।**
**उत्पन्नोसि तदा कुम्भ विघृतो विष्णुना स्वयम्।।**
**त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वेत्वयि स्थिताः।**
**त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः।।**
**शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः।**
**आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः।।**
**त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदः।**
**त्वत्प्रसादादिदं कर्म कर्तुमीहे जलोद्भव।**
**सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा।।**
**नमो नमस्ते स्फटिकप्रभाय सुश्वेतहाराय सुमङ्गलाय।**
**सुपाशहस्ताय झषासनाय जलाधिनाथाय नमो नमस्ते।।**

जल लेकर-**ॐ अनया पूजया कलशे वरुणाद्यावाहितदेवताः प्रीयन्ताम्** यह पढ़कर जल छोड़ दें। **इति कलशपूजाविधि।**

## पुण्याहवाचनम्

पुण्याहवाचन के दिन आरम्भ में वरुण-कलश के पास जल से भरा एक कलश भी रख दे। वरुण-कलश के पूजन के साथ-साथ इसका भी पूजन कर लेना चाहिए। पुण्याहवाचन का कर्म इसी से किया जाता है। सबसे पहले वरुण की प्रार्थना करें।

**वरुण प्रार्थना -ॐ पाशपाणे नमस्तुभ्यं पद्मिनीजीवनायक।**

**पुण्याहवाचनं यावत् तावत् त्वं सुस्थिरो भव।।**

यजमान अपनी दाहिनी ओर पुण्याहवाचन-कर्म के लिए वरण किये हुए युग्म ब्राह्मणों को, जिनका मुख उत्तर की ओर हो, बैठा ले। इसके बाद यजमान घुटने टेककर कमल की कोढ़ीं की तरह अञ्जलि बनाकर सिर से लगाकर तीन बार प्रणाम करे। तब आचार्य अपने दाहिने हाथ से स्वर्णयुक्त उस जलपात्र (लोटे) को यजमान की अञ्जलि में रख दे। यजमान उसे सिर से लगाकर निम्नलिखित मन्त्र पढ़कर ब्राह्मणों से अपनी दीर्घ आयु का आशीर्वाद मांगे-

यजमान-**ॐ दीर्घा नागा नद्यो गिरयस्त्रीणि विष्णुपदानि च।**

**त्रीणि पदा विचक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः अतो धर्माणि धारयन्।**

**तेनायुष्यप्रमाणेन पुण्यं पुण्याहं दीर्घमायुरस्तु, इति भवन्तो ब्रुवन्तु** विप्र-**ॐ पुण्याहं दीर्घमायुरस्तु** कुल तीन बार इसी आनुपूर्वी से यजमान ब्राह्मण संवाद कर यजमान सिर पर रखे कलश को कलश के स्थान पर रखे पुनः इसी कलश को सिर से लगाकर पूर्वोक्त आनुपूर्वी मंत्र **ॐ दीर्घा नागा** आदि तीन बार करें। विप्र-**इति अस्तु।** पुनः कर्ता पूर्वाभिमुख बैठे युग्म ब्राह्मणों के सुप्रोक्षितमस्तु कहकर जल दे। ब्राह्मण-**अस्तु सुप्रोक्षितम्।** यजमान-**ॐ शिवा आपः सन्तु,** ऐसा कहकर आम्र पल्लव आदि के द्वारा ब्राह्मण के दाहिने हाथ में जल दे। विप्र-**ॐ सन्तु शिवा आपः,** ऐसा कहकर ग्रहण कर ले। इसी प्रकार आगे यजमान ब्राह्मण के हाथ में पुष्पादि देता जाय और ब्राह्मण इन्हें स्वीकार करते हुए यजमान की मङ्गलकामना करें। यजमान-**ॐ सौमनस्यमस्तु पुष्पं दद्यात्।** विप्र- **अस्तु सौमनस्यम्।** यजमान-**अक्षतं चारिष्टं चास्तु।** विप्र-**अस्त्वक्षतमरिष्टं च।** यजमानं-**ॐ गन्धाः पान्तु।** विप्र-**सौमंगल्यं चास्तु।** यजमान-**ॐ अक्षताः पान्तु।** विप्र-**आयुष्यमस्तु।** यजमान-**ॐ पुष्पाणि पान्तु।** विप्र-**सौश्रियमस्तु।** यजमान-**ॐ सफलानि ताम्बूलानि पान्तु** यजमान-**दक्षिणापान्तु।** विप्र-**बहुधनञ्चास्तु।** यजमान-**ॐ स्वर्चितमस्तु।** विप्र-**अस्तु स्वर्चितम्।** इसके बाद यजमान आचार्य एवं ब्राह्मणों को पुनः प्रणाम कर प्रार्थना कर-**श्रीर्यशो विद्या विनयो वित्तं बहुपुत्रं चायुष्यं चास्तु।** विप्र-**श्रीर्यशो विद्या विनयो वित्तं बहुपुत्रं चायुष्यं चास्तु।** ऐसा कहकर ब्राह्मण उसी कलश के जल से यजमान के सिर पर छिड़कते हए बोलें। **'दीर्घमायुः शान्तिः पुष्टिस्तुष्टिश्चास्तु'।** यजमान अक्षत लेकर-**यं कृत्वा सर्ववेद- यज्ञक्रियाकरणकर्मारम्भाः शोभनाः प्रवर्तन्ते तमहमोकारमादिं कृत्वा ऋग्यजुः सामाथर्वाशीर्वचनं बहुऋषिमतं समनुज्ञातं भवद्भिरनुज्ञातः पुण्यं पुण्याहं वाचयिष्ये** ऐसा कहे। विप्र-**वाच्यताम्।** पुनः यजमान अञ्जलि में अक्षत लेकर बोले-**व्रत-जपनियम-तप-स्वाध्याय-क्रतु-दया-दम दान-विशिष्टानां सर्वेषां भवतां ब्राह्मणानां मनः समाधीयताम्।** विप्र- **समाहितमनसः स्मः।** यजमान- **प्रसीदन्तु भवन्तः।** विप्र-**प्रसन्नाः**

# पंचम खण्ड : ज्योतिष एवं मुहूर्त

## पञ्चाङ्ग विवरण एवं देखने की विधि

विभिन्न कर्मकाण्डों व्रतों एवं त्योहारों हेतु समय एवं तिथि का बड़ा महत्त्व है और समय की अनुकूलता से ही कोई क्रिया सफल होती है। इसीलिये भारतीय कर्मकाण्ड पद्धति में समय योजना के अनुसार ही कर्मकाण्डों का विधान किया गया है। दैनिक क्रियाओं में समयानुसार अनुष्ठानों, व्रतों यज्ञादि में पञ्चाङ्ग के आधार पर सभी क्रियायें संपादित की जाती हैं और अनेक विवेकाधीन कर्मों में मुहूर्त के अनुसार कार्य सम्पादित करने पर बल दिया जाता है। पञ्चाङ्ग शब्द दो शब्दों के मेल से बना है पञ्च और अंग अर्थात् काल निर्धारण के पांच प्रमुख अंग हैं–वार, तिथि, नक्षत्र योग और करण। इनमें सूर्य तथा चन्द्र की स्थिति की प्रधानता है। पञ्चाङ्ग में यह प्रत्येक मास के विवरण में प्राय: प्रारम्भ में रखे जाते हैं। इनका संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है–

**वार**–दिनों के नाम को 'वार' कहते हैं, जो भारतीय पद्धति के अनुसार क्रमश: सूर्य, चन्द्र, भौम या मंगल बुध, गुरु या बृहस्पति, शुक्र तथा शनि के नाम पर सामान्यत: रविवार, चन्द्रवार। (सोमवार), मंगलवार, बुधवार, गुरुवार, शुक्रवार, शनिवार के नाम से जाने जाते हैं। इसका समय एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक होता है।

**तिथि**–तिथि सूर्य और चन्द्रमा के अन्तर से बनती है क्योंकि सूर्य के प्रकाश से चन्द्र की कलाओं (प्रकाशित अंशों) में अन्तर होता रहता है। इन्हें कुल 30 भागों में विभाजित किया गया है। इस प्रकार सूर्य और चन्द्र के प्रत्येक 12 अंश पर एक तिथि बढ़ती है जिन्हें क्रमश: प्रतिपदा (प्रथमा) द्वितीया आदि से लेकर अमावस्या तक कृष्णपक्ष की तथा इसी प्रकार प्रतिपदा, द्वितीया, तृतीया आदि से पूर्णिमा तक शुक्लपक्ष की 15-15 तिथियां कहीं जाती हैं। सम्पूर्ण तिथियों को मिलाकर एक चन्द्रमास होता है, जिसे पञ्चाङ्ग में अलग से चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़, श्रावण, भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक, मार्गशीर्ष, पौष, माघ एवं फाल्गुन नामों से अलग-अलग प्रदर्शित किया जाता है।

**नक्षत्र**–पूरे आकाश मण्डल को 12 राशियों के अतिरिक्त 27 नक्षत्रों में विभाजित किया गया है, जिनके नाम–अश्विनी, भरणी, कृत्तिका रोहिणी, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा मघा, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ़, उत्तराषाढ़, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, तथा रेवती हैं।

**अश्विनी भरणी चैव कृतिका रोहिणी तथा**
**मृगशीर्षस्तथाऽऽर्द्रा च पुनर्वसुरतः परम् ।1।**
**पुष्याश्लेषामघाः प्रोक्ताः पूर्वा चोत्तरफाल्गुनी**
**हस्तश्चित्रा तथा स्वाती विशाखा तदनन्तरम् ।2।**
**अनुराधा तथा ज्येष्ठा मूलभं च ततः परम्**
**पूर्वाषाढोत्तराषाढाऽभिजिच्च श्रवणं ततः ।3।**
**धनिष्ठा च ततो ज्ञेया शततारा ततः परम्**
**पूर्वाभाद्रपदा प्रोक्ता ततश्चोत्तरभाद्रकम् ।4।**
**रेवती चेति भानां हि नामानि कथितानि वै**
**सप्तविंशतिसंख्यानां सदसत्फलहेतवे ।5।**

चन्द्र जिस दिन (वार) जिस नक्षत्र में स्थित होता है। उस नक्षत्र का नाम पञ्चाङ्ग में संक्षेप में अंकित किया जाता है।

**योग**-सूर्य और चन्द्र के स्पष्ट का योग (जोड़) ही योग कहा जाता है। वस्तुतः दोनों अंशों का योग 800 कला होता है। योग भी 27 हैं। इनके नाम निम्नलिखित हैं-विष्कुम्भ, प्रीति, आयुष्मान्, सौभाग्य, शोभन, अतिगंड, सुकर्मा, धृति, शूल, गण्ड, वृद्धि, ध्रुव, व्याघात, हर्षण, वज्र, सिद्धि, व्यतीपात, वरीयान्, परिध, शिव, सिद्धि साध्य, शुभ, शुक्ल, ब्रह्मा, ऐन्द्र और वैधृति आदि हैं।

**विष्कुम्भः प्रीतिरायुष्मान् सौभाग्यः शोभनाभिधः**
**अतिगण्डः सुकर्माख्यो धृतिः शूलाभिधानकः।1।**
**गण्डो वृद्धिर्ध्रुवश्चाथ व्याघातो हर्षणह्वयः।**
**वज्रसिद्धिर्व्यतीपातो वरियान्परिघः शिवः।2।**
**सिद्धिः साध्यः शुभः शुक्लो ब्रह्मा चेन्द्रोऽथ वैधृतिः**
**योगानां ज्ञेयमेतेषां स्वनामासदृशं फलम्।3।**

**करण**-सूर्य से अंशचन्द्र आगे जाता है। तब एक करण होता है। एक दिन में दो करण होते हैं। करण कुल 11 हैं इनमें से 7 चर करण होते हैं, जो महीने में आठ-आठ बार घूम कर आते हैं।

**बवाह्वयं बालवकौलवाख्ये, ततो भवेत्तैतिलनामधेयम्।**
**गराभिधानं वणिजं च विष्टिरित्याहुरार्या करणानि सप्त।।**
**चतुर्दशी या शशिना विहीना तस्या विभागे शकुनिर्द्वितीये।**
**दर्शाद्ययोस्तच्चतुरङ्घ्रिनागो किंस्तुघ्नमाद्ये प्रतिपद्दले च ।।**

## चर स्थित करण चक्र

| कृष्ण पक्ष | | | शुक्ल पक्ष | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तिथि | पूर्वार्ध | उत्तरार्ध | तिथि | पूर्वार्ध | उत्तरार्ध |
| 1, 8 | बालव | कौलव | 1 | किंस्तुघ्न | बव |
| 2, 9 | तैतिल | गर | 2,9 | बालव | कौलव |
| 3, 10 | वणिज | विष्टि | 3, 10 | तैतिल | गर |
| 4, 11 | बव | बालव | 4, 11 | वणिज | विष्टि |
| 5, 12 | कौलव | तैतिल | 5, 12 | बव | बालव |
| 6, 13 | गर | बणिज | 6, 13 | कौलव | तैतिल |
| 7 | विष्टि | बव | 7, 14 | गर | वणिज |
| 14 | भद्रा | शकुनि | 8, 15 | विष्टि | बव |
| 30 | चतुष्पद | नाग | × | × | × |

इसके अतिरिक्त चार स्थिर करण होते हैं, जो महीने में एक बार आते हैं।

**विशेष**-भारतीय पञ्चाङ्ग में दिन का आरम्भ सूर्योदय से होता है। इसलिये सूर्योदय के समय जो वार, तिथि, योग तथा करण होते हैं, उनका नाम संक्षेप में अंकित किया जाता है उनके आगे घटि एवं पल अथवा घ. मिनट के रूप में अंत होने का समय अंकित किया जाता है। भारतीय पञ्चाङ्गों में इसके अतिरिक्त भी अनेक व्रत, पर्व संबंधी विशेष विवरण के अतिरिक्त सूर्योदय, सूर्यास्त का समय अंग्रेजी, बंगला, हिजरी फसली, सौर तथा राष्ट्रीय तिथियों का भी उल्लेख किया जाता है। साथ ही दिनमान चन्द्र का विभिन्न राशियों में प्रवेश (समय सहित) तथा विभिन्न ग्रहों का स्पष्ट, स्पष्टांश विशिष्ट तिथियों का अयनांश एवं ग्रह स्थिति बोधक चक्र दिया जाता है।

**लग्न**-क्षितिज के पूर्व बिन्दु पर जिस राशि का जो अंश विशिष्ट क्षण में पड़ता है, उसे लग्न कहते हैं। पञ्चाङ्गों में लग्न के रूप में राशियों की स्थिति भी दी गई रहती है। जिससे कि किसी विशिष्ट दिन को किसी भी समय के लग्न का ज्ञान ग्रहों के स्पष्ट की भांति ही किया जाता है।

**पञ्चाङ्ग देखने की विधि**-जिस समय के बारे में जानकारी करनी हो। सर्वप्रथम उस भारतीय मास के पृष्ठों को खोलना चाहिये। भारतीय मास के साथ सामान्यत: अंग्रेजी

मास के दिनांक की अवधि भी संबंधित मास के कृष्णपक्ष तथा शुक्ल पक्ष के लिये निर्धारित अलग-अलग पृष्ठों में दी गई होती है, जिससे यह स्पष्ट हो जाता है कि संबंधित सूचना किस भारतीय मास के संबंधित पृष्ठ से सबंधित है। पुन: वार क्रम से जिस दिनांक की तिथि के बारे में स्थिति की जानकारी करनी हो उस पंक्ति को देखा जा सकता है। उससे संबंधित पंक्ति में सूर्योदय के समय कौन सी तिथि, नक्षत्र करण, योग आदि है, वह एक ही दृष्टि में देखा जा सकता है। सूर्योदय के समय तत्समय प्रवृत्त संबंधित तिथि या नक्षत्र आदि कब तक प्रभावी रहेंगे, यह अवधि भी सामान्यत: घटि एवं पल में अथवा रूपान्तरण के उपरान्त रात्रि या दिन के घंटे मिनट में अंकित होते हैं। यदि रूपान्तरण न कियाा गया हो तो 24 घंटे = 60 घड़ी अथवा 1 घंटे = ढाई घड़ी के अनुसार सूर्योदय के अंकित समय में जोड़कर ऐसी अवधि निकाली जा सकती है, जैसे उदाहरणार्थ-संवत् 2059 (शक 1924) तदनुसार कैलेण्डर वर्ष 2002-2003 के ऋषिकेश पञ्चांग पृष्ठ-22 के द्वितीय पंक्ति को यदि हम देखें तो यह 23 सितम्बर 2002 के सूर्योदय अर्थात् 6 बजे प्रात: की स्थिति स्पष्ट करती है।

उक्त दिनांक को सोमवार द्वितीया तिथि रेवती नक्षत्र आदि स्पष्टतया अंकित है। इससे स्पष्ट है कि द्वितीय तिथि सूर्योदय से 41 घटि एक पल तक है जो पिछले दिन रविवार को प्रतिपदा के 35 घटि 49 पल पर समाप्त के वाद प्रारम्भ हुई थी। इसको भारतीय मानक के अनुसार रूपान्तरित करने पर जैसा कि इसी पञ्चांग में अंकित किया गया है। 22 सितम्बर की रात्रि 8.19 मिनट के बाद प्रारम्भ करते हुए 23 सितम्बर की तिथि 23 सितम्बर 10.25 मिनट तक प्रवृत्त माना जायेगा। इसी प्रकार उत्तरभाद्रपद के समाप्त होने के बाद रेवती नक्षत्र 22 सितम्बर रविवार रात्रि 7 बजकर 44 मिनट से प्रारम्भ होकर 23 सितम्बर सोमवार की रात्रि 10.22 मिनट तक प्रभावी माना जायेगा। अर्थात् चन्द्रमा उक्त नक्षत्र की सीमा में उक्त अवधि में संचार करेगा।

इसी प्रकार उसी पंक्ति में ध्रुव योग सूर्योदय से 59 घटी 11 पल अर्थात् रात्रि 5 बजकर 40 मिनट तक तैत्तिल करण 8 घटी 25 पल और गर करण 41 घटी 1 पल तक है। उसी पंक्ति में दि. 23 सितम्बर 2002 को ही चन्द्र राशि प्रवेश भी दर्शाया गया, जो मेष राशि में सूर्योदय के उपरान्त 40 घटी 54 पल पर प्रवेश कर रहा है। पञ्चाङ्गों में सूर्योदय एवं सूर्यास्त के अतिरिक्त सूर्योदय काल में औदयिक स्पष्ट सूर्य भी प्राय: देते हैं। प्रस्तुत प्रकरण में औदयिक सूर्य 5-5-21-8 है। अर्थात् पाँच राशियाँ पार करने के बाद छठी कन्या राशी के 5 अंश 21 कला एवं 8 विकला पर सूर्य की स्थिति सूर्योदय के समय दर्शित है। सूर्य स्पष्ट के अतिरिक्त अन्य ग्रहों का स्पष्ट अलग से दिया गया है।

23 सितम्बर कैलेण्डर वर्ष 2002 पृष्ट 22

## श्रीसंवत् २०५९ शकः १९२४ याम्यायनगोलयोः शरदर्त्तुः॥

| दि.म. घ. | प. | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३० | ६ | १ | र | ३५ | ४९ | रा | ८ | १९ | उ. भा. | ३४ | २३ | रा | ७ | ४४ | वृद्धि | ५७ | ४१ | रा | ५ | ३ | वा | ३ | २० | कौ | ३५ | ४९ |
| ३० | २ | २ | चं | ४१ | १ | रा | १० | २४ | रेवती | ४० | ५४ | रा | १० | २२ | ध्रुव | ५९ | ११ | रा | ५ | ४० | तै | ८ | २५ | गर | ४१ | १ |
| २९ | ५८ | ३ | मं | ४६ | ३ | रा | १२ | २५ | अश्विनी | ४७ | १४ | रा | १२ | ५४ | व्याघात | ६० | ० | स | म | स्त | व | १३ | ३२ | भ | ४६ | ३ |
| २९ | ५४ | ४ | बु | ५० | २७ | रा | २ | १२ | भरणी | ५३ | ० | रा | ३ | १३ | व्याघात | ० | २५ | प्रा | ६ | ११ | बव | १८ | १५ | वा | ५० | २७ |
| २९ | ५१ | ५ | गु | ५३ | ५९ | रा | ३ | ३८ | कृत्तिका | ५७ | ५३ | रा | ५ | ११ | हर्षण | १ | ११ | प्रा | ६ | ३० | कौ | २२ | १३ | तै | ५३ | ५९ |
| २९ | ४७ | ६ | शु | ५६ | २२ | रा | ४ | ३६ | रोहिणी | ६० | ० | स | म | स्त | वज्र | १ | ११ | प्रा | ६ | ३१ | गर | २५ | १० | व | ५६ | २२ |
| २९ | ४३ | ७ | श | ५७ | ३२ | रा | ५ | ४ | रोहिणी | १ | ४० | प्रा | ६ | ४३ | सिद्धि | ०/५८ | २०/९ | प्रा | ६/५ | ११/२७ | भ | २६ | ५७ | बव | ५७ | ३२ |
| २९ | ४० | ८ | र | ५७ | २३ | रा | ५ | १ | मृगशिर | ४ | १४ | प्रा | ७ | १६ | वरीयान | ५५ | ३९ | रा | ४ | २० | वा | २७ | २७ | कौ | ५७ | २३ |
| २९ | ३६ | ९ | चं | ५५ | ५७ | रा | ४ | २७ | आर्द्रा | ५ | ३१ | दि | ८ | १६ | परिघ | ५१ | ४८ | रा | २ | ४७ | तै | २६ | ४० | गर | ५५ | ५७ |
| २९ | ३२ | १० | मं | ५३ | २१ | रा | ३ | २५ | पुनर्वसु | ५ | ३६ | दि | ८ | १६ | शिव | ४७ | २ | रा | १२ | ५४ | व | २४ | ३९ | भ | ५३ | २१ |
| २९ | २९ | ११ | बु | ४९ | ४६ | रा | २ | ० | पुष्य | ४ | ३१ | प्रा | ७ | ५४ | सिद्ध | ४१ | २६ | रा | १० | ४० | बव | २१ | ३३ | वा | ४९ | ४६ |
| २९ | २५ | १२ | गु | ४५ | १८ | रा | १२ | १४ | श्लेषा | २/५७ | ३३/८ | प्रा | ७/५ | ८/५६ | साध्य | ३५ | ९ | रा | ८ | ११ | कौ | १७ | ३२ | तै | ४५ | १८ |
| २९ | २२ | १३ | शु | ४० | ८ | रा | १० | ११ | पू. फा. | ५६ | १५ | रा | ४ | ३८ | शुभ | २८ | १६ | सा | ५ | २६ | गर | १२ | ४३ | व | ४० | ८ |
| २९ | १८ | १४ | श | ३४ | २९ | रा | ७ | ५६ | उ. फा. | ५२ | २० | रा | ३ | ४ | शुक्ल | २० | ५३ | दि | २ | २९ | भ | ७ | १८ | श | ३४ | २९ |
| २९ | १४ | ३० | र | २८ | २८ | सा | ५ | ३२ | हस्त | ४८ | ११ | रा | १ | २५ | ब्रह्म | १३ | १६ | दि | ११ | २७ | च | १ | २८ | ना | २८/५५ | २८/२६ |

| | योगाः | अं | फ | हि | सौ | रा | चन्द्र राशिप्रवेशः | | सूर्योदय घं | मि | सूर्यास्त घं | मि | औदयिक स्पष्ट सूर्यः | | | | क्रान्तिः उ + द − | | रे अं. | − मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | स्थिर | २२ | १ | १४ | ५ | ३१ | | | ५ | ५९ | ६ | १ | ५ | ४ | २२ | २४ | ० | ३० | − | ९ |
| २ | मातंग | २३ | २ | १५ | ६ | १ | मेष | ४० \| ५४ | ६ | ० | ६ | ० | ५ | ५ | २१ | ८ | ० उ | ६ | − | ९ |
| ३ | अमृत | २४ | ३ | १६ | ७ | २ | | | ६ | ० | ६ | ० | ५ | ६ | १९ | ५४ | ० द | १७ | − | १० |
| ४ | काण | २५ | ४ | १७ | ८ | ३ | | | ६ | १ | ५ | ५९ | ५ | ७ | १८ | ४३ | ० | ४१ | − | १० |
| ५ | लुम्बक | २६ | ५ | १८ | ९ | ४ | वृष | ९ \| १३ | ६ | २ | ५ | ५८ | ५ | ८ | १७ | ३४ | १ | ४ | − | १० |
| ६ | मित्र | २७ | ६ | १९ | १० | ५ | | | ६ | ३ | ५ | ५७ | ५ | ९ | १६ | २८ | १ | २७ | − | ११ |
| ७ | श्रीवत्स | २८ | ७ | २० | ११ | ६ | मिथुन | ३२ \| ५७ | ६ | ३ | ५ | ५७ | ५ | १० | १५ | २४ | १ | ५१ | − | ११ |
| ८ | सौम्य | २९ | ८ | २१ | १२ | ७ | | | ६ | ४ | ५ | ५६ | ५ | ११ | १४ | २२ | २ | १४ | − | ११ |
| ९ | का.दं. | ३० | ९ | २२ | १३ | ८ | कर्क | ५० \| ३६ | ६ | ४ | ५ | ५६ | ५ | १२ | १३ | २२ | २ | ३७ | − | १२ |
| १० | स्थिर | अ | १० | २३ | १४ | ९ | | | ६ | ५ | ५ | ५५ | ५ | १३ | १२ | २४ | ३ | १ | − | १२ |
| ११ | मातंग | २ | ११ | २४ | १५ | १० | | | ६ | ६ | ५ | ५४ | ५ | १४ | ११ | २९ | ३ | २४ | − | १२ |
| १२ | अमृत | ३ | १२ | २५ | १६ | ११ | सिंह | २ \| ३३ | ६ | ७ | ५ | ५३ | ५ | १५ | १० | ३७ | ३ | ४७ | − | १३ |
| १३ | सिद्धि | ४ | १३ | २६ | १७ | १२ | | | ६ | ८ | ५ | ५२ | ५ | १६ | ९ | ४६ | ४ | १० | − | १३ |
| १४ | उत्पात | ५ | १४ | २७ | १८ | १३ | कन्या | १० \| १६ | ६ | ८ | ५ | ५२ | ५ | १७ | ८ | ५८ | ४ | ३४ | − | १३ |
| ३० | मानस | ६ | १५ | २८ | १९ | १४ | | | ६ | ९ | ५ | ५१ | ५ | १८ | ८ | १२ | ४ | ५७ | − | १४ |

उसी पृष्ठ पर आश्विनी कृष्ण 8 रविवार अर्थात् 29 सितम्बर की प्रातः के ग्रह स्पष्ट की दैनिक गति के साथ ग्रहों का स्थितचक्र (कुण्डली) भी बायीं तरफ दी गई है। इस ग्रह चक्र (कुण्डली) की स्थित की पुष्टि दैनिक स्पष्ट ग्रह जो सबसे बांये है की आठवीं पंक्ति के विवरण से की जा सकती है।

**सूर्योदये दैनिकस्पष्टभौमादिग्रहाः।**

| ति | वा | भौमः | | | | व॰ बुधः | | | | गुरुः | | | | शुक्रः | | | | शनिः | | | | राहुः | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | र | ४ | १९ | ४० | ५ | ५ | ३ | ५७ | ५० | ३ | १८ | ४६ | ५२ | ६ | १२ | ४४ | ५२ | २ | ४ | २१ | ५० | १ | १८ | २३ | १० |
| २ | चं | ४ | २० | १८ | १४ | ५ | ३ | ६ | १८ | ३ | १८ | ५७ | ५४ | ६ | १३ | १५ | ८ | २ | ४ | २४ | ६ | १ | १८ | १९ | ५९ |
| ३ | मं | ४ | २० | ५६ | २३ | ५ | २ | २२ | ११ | ३ | १९ | ८ | ५६ | ६ | १३ | ४५ | २५ | २ | ४ | २६ | २२ | १ | १८ | १६ | ४८ |
| ४ | बु | ४ | २१ | ३४ | ३३ | ५ | १ | ५९ | १० | ३ | १९ | १९ | ५८ | ६ | १४ | १५ | ४२ | २ | ४ | २८ | ३७ | १ | १८ | १३ | ३७ |
| ५ | गु | ४ | २२ | १२ | ४२ | ५ | १ | ३५ | ५७ | ३ | १९ | ३१ | १ | ६ | १४ | ४५ | ५९ | २ | ४ | ३० | ५३ | १ | १८ | १० | २७ |
| ६ | शु | ४ | २२ | ५० | २९ | ५ | १ | १२ | ४३ | ३ | १९ | ४१ | ३७ | ६ | १५ | १६ | १६ | २ | ४ | ३३ | ९ | १ | १८ | ७ | १६ |
| ७ | श | ४ | २३ | २८ | ११ | ५ | ० | ४९ | ३१ | ३ | १९ | ५१ | १२ | ६ | १५ | ४६ | ३३ | २ | ४ | ३५ | २४ | १ | १८ | ४ | ५ |
| ८ | र | ४ | २४ | ५ | ५२ | ५ | ० | ३९ | ४४ | ३ | २० | ० | ४९ | ६ | १६ | १६ | ४९ | २ | ४ | ३७ | ४० | १ | १८ | ० | ५४ |
| ९ | चं | ४ | २४ | ४३ | ३४ | मा | ० | ४८ | ३३ | ३ | २० | १० | २३ | ६ | १६ | ४७ | ६ | २ | ४ | ३९ | १० | १ | १७ | ५७ | ४४ |
| १० | मं | ४ | २५ | २१ | १६ | ५ | ० | ५७ | ८ | ३ | २० | १९ | ५९ | ६ | १७ | १७ | २३ | २ | ४ | ३९ | ४९ | १ | १७ | ५४ | ३३ |
| ११ | बु | ४ | २५ | ५८ | ५८ | ५ | १ | ५ | ४४ | ३ | २० | २९ | ३४ | ६ | १७ | ४७ | ४० | २ | ४ | ४० | २८ | १ | १७ | ५१ | २२ |
| १२ | गु | ४ | २६ | ३६ | ४० | ५ | १ | १४ | १९ | ३ | २० | ३९ | ९ | ६ | १८ | १ | ४० | २ | ४ | ४१ | ६ | १ | १७ | ४८ | ११ |
| १३ | शु | ४ | २७ | १४ | २१ | ५ | १ | ३८ | ५३ | ३ | २० | ४८ | ४५ | व | १७ | ५६ | ३८ | २ | ४ | ४१ | ४५ | १ | १७ | ४५ | ० |
| १४ | श | ४ | २७ | ५२ | ४ | ५ | २ | १५ | ३९ | ३ | २० | ५८ | २० | ६ | १७ | ४७ | ४३ | २ | ४ | ४२ | २४ | १ | १७ | ४१ | ५० |
| ३० | र | ४ | २८ | २९ | ४७ | ५ | २ | ५२ | ११ | ३ | २१ | ७ | ५५ | ६ | १७ | ३८ | ४६ | २ | ४ | ४३ | ३ | १ | १७ | ३८ | ३९ |

२३पं॰ आश्विनकृष्ण ८ रवौ
सूर्योदये स्पष्टग्रहाः।
द्युगणः ३५४३
अयनांशाः २३।५२।३९

| सु | चं | मं | बु | गु | शु | श | रा | के |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | २ | ४ | ५ | ३ | ६ | २ | १ | ७ |
| ११ | ५ | २४ | ० | २० | १६ | ४ | १८ | १८ |
| १४ | ५२ | ५ | ३६ | ० | १६ | ३७ | ० | ० |
| २२ | १६ | ५२ | ४४ | ४६ | ४९ | ४० | ५४ | ५४ |
| ५९ | ७६७ | ३७ | ८ | ९ | ३० | १ | ३ | ३ |
| ० | ११ | ४२ | ४९ मा | ३४ | १४ | ३० | ११ | ११ |

७
५ मं.
के
शु.
सू ६ बु.
४
गु.
८
चं.
३ श
९
१०
१२
रा २
११
१

सूर्योदय के समय लग्न देखने के लिये उस लग्न सारिणी आठवां स्तम्भ आठ-2 को देखने से स्पष्ट है कि प्रातः 7.27 मिनट तक कन्या लग्न है, जो ग्रह चक्र में अंक 6 में सबसे ऊपर द्योतित है। इसी प्रकार किसी भी वार या दिनांक के लिए ग्रहों की दैनिक गति के अनुसार तथा लग्न सारिणी के आंकड़ों के अनुसार प्रत्येक ग्रह की स्थिति स्पष्टांश के रूप में पञ्चांग की सहायता से निकाली जा सकती है। इसी प्रकार किसी घटना अथवा कार्य के दिन व समय (तथास्थान) के आधार पर ग्रहों की स्थिति की स्पष्ट जानकारी की जा सकती है। केवल मानक समय के अनुसार पञ्चांग के संदर्भ स्थल की दृष्टि से लग्न की स्थिति में आंशिक संशोधन वांछित होगा।

लग्न सारिणी

| तिथि | १र | | २चं. | | ३मं. | | ४बु. | | ५गु. | | ६शु. | | ७श. | | ८र. | | ९चं. | | १०मं. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लअं | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि | घं | मि |
| कन्या | ७ | ५३ | ७ | ४९ | ७ | ४५ | ७ | ४२ | ७ | ३८ | ७ | ३४ | ७ | ३१ | ७ | २७ | ७ | २३ | ७ | २० |
| तुला | १० | ९ | १० | ५ | १० | १ | ९ | ५८ | ९ | ५४ | ९ | ५० | ९ | ४७ | ९ | ४३ | ९ | ३९ | ९ | ३६ |
| वृश्चिक | १२ | २६ | १२ | २२ | १२ | १८ | १२ | १५ | १२ | ११ | १२ | ७ | १२ | ४ | १२ | ० | ११ | ५६ | ११ | ५३ |
| धनु | २ | ३२ | २ | २८ | २ | २४ | २ | २१ | २ | १७ | २ | १३ | २ | १० | २ | ६ | २ | २ | १ | ५९ |
| मकर | ४ | १९ | ४ | १५ | ४ | ११ | ४ | ८ | ४ | ४ | ४ | ० | ३ | ५७ | ३ | ५३ | ३ | ४९ | ३ | ४६ |
| कुम्भ | ५ | ५० | ५ | ४६ | ५ | ४२ | ५ | ३९ | ५ | ३५ | ५ | ३१ | ५ | २८ | ५ | २४ | ५ | २० | ५ | १७ |
| लअं | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | | रात्रि | |
| मीन | ७ | १८ | ७ | १४ | ७ | १० | ७ | ७ | ७ | ३ | ६ | ५९ | ६ | ५६ | ६ | ५२ | ६ | ४८ | ६ | ४५ |
| मेष | ८ | ५५ | ८ | ५१ | ८ | ४७ | ८ | ४४ | ८ | ४० | ८ | ३६ | ८ | ३३ | ८ | २९ | ८ | २५ | ८ | २२ |
| वृष | १० | ५१ | १० | ४७ | १० | ४३ | १० | ४० | १० | ३६ | १० | ३२ | १० | २९ | १० | २५ | १० | २१ | १० | १८ |
| मिथुन | १ | ५ | १ | १ | १२ | ५७ | १२ | ५४ | १२ | ५० | १२ | ४६ | १२ | ४३ | १२ | ३९ | १२ | ३५ | १२ | ३२ |
| कर्क | ३ | २३ | ३ | १९ | ३ | १५ | ३ | १२ | ३ | ८ | ३ | ४ | ३ | १ | २ | ५७ | २ | ५३ | २ | ५० |
| सिंह | ५ | ३७ | ५ | ३३ | ५ | २९ | ५ | २६ | ५ | २२ | ५ | १८ | ५ | १५ | ५ | ११ | ५ | ७ | ५ | ४ |

उल्लेखनीय है कि प्राय: पञ्चाङ्गों में पाश्चात्य पद्धति एवं भारतीय ज्योतिष के बीच ग्रहों की स्थित के अन्तर के स्पष्ट करने के लिए अयनांश भी दिया गया होता है। इसी पृष्ठ पर 23 अंश 52 कला 39 विकला दिया हुआ है, जिससे निरयन से सायन पद्धति में तथा सायन से निरयन पद्धति में आंकड़ों के अनुसार रूपान्तरित किया जा सकता है। लग्न तथा समय के अनुसार स्थलीय अन्तर को स्पष्ट करने के लिए पृष्ठ 40-41 पर दी गई सारिणी का उपयोग किया जा सकता है।

| उत्तरप्रदेश | अक्षांश | | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अमरोहा | २९ | ०४ | प | ० | ४५ | ० |
| अयोध्या | २६ | ४८ | प | ० | ७ | ४० |
| अल्मोड़ा | २९ | ३७ | प | ० | ३३ | २० |
| अलीगढ़ | २७ | ५५ | प | ० | ४९ | ० |
| अहरौरा | २४ | ५९ | पू | ० | ० | २० |
| आगरा | २७ | १० | प | ० | ४९ | १० |
| आज़मगढ़ | २६ | ३ | पू | ० | २ | १० |
| इटावा | २६ | ४७ | प | ० | ३९ | ४० |
| इलाहाबाद | २५ | २८ | प | ० | ११ | ० |
| उन्नाव | २६ | ३२ | प | ० | २५ | ५० |
| एटा | २७ | ३५ | प | ० | ४४ | १० |
| कानपुर | २६ | २८ | प | ० | २६ | ४० |
| काशी | २५ | १८ | — | ० | ० | ० |
| गढ़वाल | ३० | १५ | प | ० | ३५ | ० |
| गाज़ीपुर | २५ | ३४ | पू | ० | ५ | ५० |
| गोंडा | २७ | ८ | प | ० | ९ | ५० |
| गोरखपुर | २६ | ४५ | पू | | ४ | ० |
| चुनार | २५ | ८ | प | ० | ० | ४० |
| चित्रकूट | २५ | २२ | प | | २० | ० |
| जालौन | २६ | ८ | प | ० | ३५ | १० |
| जौनपुर | २५ | ४६ | प | ० | २ | ४० |
| झाँसी | २५ | २७ | प | ० | ४९ | ५० |
| देहरादून | ३० | १९ | प | ० | ४९ | २० |
| देवरिया | २६ | ३३ | पू | ० | ७ | ० |
| नैनीताल | २९ | २३ | प | ० | ३५ | ० |
| प्रतापगढ़ | २५ | ५४ | प | ० | १० | १० |
| पीलीभीत | २८ | ४० | प | ० | ३९ | ३० |
| फर्रुखाबाद | २७ | २४ | प | ० | ३३ | ५० |
| बरेली | २८ | २२ | प | ० | ३५ | ३० |
| बलिया | २५ | ४४ | पू | ० | ११ | ५० |
| बस्ती | २६ | ४८ | प | ० | २ | २० |
| बहराइच | २७ | ३४ | प | ० | १५ | ० |
| बाँदा | २५ | २८ | प | ० | २४ | ४० |
| बाराबंकी | २६ | ५६ | प | ० | १७ | ५० |
| बिजनौर | २९ | २३ | प | ० | ४८ | ३० |
| मथुरा | २७ | २८ | प | ० | ५३ | १० |
| मिर्ज़ापुर | २५ | १० | प | ० | ३ | ५० |
| मुज़फ्फरनगर | २९ | २८ | प | ० | ५२ | ४० |
| मुरादाबाद | २८ | ५० | प | ० | ४९ | |
| मेरठ | २९ | १ | प | ० | ५२ | |
| मैनपुरी | २७ | १४ | प | ० | ३९ | |
| रामपुर | २८ | ४९ | प | ० | ३९ | |
| रायबरेली | २६ | १४ | प | ० | १७ | |
| राबर्ट्सगंज | २४ | ४९ | पू | ० | ० | |
| रुड़की | २९ | ५२ | प | ० | ५२ | |
| लखनऊ | २६ | ५५ | प | ० | २० | |
| ललितपुर | २४ | २२ | प | ० | ४५ | |
| शाहजहाँपुर | २७ | ५४ | प | ० | ३० | |
| सहारनपुर | २९ | ५८ | प | ० | ५६ | |
| सुल्तानपुर | २६ | १६ | प | ० | ८ | |
| हमीरपुर | २५ | ५८ | प | | २८ | |
| हरदोई | २७ | २३ | प | ० | २८ | |
| हरिद्वार | २९ | ५८ | प | ० | ४७ | |
| हाथरस | २७ | ३६ | प | ० | ४९ | |
| हल्द्वानी | २९ | २३ | प | ० | ३४ | |

नक्षत्र और राशि-पूरे आकाश मंडल को ग्रहों के भ्रमण तथा स्थिति के निर्धारण के लिए सर्वप्रथम 12 भागों में बांटा गया है जो तारामंडलों से बनी आकृतियों के अनुसार है।

इसी पूरे आकाश मंडल को एक दूसरे विभाजन क्रम में 27 भागों में विभाजित किया गया है इन्हें जैसा कि ऊपर बताया गया है। पुनः प्रत्येक नक्षत्र को चार उपविभागों में बांटा गया है, जिन्हें नक्षत्र का एक चरण कहते हैं। इस प्रकार संपूर्ण आकाश मंडल के 27 नक्षत्रों के सभी 4 चरणों को मिलाकर 27 X 4=108 छोटे-छोटे लगभग स्थिर से विभाग हैं। इस प्रकार कुल राशियों से 108 उपविभागों को वितरित करने में राशि में 9 चरण आते हैं, जिसमें दो पूरे नक्षत्र तथा एक अन्य तीसरे नक्षत्र का एक चरण आता है।

इन 108 उपविभागों के लिये 108 (चू चे, चो ला आदि) वर्ण प्रतीक निर्धारित हैं। पञ्चांग में नक्षत्रों की स्थिति के अनुसार विशेष प्रकार की घटना नक्षत्र के किस चरण में हुई, यह गणना कर निकाला जा सकता है। इसी क्रम में यदि किसी बालक का जन्म किसी दिन के जिस समय पर हुआ हो, उस समय के अनुसार नक्षत्र के चरण के अनुसार उसके नाम का प्रारम्भिक वर्ण रखने से नाम लेने मात्र से स्पष्ट हो जाता है कि उसका जन्म किस नक्षत्र के किस चरण में हुआ। तदनुसार उसकी राशि आदि स्पष्ट हो जाती है। इसे दो व्यक्तियों की मैत्री या विवाह के समय एक दूसरे से संगति बैठाने के लिए प्रायः उपयोग किया जाता है। देखें तालिका/होड़ा चक्र।

**विवाह में गुण मिलान के लिए विशेष विचार**-जिसकी जन्मराशि न ज्ञात हो उसके चालू नाम से विचार करना चाहिए। वर कन्या में यदि एक की जन्मराशि ज्ञात हो दूसरे की न ज्ञात हो तो दोनों के चालू नाम से विचारना चाहिये यदि दोनों का जन्म नाम ज्ञात हो तो उससे ही गुण मिलान करना श्रेष्ठ है अन्यथा दम्पत्ति के लिए हानिकारक होगा।

**गुण**-(1) वर्ण का गुण 1, (2) वश्य का 2, (3) तारा के 3, (4) योनि के 4, (5) मैत्री के 5, (6) गण मैत्री के 6, (7) भकूट (राशिकूट) के 7, (8) नाड़ी के 8 गुण होते हैं। सब मिलाकर 36 गुण होते हैं।

**गुण मिलान**-16 गुण मिलें तो निंदनीय, 20 गुण मध्यम, 36 गुण श्रेष्ठ है। प्रायः 18 गुणों से अधिक गुण शुभ माने जाते हैं। यह नियम भकूट मिलान पर है यदि भकूट (षड़ाष्टक) न मिलता हो तो 20 गुण तक अधम, 25 गुण तक मध्यम, पश्चात् 36 गुण तक श्रेष्ठ हैं।

गुण मिलान को तालिका आगे दी जा रही है।

## होड़ा चक्र

| राशयः | मेष | मेष | १ मे. ३ वृ. | वृष | २ वृ. २ मि. | मिथुन | ३ मि. १ क. | कर्क | कर्क | सिंह | सिंह | १ सिं. ३ कं. | कन्या | २ कं. २ तु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भानां वर्णाः | चू चे चो ला | ली लू ले लो | अ ई ऊ ए | ओ वा वी वू | वे वो का की | कू घ ङ छ | के को हा ही | हू हे हो डा | डी डू डे डो | मा मी मू मे | मो टा टी टू | टे टो पा पी | पू ष ण ठ | पे पो रा री |
| नक्षत्राणि | अश्विनी | भरणी | कृत्तिका | रोहिणी | मृगशिरा | आर्द्रा | पुनर्वसु | पुष्य | आश्लेषा | मघा | पू.फा. | उ.फा. | हस्त | चित्रा |
| वर्णाः | क्षत्रिय | क्षत्रिय | क्षत्रि १ वैश्य ३ | वैश्य | वैश्य२ शूद्र२ | शूद्र | शूद्र३ विप्र१ | विप्र | विप्र | क्षत्रिय | क्षत्रिय | क्षत्रि१ वैश्य३ | वैश्य | वैश्य२ शूद्र२ |
| वश्यम् | चतुष्पद | चतुष्पद | चतुष्पद | चतुष्पद | चतु.२ द्विप.२ | द्विपद | द्विप.३ जल.१ | जलचर | जलचर | वनचर | वनचर | वन१. द्विप.३ | द्विपद | द्विपद |
| योनिः | अश्व | गज | छाग | सर्प | सर्प | श्वान | मार्जार | छाग | मार्जार | मूषक | मूषक | गो | महिष | व्याघ्र |
| वैरम् | महिष | सिंह | वानर | नकुल | नकुल | मृग | मूषक | वानर | मूषक | मार्जार | मार्जार | व्याघ्र | अश्व | गो |
| राशीशाः | भौमः | भौमः | भौमः१ शुक्रः३ | शुक्रः | शुक्रः२ बुधः२ | बुधः | बुधः३ चन्द्रः१ | चन्द्रः | चन्द्रः | सूर्यः | सूर्यः | सूर्यः१ बुधः३ | बुधः | बुधः२ शुक्रः२ |
| गणमैत्री | देव | मनुष्य | राक्षस | मनुष्य | देव | मनुष्य | देव | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव | राक्षस |
| नाडी | आदि | मध्य | अन्त्य | अन्त्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अन्त्य | अन्त्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य |

| राशयः | तुला | ३ तु. १ वृ. | वृश्चिक | वृश्चिक | धनु | धनु | १ ध. ३ म. | मकर | २ म. २ कुं. | कुम्भ | ३ कुं. १ मी. | मीन | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भानां वर्णाः | रू रे रो ता | ती तू ते तो | ना नी नू ने | नो या यी यू | ये यो भा भी | भू धा फा ढा | भे भो जा जी | खी खू खे खो | गा गी गू गे | गो सा सी सू | से सो दा दी | दू थ झ ञ | दे दो चा ची |
| नक्षत्राणि | स्वाती | विशाखा | अनुराधा | ज्येष्ठा | मूल | पू.षा.॥ पू.षा.३॥ | उ.षा. | श्रवण१॥ श्रवण२॥ | धनिष्ठा | शतभिषा | पू.भा. | उ.भा. | रेवती |
| वर्णाः | शूद्र | शूद्र३ विप्र१ | विप्र | विप्र | क्षत्रिय | क्षत्रिया॥ क्षत्रि.३॥ | क्षत्रि१ वैश्य३ | वैश्य | वैश्य२ शूद्र२ | शूद्र | शूद्र३ विप्र१ | विप्र | विप्र |
| वश्यम् | द्विपद | द्विपद३ कीट१ | कीट | कीट | द्विपद | द्विपदा॥ चतु.३॥ | चतुष्पद | चतु१॥ जल.२॥ | जल.२ द्विप.२ | द्विपद | द्विप.३ जल.१ | जलचर | जलचर |
| योनिः | महिष | व्याघ्र | हरिण | हरिण | श्वान | वानर | नकुल | वानर | सिंह | अश्व | सिंह | गो | गज |
| वैरम् | अश्व | गो | श्वान | श्वान | मृग | छाग | सर्प | मेष | गज | महिषः | गज | व्याघ्र | सिंह |
| राशीशाः | शुक्रः | शुक्रः३ भौमः१ | भौमः | भौमः | गुरुः | गुरुः | गुरुः१ शनिः३ | शनिः | शनिः | शनिः | शनिः३ गुरुः१ | गुरुः | गुरुः |
| गणमैत्री | देव | राक्षस | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव |
| नाडी | अन्त्य | अन्त्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अन्त्य | अन्त्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अन्त्य |

**वर्ण गुण मिलान**–होडा चक्र से वर तथा कन्या का विप्र (ब्राह्मण) क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र की जानकारी करके ऊपर की पंक्ति से वर का वर्ण तथा बायीं पंक्ति से कन्या के वर्ण से गुण का अंक 1 या 0 निर्धारित करें।

वर

कन्या

| वर्णः४ | ब्रा. | क्ष. | वै. | शू. |
|---|---|---|---|---|
| ब्रा. | १ | ० | ० | ० |
| क्ष. | १ | १ | ० | ० |
| वै. | १ | १ | १ | ० |
| शू. | १ | १ | १ | १ |

**वश्य गुण मिलान**–होड़ा चक्र से चतुष्पद, द्विपद, जलचर, वन्यचर एवं कीट में से वर के तथ्य कन्या के वश्य का अलग अलग निर्धारण करें तथा इस चक्र के ऊपरी पंक्ति से वर तथा बायीं पंक्ति से कन्या के वश्य के अनुसार 0, 1/2, 1 अथवा 2 अंक निर्धारित करें।

वर

कन्या

| वश्य | च. | द्वि. | ज. | व. | की. |
|---|---|---|---|---|---|
| चतु. | २ | १ | १ | ० | १ |
| द्विपद | १ | २ | ।। | ० | ० |
| जलच. | १ | ।। | २ | १ | १ |
| वनच | ० | ० | १ | २ | ० |
| कीट | १ | ० | १ | ० | २ |

**तारा (नक्षत्र) गुण का मिलान**–तारा नाम 1. जन्म, 2. सम्पत, 3. विपत, 4. क्षेम, 5. प्रत्यरि, 6. साधक, 7. वध, 8. मैत्र, 9. अति मित्र कन्या के जन्म नक्षत्र से वर के जन्म नक्षत्र तक गिनकर और वर के नक्षत्र से कन्या के जन्म नक्षत्र तक गिन कर जो संख्या हो उनमें पृथक-पृथक 9 से भाग देना चाहिए। यदि शेष 3,5,7 रहे तो वर कन्या को अशुभ कारक होते है। दोनों का शुभ तारा-3गुण। शुभ अशुभ = डेढ़ गुण। अशुभ अशुभ = 0 गुण।

वर

कन्या

| ता. | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| २ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ३ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ४ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ५ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ६ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ७ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ८ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ९ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३. |

इस प्रकार से 1 से 9 के बीच वर तथा कन्या के तारा की संख्या का निर्धारण करके वर के लिए तालिका की सबसे ऊपरी पंक्ति तथा कन्या के लिए तालिका की बांयी पंक्ति से संबंधित संख्या को देखते हुए क्रमश 0-1 1/2 अथवा 3 का अंक निर्धारित करें।

वर

| योनयः | अश्व | गज | छाग | सर्प | श्वान | मार्जार | मूषक | गौ | महिष | व्याघ्र | हरिण | वानर | नकुल | सिंह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्व | ४ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | १ | ३ | २ | २ | १ |
| गज | २ | ४ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | २ | ३ | २ | ० |
| छाग | २ | ३ | ४ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | १ | २ | ० | ३ | १ |
| सर्प | २ | २ | २ | ४ | २ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ० | २ |
| श्वान | २ | २ | २ | २ | ४ | १ | १ | २ | २ | १ | ० | २ | १ | १ |
| मार्जार | २ | २ | २ | १ | १ | ४ | ० | २ | २ | १ | २ | २ | २ | १ |
| मूषक | २ | २ | २ | १ | १ | ० | ४ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | २ |
| गौ | २ | २ | ३ | १ | २ | २ | २ | ४ | ३ | ० | ३ | २ | २ | १ |
| महिष | ० | २ | ३ | २ | २ | २ | २ | ३ | ४ | १ | २ | २ | २ | १ |
| व्याघ्र | १ | १ | १ | २ | १ | १ | २ | ० | १ | ४ | १ | १ | २ | २ |
| हरिण | ३ | २ | २ | २ | ० | २ | २ | ३ | २ | १ | ४ | २ | २ | १ |
| वानर | २ | ३ | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | २ | ४ | २ | २ |
| नकुल | २ | २ | ३ | ० | १ | २ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | ४ | २ |
| सिंह | १ | ० | १ | २ | १ | १ | २ | १ | १ | २ | १ | २ | २ | ४ |

**योनि कूट गुण मिलान**–होड़ा चक्र से वर तथा कन्या की योनि अर्थात् अश्व, गज छाग आदि का निर्धारण कर योनि कूट चक्र के ऊपरी पंक्ति से वर का तथा बायीं पंक्ति से कन्या की योनि के मिलान के अनुसार 0 से 4 के बीच अंक को निर्धारित करें।

वर

| ग्रहाः | सू. | चं. | भौ. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्यः | ५ | ५ | ५ | ४ | ५ | ० | ० |
| चन्द्रः | ५ | ५ | ४ | १ | ४ | ॥ | ॥ |
| भौमः | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ३ | ॥ |
| बुधः | ४ | १ | ॥ | ५ | ॥ | ५ | ४ |
| गुरुः | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ॥ | ३ |
| शुक्रः | ० | ॥ | २ | ५ | ॥ | ५ | ५ |
| शनिः | ० | ॥ | ॥ | ४ | ३ | ५ | ५ |

**ग्रह मैत्री गुण मिलान**– होड़ा चक्र से वर तथा कन्या के ग्रह का अलग-अलग निर्धारण करके ग्रह मैत्री चक्र के ऊपरी पंक्ति से वर के ग्रह तथा बांयी पंक्ति से कन्या के ग्रह को चुनकर 0 से 5 के अन्तर्गत ग्रह मैत्री गुण का निर्धारण करें।

**राशि कूट गुण मिलान**–होड़ा चक्र से अथवा अन्यथा वर तथा कन्या की जन्म राशि मेष, वृष आदि का पहले निर्धारित करें पुनः राशि कूट चक्र से चक्र की ऊपरी पंक्ति से वर की तथा बायीं पंक्ति से कन्या की राशिके अनुसार गुणों का मिलान कर 0 या 7 अंक निर्धारित करें।

वर

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० |
| वृष | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ |
| मिथुन | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ |
| कर्क | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० |
| सिंह | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० |
| कन्या | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ |
| तुला | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० |
| वृश्चिक | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० |
| धनु | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ |
| मकर | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ |
| कुंभ | ७ | ७ | ० | ० | ७ | १ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० |
| मीन | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ |

**गण मैत्री गुण मिलान**–होडा चक्र से वर तथा कन्या का देव, मनुष्य, राक्षस में से गण का निर्धारण कर गण मैत्री चक्र से ऊपरी पंक्ति द्वारा वर के तथा बांयी पंक्ति से कन्या के गुण के अनुसार 0, 1, 5 तथा 6 में से गुण के अंक का निर्धारण करें।

वर

कन्या

| गण | देवता | मनुष्य | राक्षस |
|---|---|---|---|
| देवता | ६ | ५ | १ |
| मनुष्य | ६ | ६ | ० |
| राक्षस | १ | ० | ६ |

**नाड़ी कूट गुण मिलान**–होड़ा चक्र से आदि मध्य, अन्त नाड़ी में से वर तथा कन्या के लिए नाड़ी का जन्मानुसार निर्धारण करें तथा नाड़ी कूट चक्र के ऊपरी पंक्ति से कर की तथा बांयी पंक्ति से कन्या की नाड़ी के अनुसार मिलान द्वारा 0 या 8 अंक निर्धारित करें।

| नाडी | आदि | मध्य | अन्त्य |
|---|---|---|---|
| आदि | ० | ८ | ८ |
| मध्य | ८ | ० | ८ |
| अन्त्य | ८ | ८ | ० |

इस प्रकार विभिन्न गुणों का मिलान कर समेकित रूप से वर कन्या के लिये मेलापक हेतु गुण का निर्धारण किया जाना चाहिये।

सभी गुणों को एक नक्षत्र मेलापक चक्र पञ्चाङ्ग में होता है यह आगे के चित्र से स्पष्ट है–

## मंगली विचार-

**लग्ने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजेः।**
**कन्या भतुर्विनाशाय भर्ता पत्नी विनाशकृत्।।**

जिसके लग्न में व 12, 4, 7, 8 स्थान में मंगल हो तो पति नाश, पति के हो तो स्त्री नाश करता है। इस प्रकार मंगल हो तो विवाह न करें या बहुत गुण मिलें तब करें या उसी तरह दोनों मंगली हो तभी विवाह किया जा सकता है। वर का मंगल हो तो वधू का और कन्या का हो तो वर का नाश करता है। इसे लग्न से या चंद्र से भी विचार करना चाहिए। दो या अधिक पापग्रह युक्त मंगल सप्तम या अष्टम हो तो कन्या बाल विधवा हो। तात्पर्य यह है कि 7, 8 स्थान में पापग्रह नहीं होना चाहिए। इसी प्रकार 2, 5, 4 घर में भी पाप ग्रह नहीं होना चाहिए।

मंगल 12वां पड़ा तो सप्तम को (पति या स्त्री के घर को) देखता है। यदि लग्न में हो तो 7, 8 घर दोनों को देखता है। 4 घर में हो तो सप्तम को देखता है। सप्तम हो तो 1 और 2 घर को देखता है। 8 में हो तो (उस स्थान से पति की मृत्यु का विचार होता है।) वहां से दूसरे घर को देखता है। इत्यादि कारणों से उक्त स्थानों में बैठे हुए ग्रह का पूरा विचार करना चाहिए। अष्टम घर में पाप ग्रह नहीं होना चाहिये और न यहां पाप ग्रह की दृष्टि हो।

परन्तु सप्तम में उच्च का मंगल हो या उच्च का गुरु हो तो कन्या रूपवती होगी। मंगल गुरु उच्च के या बलवान होकर स्वगृही हों तो वह स्त्री सब प्रकार से सम्पन्न होती है। बलवान शुभ ग्रह चतुर्थ में हों तो सुखी करते हैं।

जिस स्थान में मंगल के पड़ने से मांगलिक होती है वहां मंगल पूर्ण बली हो या पाप ग्रहों के साथ पड़ा हो या पाप दृष्ट हो या पाप राशि में या क्रूर नवांश में हो तो, उस कुंडली का या दूसरी कुंडली बराबर का होना चाहिये अन्यथा जिस समय शुभ ग्रह से योग करेगा अशुभ फल देगा।

यदि मंगल, अस्तंगत, शुद्ध या शुभ ग्रहों से पूर्ण दृष्ट हो और लग्नेश सप्तमेश एवं चंद्र पूर्ण वली हो तथा उक्त अपवाद प्राप्त होंगे तो विवाह करने में कोई हानि नहीं है।

जिस प्रकार मंगल का विचार किया जाता है ठीक उसी प्रकार शनि राहु आदि पाप ग्रहों का भी विचार करना चाहिए। वर की कुंडली में शुक्र पाप ग्रह के साथ हो तो कन्या अशुभ है।

**मंगल का दोष परिहार**-जिसके जन्म लग्न से 1, 5, 7, 8, 12 स्थान में शनि हो तो मंगल का दोष नहीं मानना चाहिए।

12, 1, 4, 7, 8 स्थानों में शनि, मंगल, राहु, केतु एवं सूर्य इनमें से कोई परस्पर एक दूसरे की कुंडली में पड़े तो मंगली का दोष नहीं मानना चाहिए।

कुंडली में 12, 1, 4, 7 स्थानों में शनि हो तो मंगली दोष कमजोर पड़ जाता है। इसी प्रकार लग्न में मेष का मंगल, धनु का व्यय में, वृश्चिक का चौथे, मकर का सप्तम, या कर्क का मंगल अष्टम हो तो विशेष दोष नहीं होता है।

बलवान गुरु शुक्र लग्न से सप्तम में या वक्री मंगल नीच का, शत्रु क्षेत्री या अस्त हो तो दोष नहीं होता है।

राशि में मैत्री हो, दोनों का एक गुण हो, गुण अधिक मिलते हों तो मंगल दोष नहीं होता है।

इसी तरह मंगल चन्द्रमा के साथ हो या केन्द्र में हो तब भी मंगल का दोष नहीं होता है।

अन्य मत से मंगल यदि पाप ग्रहों के कारण कन्या के ग्रह से कड़े हों तो वर दीर्घायु होता है। कन्या की जन्म कुण्डली में सप्तम में विशेष कर अष्टम में पाप ग्रह नहीं होना चाहिए या द्वितीय में शुभ ग्रह होना चाहिए।

एक को मंगल हो तो दूसरे को शनि या राहु अवश्य होना चाहिए। यदि कन्या की कुंडली में 3 ग्रह पूज्य हैं तो वर की कुंडली में भी 3 ही चाहिये। फिर चाहे वर के चार ही ग्रह हों पर वधू से कम न हों और वर का योग प्रबल होना चाहिये। कन्या का मंगल प्रबल हो तो वर के शनि राहु से काम नहीं चलेगा। प्रबल मंगल ही होना चाहिए।

1, 4, 7, 8, 12 घर में यदि कन्या को पूर्ण बलवान मंगल पड़ा हो तो वर को बुरा फल उत्पन्न करेगा। वर को पड़ा हो तो कन्या के लिए खराब है।

मंगल बलवान् हो या क्रूर नक्षत्र पर हो या पाप ग्रह से युक्त या दृष्ट हो तो अशुभ फल अवश्य करेगा।

यदि 27 गुणों से अधिक मिलें और दोनों का एक सा मंगल हो तो कोई चिन्ता नहीं है।

यदि एक को प्रबल मंगल है और दूसरे को भी वैसा ही हो तो बराबर मिलान हुआ समझना चाहिए अन्यथा उचित मिलान नहीं हुआ समझना चाहिए।

अन्य मत है कि एक को मंगली योग और दूसरे को प्रबल शनि योग कारक हो तो काम चल जायगा। अन्य मत है कि सप्तमेश जहां हो वहां से 1, 4, 7, 8, 12वें स्थान का मंगल हो तो अनिष्ट कारक होने का भय है।

# गणनागुणैक्यबोधकचक्रम्

वरस्य नक्षत्राणि

कन्यर्क्षाणि

| | अ. | भ. | कृ. १ | कृ. ३ | रो. | मृ. २ | मृ. २ | आ. | पुन. ३ | पुन. १ | पुष्य | श्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. १ | उ.फा. ३ | ह. | चि. २ | चि. २ | स्वा. | वि. ३ | वि. १ | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. ॥ | पू.षा. ३॥ | उ.षा. १ | उ.षा. ३ | श्र. १॥ | श्र. २॥ | ध. २ | ध. २ | श. | पू.भा. ३ | पू.भा. १ | उ.भा. | रे. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ. | २८ | ३३ | २८॥ | १८॥ | २१॥ | २२॥ | २६ | १७ | १८ | २२॥ | ३१॥ | २७ | २१ | २६ | १७॥ | ११ | ९ | १३ | २२॥ | २६॥ | २२॥ | १९॥ | २६॥ | १५ | १३ | २६ | २७ | २४॥ | २६ | २६ | २४ | २१ | २१ | १५ | १६ | १४॥ | २४॥ | २५ |
| भ. | ३४ | २८ | २९ | १९ | २२॥ | १३॥ | १७ | २६ | २६ | ३०॥ | २३॥ | २४॥ | २१ | १९ | २८ | २१॥ | १९ | ६ | १४॥ | २९॥ | २२॥ | १९॥ | १७॥ | १९॥ | २० | १९ | २० | २७ | २८॥ | २८ | २६ | १० | १० | २० | २४ | २२॥ | १६॥ | २८ |
| कृ. १ | २७॥ | २७॥ | २८ | १६ | ९ | १५॥ | १९ | २० | २१ | २५॥ | २६॥ | २३॥ | १७॥ | २१ | २२ | १५॥ | १५॥ | १८॥ | २७॥ | १५॥ | १९॥ | १६॥ | २०॥ | २६॥ | २४॥ | १८ | १९ | १४ | १५॥ | ११॥ | १०॥ | २५ | २५ | २७ | १९॥ | १७॥ | १९॥ | ११॥ |
| कृ. ३ | १८॥ | १८॥ | १९ | २८ | १९ | २५॥ | १६॥ | १७॥ | १८॥ | २२ | २३ | २० | १९॥ | २३ | २४ | २१ | २१ | २३॥ | २२॥ | १०॥ | १४॥ | २१॥ | २५॥ | ३१॥ | २० | १२॥ | १३॥ | ९॥ | १४ | ११ | १० | २२॥ | २९॥ | ३१ | २३ | २० | २२ | १४ |
| रो. | २३॥ | २३॥ | १० | १९ | २८ | ३६ | २७ | २३॥ | २३॥ | २७ | २८ | १३ | १२॥ | २६॥ | २८ | २५ | २६ | २० | १९ | १५॥ | ९॥ | १६॥ | ३०॥ | २४॥ | १४ | १९ | २० | ११॥ | १७ | १९ | १८ | २० | २६ | २४॥ | ३०॥ | २७ | २६ | १९ |
| मृ. २ | २३॥ | १३॥ | १८॥ | २८॥ | ३४ | २८ | २० | २५ | २३॥ | २६ | २० | २२ | २१॥ | १७॥ | २५॥ | २३॥ | २७ | १३ | १२ | २५॥ | १७॥ | २३॥ | २२॥ | २५॥ | १५ | १२ | ११ | १८ | २१ | २४॥ | २४॥ | १३ | १९ | २७ | २९॥ | २६॥ | १७ | २७ |
| मृ. २ | २७ | १८ | २१ | १८॥ | २५॥ | २० | २८ | ३३ | ३१॥ | १९॥ | १३ | १५॥ | २४ | २०॥ | २८॥ | ३०॥ | ३४ | २१ | १४ | २७ | १९॥ | १४ | ११ | १३ | २३ | १९ | १८ | २४ | २०॥ | २५ | २५ | १२ | १३ | २१ | २३॥ | २७॥ | १७ | २७ |
| आ. | १९ | २७ | २१ | १८॥ | २४॥ | २६ | ३४ | २८ | २५ | १३ | २०॥ | १३॥ | २३॥ | २९॥ | २२॥ | २४॥ | २४॥ | २७ | २० | २७ | २० | १३॥ | १७ | ४ | १६ | २८ | २७ | २७ | २२॥ | २२॥ | २२॥ | १७ | २० | ११ | १६ | १९ | २७ | २७ |
| पुन. ३ | १९ | २६ | २३ | १९॥ | २३॥ | २४॥ | ३२॥ | २४ | २८ | १६ | २३ | १६॥ | २२॥ | २७॥ | २१॥ | २३॥ | २४॥ | २५॥ | १८॥ | २७ | २१ | १३॥ | २०॥ | ५ | १३ | २७ | २६ | २७ | २२॥ | २२॥ | २३॥ | १७॥ | १८॥ | ११ | १७ | १९॥ | २७॥ | २८ |
| पुन. १ | २१॥ | २८ | २५॥ | २० | २४ | २५ | १९ | १०॥ | १४॥ | २८ | ३५ | २८॥ | १५॥ | २० | १४॥ | १७ | १८ | २०॥ | २० | २८ | २० | १९ | २६ | १०॥ | ८ | २१ | २०॥ | २१॥ | २६॥ | २५ | २७ | २१ | १२॥ | ७ | ११ | १७ | २५ | २५॥ |
| पुष्य. | ३०॥ | २१॥ | २६॥ | २३ | २४ | १७ | १० | १८ | २१॥ | ३५ | २८ | ३० | १८॥ | १४॥ | २३॥ | २६ | १७ | १२ | ११॥ | २६ | २१ | २० | १९ | २२ | १७ | ११ | ११॥ | २२॥ | २६ | २४ | २५ | १३ | ४॥ | १४॥ | १८ | २४ | १८ | २७ |
| अश्ले. | २५ | २३॥ | २२॥ | १९ | १२ | २१ | १३ | १२ | १५ | २८॥ | २८॥ | २८ | १५ | १५॥ | १७॥ | २०॥ | २०॥ | २६ | २५॥ | ११॥ | १६॥ | १५॥ | २० | २६ | २२॥ | १६ | १७॥ | ८॥ | १२ | १३ | १३ | २७ | १८॥ | १८॥ | १२॥ | १८॥ | २० | १२ |
| म. | २१ | २१ | १७॥ | १८॥ | ११॥ | १९॥ | २२॥ | २२॥ | २१॥ | १६॥ | १८॥ | १६ | २८ | ३० | २६॥ | १६॥ | १६॥ | २२॥ | २५॥ | ११॥ | १७॥ | २४॥ | २६॥ | ३४ | २४ | २० | २१ | ११॥ | ५॥ | ५॥ | ४॥ | १८॥ | २४॥ | २५॥ | १८॥ | १८॥ | १७॥ | १२ |
| पू. फा. | २७ | १९ | २१ | २२ | २५॥ | १७॥ | २०॥ | २८॥ | २७॥ | २२॥ | १६॥ | १६॥ | ३० | २८ | ३४ | २४ | २२॥ | ८॥ | ११॥ | २५॥ | १९॥ | २६॥ | २४॥ | २४॥ | १९ | १८ | १९ | २७ | २१ | १९॥ | १८॥ | ४॥ | ११॥ | १९॥ | २४॥ | २३॥ | १६॥ | २४ |
| उ. फा. १ | १७॥ | २७ | २२ | २३ | २७ | २५॥ | २८॥ | २१॥ | २१॥ | १६॥ | २५॥ | १८॥ | २६॥ | ३४ | २८ | १८ | १६॥ | १४॥ | १७॥ | २६॥ | १७॥ | २४॥ | ३०॥ | १९॥ | १०॥ | २६ | २७ | २८ | २२ | २१ | २० | ११॥ | १८॥ | १२॥ | १५॥ | १५॥ | २६॥ | २४॥ |
| उ. फा. ३ | १३ | २१॥ | १६॥ | २१ | २५ | २३॥ | ३०॥ | २३॥ | २३॥ | १९॥ | २८॥ | २१॥ | १७॥ | २५ | १९ | २८ | २५॥ | २४॥ | १६॥ | २५॥ | १६॥ | १८ | २७॥ | १३ | १५॥ | २९॥ | २८॥ | २९॥ | २६ | २५ | २५ | १६॥ | १६॥ | १०॥ | १४॥ | १८ | २९ | २७ |
| ह. | १० | २० | १६॥ | २१ | २६ | २६ | ३३ | २३॥ | २३॥ | १९॥ | २८॥ | २२ | १७॥ | २२॥ | १७ | २६ | २८ | २७ | १९ | २६॥ | १७॥ | १९॥ | २६ | १२ | १४ | २७ | २६ | २७॥ | २३ | २४ | २४ | १९ | १९ | ९॥ | १४॥ | १९ | २७ | २७ |
| चि. २ | १३ | ६ | १८॥ | २५ | २० | १२ | १९ | २६ | २४॥ | २०॥ | १२॥ | २६॥ | २३॥ | ९॥ | १५॥ | २४॥ | २७ | २८ | २० | १९ | २६॥ | २८ | ११ | २५ | २८ | १४ | १३ | २१ | १७॥ | १९ | १९ | १८ | १८ | २४ | १८॥ | २२ | २०॥ | २१ |
| चि. २ | २२ | १५॥ | २८॥ | २३॥ | २० | १२ | १३ | २० | १८॥ | २० | १२ | २६ | २५॥ | १० | १७॥ | १७॥ | २० | २१ | २८ | २७ | ३४॥ | २४॥ | ७॥ | २१॥ | २८ | १४ | १३ | २१ | २५॥ | २७॥ | २७ | २६ | २० | २६ | २०॥ | १५ | ४ | १३ |
| स्वा. | २७॥ | २९॥ | १७॥ | १२॥ | १६॥ | २७ | २७ | २६ | २६॥ | २८ | २८ | १५॥ | १३॥ | २५॥ | २५॥ | २५॥ | २७॥ | २१ | २८ | २८ | २० | १० | २३॥ | १८॥ | २३ | २७ | २६ | १८ | २२॥ | २३॥ | २३॥ | २७ | २१ | २० | २५ | १९॥ | २० | १२॥ |
| वि. ३ | २२॥ | २२॥ | २०॥ | १५॥ | १०॥ | १८॥ | १९॥ | २१ | २१ | २२॥ | २१॥ | १९ | १७॥ | १९॥ | १८॥ | १७॥ | १८॥ | २७॥ | ३४॥ | १८ | २८ | १८ | १७ | २१॥ | २८ | २२ | २१ | १३ | १७॥ | १७॥ | १७॥ | ३२॥ | २६॥ | २६ | २२ | १६॥ | १३॥ | ५ |
| वि. १ | १६॥ | १६॥ | १४॥ | १९॥ | १४॥ | २२॥ | १३ | १४॥ | १४॥ | १९ | १८ | १५॥ | २१॥ | २३॥ | २१॥ | १८ | १९ | २८ | २३॥ | ८॥ | १७ | २८ | २७ | ३१॥ | २३॥ | १७॥ | १६॥ | ९॥ | १२ | १२ | १२ | २७ | २७ | २६॥ | २२॥ | २१ | १८ | ९॥ |
| अनु. | २४॥ | १४॥ | १९॥ | २४॥ | २७॥ | २०॥ | ११ | १६ | २१॥ | २६॥ | १८ | २१ | २४॥ | २०॥ | २९॥ | २६ | २७ | १२ | ७॥ | २२॥ | १७ | २८ | २८ | ३१ | १६॥ | १४॥ | १४॥ | २२ | २५ | २६ | २६ | १२ | १२ | २२ | २४॥ | २४ | १८ | २७ |
| ज्ये. | १२ | १८॥ | २४॥ | २९॥ | २२॥ | २२॥ | १३ | ३ | ६ | १०॥ | २० | २६ | ३१ | २३॥ | १६॥ | १३ | १२ | २५॥ | २०॥ | १६॥ | २० | ३१॥ | ३० | २८ | १५ | १७॥ | १७॥ | १७॥ | २० | २० | २० | २५ | २५ | १९ | ११ | ९॥ | २१ | २१ |
| मू. | १२ | २० | २४॥ | १९ | १३ | १४ | २१ | १५ | १२ | ८॥ | १७॥ | २४ | २५ | १९ | ९॥ | १३ | १३ | २६॥ | २७ | २१ | २७ | २४॥ | १६॥ | १६ | २८ | २८ | २७ | २५॥ | १५॥ | १५॥ | १५॥ | २१॥ | २८॥ | २१॥ | १५॥ | १६॥ | २५॥ | २७ |
| पू. षा. ॥ | २६ | १९ | १८ | १२॥ | १९ | ११ | १९ | २७ | २७ | २३॥ | १३॥ | १७॥ | २१ | १९ | २५ | २८॥ | २७ | १२ | १२ | २७ | २० | १६॥ | १८॥ | १८॥ | २८ | २८ | २७ | ३३ | २३ | २३॥ | २३॥ | ८॥ | १६॥ | २३॥ | ३१॥ | ३२॥ | २३॥ | ३२॥ |
| पू. षा. ३॥ | २७ | २० | १९ | १३॥ | २० | १२ | १८ | २६ | २६ | २३॥ | १३॥ | १७॥ | २१ | १९ | २७ | २७ | २६ | ११ | ११ | २६ | १९ | १८॥ | १८॥ | १९॥ | २७॥ | २७॥ | २८ | ३५॥ | २४ | २४ | २३॥ | ८॥ | १५॥ | २२ | २९॥ | ३२॥ | २३॥ | ३२॥ |
| उ. षा. १ | २५॥ | २७ | १४॥ | ८॥ | ११॥ | १८ | २४ | २६ | २६ | २३॥ | २४॥ | ९॥ | ११॥ | २७ | २८ | २८॥ | २७॥ | २० | २० | १९ | १२ | ११॥ | २५॥ | १९॥ | २५॥ | ३३ | ३४ | २८ | १८ | १६ | १५ | १५॥ | २२॥ | २२॥ | २८॥ | ३१॥ | ३२॥ | २३॥ |
| उ. षा. ३ | २८ | २९॥ | १६॥ | १४ | १७ | २२। | २०॥ | २२॥ | २२॥ | २७ | २८ | १३ | ६॥ | २२ | २३ | २६ | २५ | १७॥ | २४॥ | २३॥ | १६॥ | १४॥ | २८॥ | २२ | १६॥ | २६ | २५ | १९ | २८ | २६ | २५ | २५॥ | १७॥ | १७॥ | २३॥ | ३०॥ | ३२॥ | २३॥ |
| श्र. १॥ | २८ | २७ | १४॥ | १२ | १८ | २७॥ | २४ | २१॥ | २१॥ | २७ | २५ | १५ | ५॥ | १९॥ | २० | २४ | २५ | १९॥ | २६ | २३॥ | १६॥ | १४ | २८ | २३ | १७॥ | २३॥ | २४॥ | १७ | २५ | २८ | २७ | ३० | २२ | १८॥ | २३॥ | ३१॥ | ३०॥ | २२॥ |
| श्र. २॥ | २७ | २६ | १३॥ | १० | १७ | २६ | २३॥ | २१ | २३॥ | २८ | २६ | १५ | ६॥ | १८॥ | २०॥ | २३॥ | २४॥ | १८॥ | २५॥ | २३ | १६ | १४ | २८ | २२ | १६ | २३ | २५॥ | १५ | २४ | २७ | २८ | ३० | २०॥ | १८ | २३ | २९॥ | ३१॥ | २४॥ |
| ध. २ | २०॥ | १०॥ | २६ | २३॥ | २० | १२ | ८॥ | १७॥ | १७॥ | २२ | १३ | २८ | १८॥ | ५॥ | १२॥ | १६ | १७॥ | १६॥ | २४॥ | २६ | ३० | २८ | १४ | २६ | २१ | ९ | ९॥ | १६॥ | २५॥ | २८ | २८ | २८ | १८॥ | २३॥ | २१ | २६॥ | १५॥ | २२॥ |
| ध. २ | २० | ११ | २६ | ३०॥ | २७॥ | १९ | १० | २० | १९ | १४ | ५ | २० | २५॥ | ११॥ | १९॥ | १७॥ | २१ | १८ | १९ | २२ | २५॥ | २८ | १२ | २६ | २९॥ | १७॥ | १६॥ | २३॥ | १८॥ | २१ | २१ | २० | २८ | ३३ | २८॥ | १८॥ | ७ | १४॥ |
| श. | १५ | २१ | २८ | ३२॥ | २५॥ | २५ | १८ | १० | १० | ७॥ | १५ | २० | २६॥ | २०॥ | १३॥ | ११॥ | ८॥ | २६ | २६ | १९ | २६ | २६॥ | २१ | १९॥ | २२॥ | २४॥ | २३॥ | २३॥ | १८॥ | १८॥ | १८॥ | २५ | ३३ | २८ | १९ | ९ | १७ | १६॥ |
| पू. भा. ३ | १८ | २५ | २० | २४॥ | ३१॥ | ३१॥ | २४॥ | १७ | १७ | १३॥ | २०॥ | १४ | १९॥ | २५॥ | १६॥ | १५॥ | १७॥ | १८॥ | १९॥ | २८ | २१ | २१॥ | २७॥ | १२॥ | १५॥ | ३१॥ | ३०॥ | २९॥ | २४॥ | २५॥ | २५॥ | २०॥ | २७॥ | १९ | २८ | १८ | २३ | २०॥ |
| पू. भा. १ | १४॥ | २१॥ | १६॥ | १९ | २६ | २६ | २५॥ | १८ | १८ | १८ | २५॥ | १८॥ | १६॥ | २२॥ | १४॥ | १६॥ | १८॥ | १९॥ | १२॥ | १९॥ | १४ | २१ | २७ | ११॥ | १७ | ३१ | ३१॥ | ३०॥ | २८॥ | २९॥ | ३०॥ | २५॥ | १७ | ७॥ | १६॥ | २८ | ३३ | ३०॥ |
| उ. भा. | २४॥ | १५॥ | १८॥ | २१ | २५ | १७ | १६॥ | २५॥ | २७ | २६ | १९ | २० | १७॥ | १५॥ | २५॥ | २७॥ | २६ | ९॥ | ५ | १९॥ | १२ | १९ | २० | २२ | २४ | २२ | २२॥ | ३१॥ | २९॥ | २८॥ | २९॥ | १४॥ | ६ | १६॥ | २१॥ | ३३ | २८ | ३४॥ |
| रे. | २५ | २४॥ | ११॥ | १४ | १७ | २६ | २५॥ | २४ | २६॥ | २४॥ | २७॥ | १४ | १२ | २२ | २२ | २४ | २६॥ | २०॥ | १३॥ | ११॥ | ५॥ | १२॥ | २७ | २२ | २७ | ३०॥ | ३० | २१ | १९ | २२ | २२॥ | २२॥ | १४ | १६॥ | २० | २९॥ | ३३ | २८ |

अन्य मत है कि गुण अधिक मिल जायें तो मंगल का भय नहीं होता है।

मंगल नीच का शत्रुक्षेत्री, अस्तगत एवं वक्री हो और बलवान शुभ ग्रह की पूर्ण दृष्टि हो तो मंगल का कोई विशेष भय नहीं होता है।

लग्न से, चंद्र से, सप्तमेश से मंगल का विचार करते हैं। आशय यह है कि जितने भी पाप ग्रह हों उनकी स्थिति पर विचार कर बलाबल तौल कर देखना चाहिए और यह भी देखना कि मंगल या उसकी जोड़ी का दूसरा पाप ग्रह किस स्थान में है। वैसा ही जब दूसरे की कुण्डली में मिले तो बराबर मिली कहना चाहिए।

# विविध कार्यों के लिए मुहूर्त विचार

राशिनाम-**मेषो वृषोऽथ मिथुनं कर्कटः सिंहकन्यके।**
**तुलाऽथ वृश्चिको धन्वी मकरः कुम्भीमीनकौ।।**

मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धनु, मकर, कुम्भ तथा मीन क्रमशः 12 राशियां होती हैं।

**राशियों के स्वामी**-मेष और वृश्चिक का स्वामी मंगल, वृष और तुला का स्वामी शुक्र, कन्या और मिथुन का स्वामी बुध, कर्क का स्वामी चन्द्रमा, मीन और धनु का स्वामी बृहस्पति, मकर और कुम्भ का स्वामी शनि तथा सिंह राशि का स्वामी सूर्य है।

**सूती स्नान**-हस्त, ज्येष्ठा, पूर्वाफाल्गुनी, स्वाती, धनिष्ठा, रेवती और अनुराधा, अश्विनी एवं ध्रुव संज्ञक नक्षत्रों (तीनों उत्तरा, उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्रपद, रोहिणी) में तथा पुरुष संज्ञक दिनों (रवि, मंगल, बृहस्पति) में और रिक्ता तिथियों को छोड़कर बालक सहित प्रसूती को स्नान करना चाहिये। ऐसा मुनियों ने कहा है।

बुधवार को स्नान करने से प्रसूता स्त्री पुत्ररहित, शुक्रवार को स्नान करने से बन्ध्या (मृतबन्ध्या), शनि को स्नान करने से मृत्यु कारक और सोमवार को स्नान करने से प्रसूता के दूध की हानि होती है। रवि, मंगल और बृहस्पति को स्नान करने से पुत्र और धनकी प्राप्ति होती है।

**प्रसूति शुद्ध दिवस**-बकरी, गाय, भैंस और ब्राह्मणी इनका प्रसूति होने पर और भूमिष्ठ नवीन जल दस दिनों के बाद शुद्ध हो जाता है।

**नामकरण**-धनिष्ठा, पुनर्वसु, पुष्य, तीनों उत्तरा (उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्रपद,) हस्त, मृगशिरा, चित्रा, अनुराधा, स्वाती, मूल, श्रवण रेवती, ज्येष्ठा और अश्विनी इन नक्षत्रों में तथा रवि, सोम, बुध और बृहस्पति दिनों में, शुभलग्नस्थ बृहस्पति

हो और शुभग्रह 1, 4, 7, 10, 9, 5 स्थानों में हो या जन्म राशि में शुभग्रह हो, पापग्रह शेष स्थानों में हो तो नामकरण शुभद होता है।

**निष्क्रमण**-आर्द्रा, अधोमुखसंज्ञकनक्षत्र, सूर्य से अनुपहत नक्षत्र, इन नक्षत्रों को छोड़कर शेष नक्षत्रों में बालक का निष्क्रमण-कर्म होता है। अधोमुख संज्ञक नक्षत्र मूल आश्लेषा, कृत्तिका, विशाखा, तीनों पूर्वा, भरणी और मघा ये 9 नक्षत्र होते हैं। यथा- "मूलाहिमिश्रोग्रमधोमुखम्", मूहूर्त चिन्तामणि, नक्षत्र, प्रकरण, श्लोक सं. 9, सूर्य से अनुपहत नक्षत्र वह है-जिस नक्षत्र में सूर्य स्थित हो।

रिक्ता तिथि (4, 9, 14) को छोड़कर शेष तिथियों में तथा मंगलवार और शनिवार को छोड़कर शेष दिनों में और शुभ ग्रह से दृष्ट कुम्भ, तुला, सिंह वृश्चिक एवं कन्या लग्न में निष्क्रमण शुभ होता है। निष्क्रमण संस्कार का अर्थ नवजात शिशु को प्रथम बार घर से बाहर लाना है। यह कार्य तीसरे मास अथवा चौथे मास में किया जाता है। शुक्लपक्ष में निष्क्रमण उत्तम है।

**भूमि पर बैठाना**-जब पाँचवा महीना लगा हो और मङ्गल बली हो तब रिक्ता रहित तिथि में शुभ दिन में, ध्रुवसंज्ञक (तीनों उत्तरा, उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्रपद, रोहिणी), मृगशिरा ज्येष्ठा, अनुराधा और लघुसंज्ञक नक्षत्रों (हस्त, अश्विनी, पुष्य, और अभिजित्) में पहले पृथ्वी और वाराह भगवान की विधिवत् पूजा करके बालक को कटिसूत्र पहनाकर पृथ्वी पर बैठाना चाहिये।

**शिशु को प्रथम बार देखना**-बालक के जन्म के तीसरे माह में और यात्रा में कहे गये तिथि नक्षत्रों में रवि सोम दिन में अपने कुछ परम्परानुसार बालक को प्रथम बार देखना शुभ होता है।

**दन्तोपत्ति फल**-जन्म से पाँच महीने तक बालक को दाँत होना अशुभ है और छठे माह और उसके बाद दाँत निकलना शुभद होता है, परन्तु दाँत निकले हुये बालक का जन्म अशुभ होता है।

**अन्नप्राशन मुहूर्त**-प्रथम अन्नप्राशन के समय तीनों पूर्वा, आश्लेषा, आर्द्रा शतभिषा, भरणी और रेवती नक्षत्र, मंगल और शनि के दिन, द्वादशी, सप्तमी, रिक्ता तिथि अमावस्या, पूर्णिमा, कृष्णपक्ष की अष्टमी, संक्रांति नन्दा तिथियां मीन, मेष और वृश्चिक लग्न त्याज्य है।

उपर्युक्त निषिद्ध वार, नक्षत्र, तिथि और लग्न के अतिरिक्त अन्य वार, नक्षत्र और तिथियां शुक्लपक्ष, शुभ योग शुभ चन्द्रमा ये सभी ग्राह्य हैं। पुरुषों के लिए जन्म से छठवां या आठवां महीना और स्त्रियों के लिये पांचवां महीना ग्राह्य है।

**मुण्डन मुहूर्त**-पुनर्वसु, पुष्य, ज्येष्ठा, मृगशिरा, श्रवण, धनिष्ठा शतभिषा हस्त, चित्रा, स्वाती, अश्विनी और रेवती नक्षत्र शुक्ल पक्ष और उत्तरायण (मकर, कुम्भ, मेष, वृष और मिथुन) के सूर्य में वृष, कन्या, धनु, कुम्भ, मकर और मिथुन लग्न में शुभ दिन सोम, बुध, गुरु और शुक्र इन वारों में तथा शुभ योग में विद्वानों ने मुण्डन करने के लिए कहा है।

**विद्यारम्भ मुहूर्त**-हस्त, चित्रा, स्वाती, श्रवण, घनिष्ठा तीनों पूर्वा (पूर्वा फाल्गुनी, पूर्वाषाढ़, पूर्वाभाद्रपद) अश्विनी, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, मूल और रेवती नक्षत्रों में रवि, बुध, गुरु, शुक्र इन दिनों में देवोत्थान अर्थात् कार्तिकशुक्ल 11 एकादशी से आषाढ़ शुक्ल दशमी पर्यन्त मीन अथवा धनु लग्न में बालक के पाँचवें वर्ष में विद्यारम्भ कराना चाहिये। विद्यारम्भ में षष्ठी, अष्टमी तथा प्रतिपदा और रिक्ता 4।9।14 तिथियाँ वर्जित हैं।

**यज्ञोपवीत उपनयन या व्रतबंध**-यज्ञोपवीत जन्म से 5 या 8 वर्ष में ब्राह्मणों का 6 से 11 वर्ष में क्षत्रियों का, 8-12 वर्ष में वैश्य का यज्ञोपवीत श्रेष्ठ है। इससे दुगने काल में अर्थात् 16 वर्ष में ब्राह्मण, 22 वर्ष में क्षत्रिय, 24 वर्ष में वैश्य का मध्यम कहा गया है।

किसी ग्रंथकार ने वसन्त में ब्राह्मण, ग्रीष्म में क्षत्रिय, शरद में वैश्यों का श्रेष्ठ कहा है।

**यज्ञोपवीत मुहूर्त**-हस्त. अश्व, पुष्य, तीनों उत्तरा, रोह. श्ले., स्वा., पुन., श्रव., धनि, शत, मूल., मृग., रेव., चित्रा, अनु., तीनों पूर्वा, आर्द्रा इन नक्षत्रों में रवि, सोम, बुध, गुरु, शुक्रवार में 2, 3, 5, 10, 11, 12 तिथियों में शुक्ल पक्ष में पंचमी तक, कृष्ण पक्ष में भी दोपहर के पूर्व यज्ञोपवीत शुभ है। लग्न से 6, 8, 12 स्थानों को छोड़कर अन्य स्थानों में शुभ ग्रह हों। 3, 6, 11 में पाप ग्रह हों तो शुभ होता है। वृष कर्क राशि में पूर्ण चन्द्र यदि लग्न में हो तो और भी शुभ है।

अन्य मत में ज्येष्ठा नक्षत्र, उत्तरायण के (मकर, कुम्भ, मीन, मेष, वृष, मिथुन) के सूर्य हो, कृष्णपक्ष में 2, 3, 5 तिथि शुभ हैं। धर्मसिन्धु में षष्ठी भी शुभ कही गयी है।

(ऊ) दोपहर बाद उपनयन वर्जित है। वृष, धनु, सिंह, कन्या और मिथुन लग्न एवं शुभ योगों में ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य तीनों वर्णों का यज्ञोपवीत होना चाहिये।

**वर्जित समय**-पंचमी के बाद कृष्णपक्ष में और जिस दिन सायंकाल में प्रदोष हो, अनध्याय में, शनिवार में, रात्रि में, दोपहर के बाद, जिस दिन मेघ गर्जे और गलग्रह तिथि में यज्ञोपवीत शुभ नहीं करना चाहिए।

